हैं गो पति शिव से है हित जिनका गो पति मूल से अहि-
त है अर्थात् मन कों रोकने वाले हैं कृष्ण केसे हैं चन्द्रमा
के कुल में उत्पन्न भये हैं सुदामा का दरद दूर किया है
शिव के भायक हैं कामावतार प्रद्युम्न के करने वाले हैं गो
पति हित वरुण में हित है इन्द्र में अहित हैं ॥ २२ ॥
गुरु हरार्य ॥ दोहा ॥ शुचि घर चंदन चंद धर भूति
मान गति दाय ॥ सुखद दुखद दर चरित वर भजन गुरु
गिरि राय ॥ २३ ॥ टीका ॥ गुरु गिरीश नहीं भजे गुरु कैसे
हैं पवित्रता के घर हैं चंदन कपूर धारण करे है संपतिवा
न हैं ज्ञान के दाता हैं सुख के दाता हैं दुखद जो दुर्व्यसन
उनके दलिने वाले हैं चरित्र करि विद्या पढावें हैं शिव के
से हैं अग्नि के घर हैं तीसरे नेत्र में अग्नि है चंदन चंद्रमा
कों धारे हैं भस्म सहित हैं शुभ गति के दाता हैं सुखद स्व
र्ग के दाता हैं दुखद दर दुष्टन के दलिने वाले हैं चरित उत्त
म है ॥ २३ ॥ गुरु विधातार्य ॥ दोहा ॥ रचना कर वरवे
द धर गमन सराल उदार ॥ दानि चतुर्मुख चतुर कर भुजन गु
रू जग कार ॥ २४ ॥ टीका ॥ गुरु कैसे हैं कविता के करिवे
वारे हैं सुंदर वेदन के धारन करि वे वारे हैं हंस कोसो ग-
मन है उदार सरल तें विद्या के दानी हैं चतुरन में मुख्य
हैं चतुर करि वे वारे हैं ब्रह्मा भी कैसे हैं संसार कों ब-
नायवे वारे हैं वर और वेदन के धारन करि वे वारे हैं
स पे चढ़ि के गमन करि वे वारे हैं दानी हैं च
र भुजा वारे हैं कैसे गरुड़ जग कार में ने नहीं अनंत ३५ ॥
अर्थिका ॥ दोहा ॥ गो पति पति जल ज्यो कुंद मुद
धहर धर्म बिलीन ॥ ज्ञाता अक्षर अर्थ प्र

रीत कीन ॥ २५ ॥ **टीका** ॥ गुरु हरि हर में रति नहि करी गुरु कैसे हैं गो पति पति वानी के पति जो विद्वान तिन में मुख्य हैं ॥ जल जात धर मोतीन के धारन करि वे वारे हैं भव हर ॥ व्यसन के दूर करि वे वारे हैं ॥ धर्म विलीन पुराय १ न्याय २ में लीन हैं ॥ ज्ञाता है ॥ अक्षर अर्थ प्रद ॥ वर्ण अर्थ प्रयोजनके दायक हैं हरि कैसे हैं इंद्र के स्वामी हैं ॥ शंख धर हैं पाप हर हैं ॥ न्याय १ आचार २ में लीन हैं ॥ ज्ञाता हैं ॥ अच्युत हैं ॥ प्रयोजन १ यज्ञ के २ दाता हैं हर कैसे हैं ॥ वृषभ के पति हैं ॥ चंद धर हैं ॥ दुःख हर हैं ॥ धनुष अहिंसा २ उपनिषद में लीन हैं ॥ ब्रह्म हैं ॥ धन दानी हैं ॥ २५ ॥ **गणपति निमित्त चिंता कथन ॥ दोहा ॥** एक रदन वारण बदन मदन कदन के नंद ॥ मथन सदन सद मति सदन कथे न करुणा कंद ॥ १६ ॥ संद सतिन के फंद हर शिवा नंद सुख कंद ॥ नरक निकंदन चंद धर नहिं बंदे जगवंद ॥ १६ ॥ सुख घर संपति निकर कर दुख दर अधम उधार ॥ उद्धर कदन लगि नहि रे लंबोदर दरदार ॥ १७ ॥ बिघन सकोचन सोच हर पोच सकोच निकाल ॥ भय मोचन लोचनन सें कब लखि हैं गणपाल ॥ १७ ॥ **रवि निमित्त चिंता कथन ॥ दो०** अरुन बसन वर अरुन तनु जोति वंत छबि थान ॥ उदयाचल थित उदय कर भय हर भजे न भान ॥ २० ॥ सेवा नर नाकन की भायक करत दस्योन ॥ नायक सुर नायकन को दिमस्योन ॥ २१ ॥ वृष रबि सन्मुख दीठि दे इकठ ॥ धरि शिर दीपक सर्व दिन थित नर क्यो इ ॥ रन में रावन वधन रबि सुमरे राम सराहि ॥

ला ॥ १ भय कों दूर कर वाला

नवहो दश सिर गिरि गये सो मैं सुमरे नाहि ॥ २३ ॥ घात
क जालक जाल के पालक बालक बाल ॥ टालक कालकरा
ल के कये न कालक काल ॥ २४ ॥ मन वाहक चाहक जन
दाहक दारिद दाह ॥ गाहक दीन पुकार के नहि जान्ये दिन
नाह ॥ २५ ॥ बरस बिताया भूलि में साबिता छबिता कीन ॥
सबिता कबिता दीन तउ सविता कविता कीन ॥ २६ ॥ सु
भायक घायक असुर सकल सहायक आप ॥ अज कायक
बायक मृदुल क्यों न हरो मो ताप ॥ २७ ॥ विष्णु निमित्त चिं
ता कथन ॥ **दोहा** ॥ नील जलद तनु विमल मन कमल
नयन सुखकार ॥ कंज गदा दर चक्र धर मैन भजे सुज च्य
र ॥ २८ ॥ दाना दान अमान के जन्मन कारन स थान ॥ वन
वासि मन लाय न भजे जग भावन भगवान ॥ २९ ॥ परमानद
जन मन हरन तनक न कीने काम ॥ परमानद ध्यायेन मैं
के धाम ॥ ३० ॥ धारि धारणा धाम तजि साधनस
अनंत ॥ किलकत कमला हित भज्यो भज्यो न कमला
॥ ३१ ॥ वग सति धारि जग पतिन के खग गति धायो
॥ जग रति तजि सेये नही खगपति के असवार ॥ ३२ ॥
जग गति देखि तजे नही उरा न ति केल गवार ॥ खगपति
पालक तजे मे खगपति असवार ॥ ३३ ॥ विश्वंभर भ्रम
भजे विश्वंभराधि पान ॥ विश्वंभर पालन भजे
भगवान ॥ ३४ ॥ लपट्यो लोभ अनंत मे
॥ हट्यो न संतन के सरण रट्यो न नाम अनंत ३५
द्वंद अनंद मे लाग्यो तोषण तुंद ॥ राग्यो कुंद सुद

पालक २ राजा ३ ब्रह्मादि ४ निधि भेद ॥

मे त्यागयो नाम सुकुंद ॥२६॥ चरवा दारन लौं रंज्यौ पर घर घर वा आदि ॥ नहि हरि दर वाजो भज्यो कर वा कर मे राषि ॥ २७॥ दिशि दिशि फिर कासि कासि बपुष जोर्यो धन दुख हानि ॥ वसि जगदीश पुरी करी नहि पापन की हानि ॥२८ धामनि धीशन के सकल फिरि फिरि सब जगदीश ॥ तट नदी श जगदीश पुर मे जगदीश न दीश ॥२९॥ कदरी बनि सुनि अगदरी गन की गाथ ॥ सब तजे बदरी फल भषत बस्यौ नव दरीनाथ ॥३०॥ करे राव अति रंक कौं अति निर्धन निधि वान ॥ धर्यौ न छिन मनि मंद मे सिंधु सुता को ध्यान ॥३१ छमा सदन दारिद कदन कमल बदन वर हाथ ॥ क्यौं न करै मोपर मया रमा रमा के नाथ ॥३२॥ कारन मानि अकार नहि रह्यौ गवारन लार ॥ दुख दारन धार्यौ न उर वर वानर षवार ॥३३॥ **राम निमित चिंता कथन ॥ दोहा ॥** श्याम गोर जोरी जुगल पीत नील पट धारि ॥ विचरत दशरथ अजिर मे सुमरे मैन सम्हारि ॥३४॥ निश दिन अकरन करन मैं तनकहु कस रन कीन ॥ असरन सरन खरारि की छिन हू सरन गहीन ॥ ३५॥ हट्यौ न माया मोह मद कट्यौ न पाप पहार ॥ चट्यौ न धन अनुराग मन रट्यौ न राम उदार ॥३६॥ व्यरथ पर्यौ सम रथ समुझि असमरथन के फंद ॥ अरथ त्यागि सुमर्यौ नहीं समरथ दसरथ नंद ॥३७॥ सरजू तीर कुटीर वसि लहि समीर हर पीर ॥ अति गभीर बरनीर मे नहि सुमरे रघुवीर ॥३८ चैन कथलीखन कत फिर्यौ कनक कली सी प्यार ॥ जनक ली नाजि नहि भजे जनक लली भरतार ॥३९॥ भाषि भाषि०

१ भूतत्वान २ समुद्र ३ फिसादीप ४ नहि कर वा को ५ सोना की खानि

त समान फल लाय लखिन करि नीर ॥ हर्षे हर्षे विपिनन फिर्यो राषि राषि उर रघुवीर ॥५०॥ तरुनी तरुनी राम की वर वरनी वरनो न ॥ बैतरनी तरनी करी शुभ करनी करनो न ॥५१॥ बर्ष विती-ता व्यर्थ बहु चित चीता के माहि ॥ रीता को रीतो रह्यो सीता सुमरी नाहि ॥५२॥ नमत निहारि अनंदनी जगत बंदनी ख्यात ॥ हरी न नरकनि कंदनी जनक नंदनी मात ॥५३॥ दरनी दारिद दुख दलन करनी अति कल्यान ॥ हरनी रावन सहस शिर वरनी राम प्रियान ॥५४॥ गली गली विफली फिर्यो छली छली की लार ॥ जनक थली बसि नहि करी जनक लली रखवार ॥५५॥ शोध्या नाना पंथ में वोध्या जन धन देन ॥ शोध्या वोध्या सकल तजि वस्यो अयोध्या मैन ॥५६॥ रह्यो नही निशि वासरो सासरो कि मठ माहि ॥ सीता पति को सासरो कर्यो आसरो नाहि ॥५७॥ नाना बनक बनाय के धर्यो धनिक नगरीन ॥ लोभ पास के नास हित प्रविश्यो जनक पुरीन ॥५८॥ अनुचित अनुचित कर्म करि भरी पाप की पोट ॥ जमसेना भय धरि नली चित्रकूट की ओट ॥५९॥ अघ अपवित्र विचित्र भट कीने घने अमित्र ॥ परम पवित्र कियो नही चित्रकूट निज मित्र ॥६०॥ दंडक पाप प्रचंड को खंडक कष्टत माम ॥ राम सरण लीह नहि कर्यो दंडक बन में धाम ॥६१॥ राम लखन सिय पग परस पावन भूमि मझार ॥ फिर्यो न सुमरत राम को निरषत मुनिन अगार ॥६२॥ घटी घटी वय घटि गई हटी न आशा आँच पंच बटी बसि नहि लख्यो मुक्ति नटी को नाच ॥६३॥ जम सैं वाँध बिरोध अति करि करि अगनित षोट ॥ राम नाम वल नहि वस्यो पंचवटी के कोट ॥६४॥ विपति पाय जामे वसे सीता लछमन राम ॥ मे व्यापद गत नहि कर्यो पंचव-

टी में धाम ॥ ६५ ॥ जटी तरु लता पाँति मैं फटी गूदरी धारि ॥ पंचवटी कव नाँचि हौं मुक्ति नटी मद मारि ॥ ६६ ॥ **कृष्ण निमित्त चिंता कथन ॥ दोहा ॥** पीत वसन घन श्याम तनु शोभा सदन सुजान ॥ वर वंसी बनमाल धर धरे न उर भगवान ॥ ६७ ॥ धायो धौंनोदर भरन वामोदर भरयोन ॥ क्षामोदरि जसुदा तनय दामोदर सुमरयोन ॥ ६८ ॥ बंधि फंदन सैं ढंढ़ता मै मति मंद ह्रीन ॥ कीर नद नंदन बंदना चंदन दाम घरीन ॥ ६९ ॥ साधा साधा नरन की करी अगाधा सेव ॥ राधा वर वरने नहीं वाधा हर हरि देव ॥ ७० ॥ करत रह्यो जग पथन मैं अकथन कथन अपार ॥ मन हर मन मथ मन मथन कथे न नंद कुमार ॥ ७१ ॥ अघ दल दल पलकन भजे वल भैया खल काल ॥ पल जल मैं लपस्वाल की पाली ख्वाली ख्वाल ॥ ७२ ॥ वर्षत बनमालीन में विचरयो वन मालीन ॥ कुल पाली पाली रह्यो सुमरे बन मालीन ॥ ७३ ॥ सब संग तजि रँगि राग में गोपिन की अनुहारि ॥ ब्रज वसि तन मन नहि करयो बनमाली बलिहारि ॥ ७४ ॥ तरसत बरसत वारि मैं धायो धनिकन धाम ॥ वर्षत घन श्यामन सहत नहि सुमरे घन श्याम ॥ ७५ ॥ उतरन पट गोपीन की धरि टोपी को पीन ॥ कोपी गुन लोपीन मति हरि मैं रोपीन ॥ ७६ ॥ तुलसी बन मैं नहि फिरयो धरि तुलसी माल ॥ हित जुत हरि उर मैं धरी नहि तुल दल साल ॥ ७७ ॥ पाप प्रचंडन सों डरयो परयो रह्यो मैं ... ॥ मधु धेनुक चाणूर हर समरथ शरण गहीन ॥ ७८ ॥ ... थ मद पाप भय करत सकल मिलि मार ॥ कैटभ

श्री केशव हर कब कोरे है उद्धार ॥ ७९ ॥ श्याम सिद्धि की साधिका विघन बाधिका चाहि ॥ सुर नर की आराधिका रटी राधिका नाहि ॥ ८० ॥ राधे राधे रट रटत साधे साधन मैन ॥ दुख दाधे साधे मनुज आराधे दिन रैन ॥ ८१ ॥ दरसाने दिन टारने सरसाने शुभ काम ॥ बरसाने वसि नहि लखे बरसाने घनश्याम ॥ ८२ ॥ थली थली बिथली करी हेरत वली वलीन ॥ लाल लली टेरत दली गोकुल गली गलीन ॥ ८३ ॥ आसा बाँधि आसान फिरि घर घर वासा लीन ॥ त्यागि दुरासा हरि सुमरि मथुरा वास न कीन ॥ ८४ ॥ भज तो राधा रमन कों बाधा हरन अपार ॥ तजि धन दारा नहि धस्यो द्वार बनी दुवार ॥ ८५ ॥ समन स्व सादिन कर सुता पावन श्याम सरीर ॥ तजि घर घरनी हरि भजत तस्यो न जमुना नीर ॥ ८६ ॥ सब परि हरि हरि हरि रटत परि हौं तिनके द्वार ॥ नहि जानो है हैं किनहि हरि राधा रखवार ॥ ८७ ॥ **शिव निमित्त चिंता कथन दोहा** ॥ सित शरीर वर सर्प शिर कृपा गार हर मार ॥ विष शशि सरिता भस्म धर हरन करे हितकार ॥ ८८ ॥ वसुमति वस वसुमति फिस्यो वसुमति पति न सयान ॥ पशुपति मति तजि नहि भजे पशुपति वसु हग वान ॥ ८९ ॥ विशद न कीनों हृद सदन मदन कदन उर राखि ॥ बदन दोषक दनन कस्यो पंच बदन गुन भाषि ॥ ९० ॥ पांच का- पाँच पाँच तजी सोच विमोचन सेव ॥ नहि लोचन रोके देखि त्रिलोचन देव ॥ ९१ ॥ लखी आरसी आरसी लार ॥ शिव सिपारसी नहि धस्यो बनारसीन मझार ॥

९२॥ पंचानन नित तीर पर हर हर कहत फिरयौन॥ बसि पंचानन नगर मे पंचानन सुमरयौन॥ ९३॥ भूप भवन आधार लहि विचरयो सदा अधीर॥ निराधार हर हर कहत फिरयो न सुर सरि तीर॥ ९४॥ अब कब ह्वै है वह दिवस धारि बसन का साय॥ फिरि हौं गिरिजा बहन तट गिरिजा पति गुन गाय॥ ९५॥ राम रचित संसार हित करि हर सूरीन चाह॥ डरि पापन सों नहि लई सेतु बंध की राह॥ ९६॥ करि पूजन हर हर जपत धरत उमा हम हाहि॥ बस्त भवन नीन लहि फिरयो सेतु बंध के माहि॥ ९७॥ निर्मल गंगोतरी सलिल भरि सो तीन प्रकार॥ धरि कावरि निज कंध पै गयो न मैं ओंकार॥ ९८॥ सारस नैनिन के सरस लखि लखि सारस नैन॥ जुवना रस बस घर वस्यो वस्यो बनारस मैन॥ ९९॥ सांसी सन्यासीन की नासी पीड़ा तीन॥ नासी जम पासीन की कासी वासन कीन॥ २००॥ भस्म लाय कर पात्र धरि संग त्यागि अघ हीन॥ कबहू न कासी मे फिरयो करि के बल कोपीन॥ २०१॥ विस्वासी राख्यो न मैं जम पासी को टाल॥ दाता दासी मुक्ति को कासी को कुत वाल॥ २०२॥ **हरि हर निमित चिंता कथन॥ दोहा॥** बनिता उर वासीग धर गरुड ध्वज वृष केत॥ पाल प्रलय कर भूति धर करयो न हरि हर हेत॥ २०३ बसि कासी मथुरा पुरी धसि देवा लय माहि॥ पूजि उमा धव प्रेम सों माधव ध्यायो नाहि॥ २०४॥ साधि समाधि मुनीन लौं करि कोपीन पिधान॥ बैठि कुशासन विपिन मैं धरयो न हरि हर ध्यान॥ २०५॥ धरयो काल ने गाल मैं षिन षिन

खीचत ख्याल॥ कब करि हो मो पाल अब हरि हर त्रिभुव
न पाल॥ २०६॥ देवी निमित चिंता कथन॥ दोहा
बर बरनी दर दारनी करनी कुल कल्यान॥ हर अरधंग वि
हारनी हेरी हिये हरान॥ २०७॥ त्रिभुवन की प्रति पालिका
अमर मालिका अैन॥ असुर घालिका कालिका पूजि रिझाई
सैन॥ २०८॥ प्रबल खलन की खंडिका दनुज दंडिका चा-
हि॥ मोह मंडल की मंडिका रटी चंडिका नाहि॥ २०९॥
रुद्रारणी कात्यायनी भवा भवानी बैन॥ सर्वाणी दाक्षाय-
णी रटी मृडानी अैन॥ २१०॥ पछितातो मन मै रह्यो पुनि
पुनि धारि उमाह॥ दुर्गम गनि लीनी नहीं हिंगलाज की रा-
ह॥ २११॥ सहे कसाला निति करे आला आला पाप॥ नीह
ताप्यो पाला परत ज्वाला जलकी नाप॥ २१२॥ भयो न रवी
न व्रतादि करि नियमित बस्तु भषीन॥ सुखी दुखी दिन
कटि गये ज्वाला मुखी लखीन॥ २१३॥ आलस बस बैठ्यो
दिन गे सोवत खात॥ मानी मात पितादि की गौन जो
को जात॥ २१५॥ विधि निमित चिंता कथन॥
॥जरा कर सुख घर दुःख हर सुर नर असुर समान॥
चतुमुख चतुमुख धर्यो न निशि दिन ध्यान॥ २१६॥
कि ताही करि वृथा बिता दिये दिन रैन॥ मान्य पिता
के भजे पिता मह मैन॥ २१७॥ बिछुरत प्रिय सुत
सें निज तनहो तजि दीन॥ से घर हू तजि विरति धरि
रीति सी रखीन॥ २१८॥ राम दरश की लालसा पतिस
रामन करयोन॥ कौसल्या लों सें निपुर प्रभु पद प्रेम ध-
॥ २१९॥ सुर पति सम ऐश्वर्य तजि करी राम पद प्रीति

मौन पट धरि धन धाम तजि चलत भयो प्रभु लार ॥ लखन तीन मैं लखन रीत लखी न स्वम मकार ॥ १२० ॥ त्रिभुवन पति निज भुवन करि पाल्यो जिन उर लाय ॥ पस्यो न ज्ञान मति मंद मैं नंद जसोदा पाय ॥ १२१ ॥ हनुमान निमित्त चिंता कथन ॥ दोहा ॥ धन हित घोर घोर दीनता जाचे धनिक अमान ॥ सीतापति को बोहरो नहि जाच्यो हनुमान ॥ १२२ ॥ फिस्यो दोहरे द्वार बहु देखसी हरे यान ॥ विदित बोहरो राम को नहि जाच्यो हनुमान ॥ १२३ ॥ पुष्करादि निमित्त चिंता कथन ॥ दोहा ॥ पुष्कर कर नन मैं रह्यो कस्यो न पुष्कर पान ॥ प्रफुलित पुष्कर छबि लखत बस्यो न पुष्कर थान ॥ १२४ ॥ मकर भानु दिन मात हो करन पाप गन छीन ॥ जाय सितासित नीर मैं चुबकी नित्य न लीन ॥ १२५ ॥ मकरा लय लगि मकर गति फिस्यो मकर निधि राग ॥ त्यागि मकर मकरी जनन रतसो न मकर प्रयाग ॥ १२६ ॥ मकरन भयो न लीन लखि कर न सक्यो बड याग ॥ दिये न करन कथान मैं मकर न कस्यो प्रयाग ॥ १२७ ॥ अक्षय पाप न क्षय अरस जोरि जुग हाथ ॥ रस रस कोहि नहि भरी अक्षय बट के साथ ॥ १२८ ॥ हरि गुन सुमरन श्राद्ध करि पितु सों उरिण भयो न ॥ अब अब करतहि दिन गया सब तीज गया बोल ॥ १२९ ॥ सतसंग लतन कन कस्यो कस्यो कनक हेत ॥ फिस्यो न धीर सुनि बन कनहि धस्यो कनक कुरु खेत ॥ १३० ॥ भयो मन अनुराग मैं धन सुत दारा गेह ॥

मदन दहन गुन गहन हर, जन पालक खल हार ॥
दुख दारिद हर दीन के, करो मोर उद्धार ॥ २० ॥

## देवीस्तुति दोहा

वीणा पुस्तक धारिनी । हंस बाहिनी माय ॥
विनय करौं कर जोरि कै । शारद होऊ सहाय ॥ २१ ॥
जग जननी जग ईश्वरी । जग की रक्षा कार ॥
सब देवन की मात तुम । मेरी करो सम्हार ॥ २२ ॥
दुःख हरनि सुख की करनि बुद्धि दायनी माय ॥
लोभ ईरषा देत दुख, इनसें मोहि बचाय ॥ २३ ॥
सब गुण की तुम खानि हो हो सब की हितकार ॥
मति दायनि मति देन में क्यों हारी मो बार ॥ २४ ॥
शुंभ निशुंभ बिनाशिनी जग पालनि जग माय ॥
मैं हौं निर्बल अति दुखित मेरी करो सहाय ॥ २५ ॥
चंड मुंड की मारनी, महिषा सुर बध कार ॥
देवन की प्रति पालनी, गिरिजा करो सम्हार ॥ २६ ॥
मुनि किन्नर सुर नाग नर सिद्ध पितर रख वारि ॥
मात चराचर पालनी, बार न करि मो बारि ॥ २७ ॥
उतपति कर प्रति पालनी करनी सुख संसार ॥
चंद्रकला बिनती करै अब है मेरी बार ॥ २८ ॥
गणपति जननी दुख दलनि अघ हरनी सुख दानि ।
भवसागर में बहत हौं पकरो मेरो पानि ॥ २९ ॥
काम लोभ मद देत दुख इनसें मोहि निकारि ॥
जन पाली काली तुही, है मेरी रख वारि ॥ ३० ॥
शीघ्र असुर संहारि सब सुर दुख दीनें टारि ॥
विनय करत हिमकर कला त्यौं अब मोहि उबारि ॥ ३१ ॥

दीनन को अति पालनी सुनिये करुणा लाय ॥
जगदंबा माहेश्वरी सिंह वाहिनी माय ॥२२॥
दनुज दलनि जगदंबिका शंकर प्रिया भवानि ॥
महिषासुर मद मारनी कृपा करो जन जानि ॥२३॥

सीता स्तुति ॥ दोहा ॥

शशि सो मुख भृकुटी धनुष लसत कुंद से दंत ॥
जलज नयन शुक नासिका अधर अरुण बिंब लसंत ॥२४॥
वर कपोल कर पद कमल श्रीफल कुच वर श्याम ॥
कनक लता तनु छबि भरी रामचंद्र की बाम ॥२५॥
रचना पाल प्रलैन की करनी राघव नारि ॥
सुख भरनी दारिद दरनि मेरी ओर निहारि ॥२६॥
दश शिर रावन बीस भुज पुर बसि छाया रूप ॥
सकुल सदल नास्यो असुर हरो सु मो भव कूप ॥२७॥
रावन राक्षस सहस शिर पुष्कर द्वीप निवासि ॥
सो मास्यो पल एक में पूरन कला प्रकासि ॥२८॥
जनक सुता जन तारनी जग जननी जग पाल ॥
राम प्रिया अघ हारनी टारो कुमति कराल ॥२९॥

राधा स्तुति ॥ दोहा ॥

भाल विपुल शशि सो बदन रदन कुंद कलिकाहि ।
अधर बिंब शुक नासिका केश श्याम मृदु आहि ॥३०॥
खंजन से दृग पानि पद पलज जलज छबि धाम ॥
भौंह मदन धनु बील कुच राधा कंचन दाम ॥३१॥
कीरति सुता सु लोचनी अति रोचनि मति धाम ॥
रति रम्भा मद मोचनी हरो विघ्न हरि बाम ॥३२॥
जग जननी वृषभानु जा निज पुर की रखवारि ॥

डूबत हौं भवसिंधु मैं मात मोहि उद्धारि ॥ ३३ ॥

गंगा स्तुति दोहा ॥

कुंद इंदु सो गोर रँग अर्ध चंद्र सो भाल ॥ २८ ॥
मकरा सन थित हिमसुता टारो कलुस कराल ॥ ३४ ॥
कंज अभय बर कलस कर शोभि सो सुख सम देह ॥
सेत वसन करुणायतन करो सु मोपर नेह ॥ ३५ ॥
शुभ करनी दुख दल दलनि दीन दोष रिकवारि ॥
चंद्रकला शिर धारनी चंद्रकला कौं तारि ॥ ३६ ॥
जो तो मैं मज्जन करै ताको अंगा पाय ॥ २८ ॥
अर्धंगा गंगा करै क्यौं दे बिश अन्ववाय ॥ ३७ ॥
मैं तुव दासी दुख भरी है सुछि दया न माय ॥
शंकर सीस निवासिनी सुछि तुव तीर बसाय ॥ ३८

जमुना स्तुति दोहा ॥

सूर सुता जग पावनी अघ हरनी सुख दानि
मात चराचर पालनी जमुना मो दुख भानि ३९
समन स्व सादिन कर सुता हिमकर बदनी माय ॥
दुख हरनी करनी नरक जमुना करी सहाय ॥ ४० ॥
जम गंगा सुज्ञ मेरि लावनी जग पावनि जन पाल ॥
मन मोहन मन भावनी माता होउ मयाल ॥ ४१ ॥
हिंग लाज ज्वाला सुखी केला काली जौन ॥ २८ ॥
रक्तदंतिका आदि मम हरो पाप गनि दौन ॥ ४२ ॥

# अथ विष्णु आदि चौवीस अवतारन
## को स्तुति दोहा

गदा पद्म दर चक्र धर रमा रमन वागीस ॥ २८ ॥

अरि गंजन भंजन खलन जन रंजन जगदीस ॥ ९३॥
करन छीर सागर सयन तउ व्यापक सब ठौर ॥
विष्णु चराचर नाथ सो बसो सदा मन मोर ॥ ९४॥

## राम स्तुति दोहा

रघुवर मेरे स्वामि हो मैं चरनन को चेरि ॥
दीन दया करि दीठि दे हरो दीनता मोरि ॥ ९५॥
राम तुम्हारे पद कमल मम उर करो निवास ॥
मो मन प्रभु पद कमल में करे मधुपकै वास ॥ ९६॥
बालि बिराध कबंध खग कुंभकरन घननाद ॥
तारे दस सीसादि सो मोपर करो प्रसाद ॥ ९७॥
डूबत हौं भव सिंधु में प्रभु पकरो मो हाथ ॥ ॥
तुम अनाथ के नाथ हो मैं अनाथ हौं नाथ ॥ ९८॥
निर्धन के धन दुख दरन असरन सरन उदार ॥ ॥
भव सागर में भ्रमत हौं करो करो मो पार ॥ ९९॥
आसा तृष्णा मोह मद लोभ ईरषा काम ॥ ॥
देत महा दुख दोष बिन इनहि निवारो राम ॥ ५०॥
वार न पकर्यो ग्राह नैं तब झट करी सम्हार ॥
वार करी किहिं कारने चंदकला की बार ॥ ५१॥
राक्षस बानर भाल खग प्रभु कीने भव पार ॥
करो न घिनि करुणा सदन हौं इनतें न उतार ॥ ५२॥
गनिका सबरी मुनि तिया तारी तात कहाल ॥
चंदकला अबला खला रहो लला कलिकाल ॥ ५३॥
मैं अघ युत अघ हरन तुम दीन बंधु मैं दीन ॥
मैं दुख धर दुख हरन तुम तउ बिलंब क्यों कीन ५४
प्रभु सुग्रीव बिभीषनहि करे रंक सैं राज ॥ ॥

अब अबला को तारि अघ करो अलघ रघुराज ॥५५॥
विनय करौं कर जोरि के नवौं धरनि धरि शीश ॥
मैं अति पापिनि दीन हौं कृपा करौ जगदीश ॥५६॥

कृष्ण स्तुति दोहा ॥

बंसी लकरी कर्न में गल फूलन की माल ॥१॥
मोर मुकुट पट पीत धर मोहन श्रीब्रजलाल ॥५७॥
शकट अघासुर पूतना वकखर असुर संहारि ॥
राखे गोपी गोप प्रभु त्यों मुहि राखो मुरारि ॥५८॥
नाथ्यो कालिय नाग हरि नृत्य करयो शिर तास ॥
पुनि टारयो तिहिं गरुड़ भय त्यों टारो मम त्रास ॥५९॥
देखि नाग कौं अति दुखी विनय करी अहिवाल ॥
हरयो तासु भय त्यों हरो मोर महा अघ जाल ॥६०॥
टारयो सुरपति को गरब छिगुनी नख गिरि धारि ॥
वसत सुखो उर घर सदन मोरे याहि मुरारि ॥६१॥
विप्र सुदामा को हरयो दारिद इक छिन मांहि ॥
तैसे मेरो मोह मद नाथ हरो क्यों नांहि ॥६२॥
शिवा सदन सें रुक्मिनी हरि लाये ब्रजराज ॥
तैसें मोरि दुरास कौं हरो न हरि किहिं काज ॥६३॥
द्रुपद सुता के बसन कौं हरता राखी लाज ॥
त्यों त्रिभुवन पति अघ हरन करो किंकरी काज ६४
गोपिन सें दधि दान हठि लियो नंद के लाल ॥
चंदकला कौं देहु अब भक्ति दान खल काल ॥६५॥
सबला गोपिन कौं सधी अबला नवला चाह ॥
चंदकला अबला लला रही निहारत राह ॥६६॥
कुबरी दासी कंस की पावन कीनी आप ॥१॥

मैं दासी प्रभु चरन की क्यौं न हरो मो पाप ॥ ६७॥
शंख वेद हरि ले गयो प्रलय मांक तिहिं मारि ॥
वेद लाय विधि कौं दिये मीन सु मोहि उधारि॥ ६८॥
बोन वामन बलि सदन मैं जाय दान लै धीर ॥
टारी सुरपति की बिपति त्यौं टारो मो पीर ॥ ६९॥
अग्नि तोय विष शैल की बिपदा टार खरारि॥
रक्षा की प्रह्लाद की त्यौं अब मोहि उबारि ॥ ७०॥
बालक ह्वो प्रह्लाद तब रटतो राम सराहि ॥ ॐ ॥
पिता कही तू क्यौं रटै मेरो बैरी नाहि ॥ ७१ ॥
नहिं मान्यो प्रल्हाद तब मन मैं मानि कुबात ॥
थंभ बाँधि अभिमान जुत असि धरि बोल्यो तात ७२
बता कहाँ हैं राम अब सुनि बोल्यो प्रल्हाद ॥
तो मो मैं असि थंभ में हैं सब ठौ निर्वाद ॥ ७३॥
पितु सुनि सुत के बचन कौ मारन लाग्यो कोपि॥
थंभ फारि नरहरि प्रगट हन्यौं असुर मद लोपि॥ ७४
कमठ होय धरि धरिणि धर कर्यो सुरन को काम॥
हन्यो असुर दल त्यौं हरो मोरि कुमति मति धाम ७५
हिरन्याक्ष हनि घृष्टि बनि लाये धरनी सोय ॥
चंदकला के अघ हरो नाथ दया द्रव होय॥ ७६॥
परशु धारि इकईस वर क्षत्रिय गन संहारि ॥
विप्रन कौं धरनी दई राम सु मोहि उबारि ॥ ७७॥
हलधर होकरि मुष्टिसें मार्यो तुरत प्रलंब ॥
चंदकला के दुखन कौं हरतो करो विलंब ॥ ७८॥
बुद्ध होय के मखन की निंदा करि हरि ताप ॥
जीवन की रक्षा करो सो मेटो मम पाप ॥ ७९ ॥

के कल्की अवतार हरि हरि हो म्लेछ अपार ॥२॥
कोर हो जग रक्षा सु अब करो कृपा कर्तार ॥८०॥
वेद शास्त्र मथि व्यास है दिये पुराण बनाय ॥२॥
राख्यो बरणाश्रम धरम सो मम करो सहाय ॥८१॥
नर नारायण कपिल अरु नारद सनत कुमार ॥२॥
दत्तात्रेय रु मोहिनी करो भवार्णो पार ॥ ८२ ॥
धन्वंतरि हरि ध्रुव ऋषभ हंस यज्ञ अवतार ॥
विष्णु रूप चौबीस मिलि करो मोहि भव पार ॥८३॥

## जम स्तुति दोहा ॥

नील कमल सम श्याम तनु राजत अंबर पीत ॥
श्याम वरण शिर पर मुकुट कुंडल श्रवण पुनीत ८४
हार भार उर में लसत अंगद भुज में भ्राज ॥ २ ॥
काल मृत्यु के नाथ मम हरो पाप जमराज ॥८५॥
सूरज सुत भ्राता जमुन दीनन के प्रतिपाल ॥ २ ॥
कुटिल किंकरी कुमति पर करुना करो कृपाल ॥८६॥

## भैरव स्तुति दोहा

गोर रंग मुख कमल सो सोहत लाल लंगोट ॥
चंद कला शिर धर हरो चंदकला की खोट ॥८७॥
उर भुज भाल विशाल बपु शिर पर चिक्कन वार ॥
कर त्रिशूल खप्पर धरे हरो सु भव भय भार ॥८८॥
श्याम वरण अति अरुण हग भाल चंद सिंदूर
खुले केश नख शिख सुभग करो सो मो दुख दूर ॥८९॥
भीम रूप खल खल गनन कौं सुजनन कौं सुख रूप ॥
चंद कला के दुख हरो सो भैरव भव भूप ॥ ९० ॥
शंभु उमा के अति हितू कासी के कुतवाल ॥

अति समर्थ भव दुख हरन भैरव हरो कुकाल ॥ ९१॥
श्याम गौर तनु अमल मन काम रूप सुखकार ॥
दुख दारिद खल हर करो समजोरी उद्धार ॥ ९२॥

हनूमान स्तुति ॥ दोहा ॥

जलधि लाँघि सिय सोधि ले आयो लंक जराय ॥
चूड़ामनि रामहि दई निरभि मान शिरनाय ॥ ९३॥
लक्ष्मन तनु बरछी लगी गये राम घबराय ॥
तब लाकरि संजीवनी तुरतहि लिये बचाय ॥ ९४॥
राम लखन हरि ले गयो अहिरावन पातार ॥
ताकों हनि लायो तऊ अति नहि रह्यो उदार ॥ ९५॥
रावन हनि निज पुर अविसि पाय राज कोहि राम ॥
मैं तेरो रिनिया सदा रहि हौं कपि बल धाम ॥ ९६॥
राम चन्द्र के फेरि हू कारज सारे दौरि ॥
सो हनुमत अंजनि तनय बिपदा टारो मोरि ॥ ९७॥
तुलसी चन्दन कल्प तरु बील आमलक सोय ॥
पीपल बट केलादि तरु मोर सहायक होय ॥ ९८॥
हरद्वार पुष्कर गया सेतु बंधु जग दीश ॥
बदरीनाथ प्रयाग सब हरो पाप मम ईश ॥ ९९॥
चित्र कूट हिम वान गिरि हेम कूट गिरि राज ॥
द्रोण प्रवर्षण आदि गिरि मोर सुधारइ काज २००
कासी अवध अबंतिका मथुरा माया सात ॥
द्वारावति काँची पुरी करो मोर अघ घात ॥ २०१॥
नृपति मुकुट मणि राम की नगरी बुंदी माँहि ॥
यह वय चौदह बर्ष मे रचना कीन्ही आहि ॥ २०२॥
श्री गुलाब कबि राज ने मुहि अभ्यास ॥

कर लायो बालक हिये हिरदयना फल तास ॥२०३॥
सम्वत सर उनईस मे पैंतालीस दिनेस ॥
मार्ग कृष्ण पक्ष अष्टमी कीनों शतक अशेस॥२०४॥
इति श्री महाराव गुलाबसिंह नां किंकरी चंद्रकला जी कृत करुणा शत
क सम्पूर्णम ॥ सं० १९५३ वि० में प्रकाश हुआ ॥

## करुणा शतकका शुद्धा शुद्ध पत्र

| पृष्ठ | पं० | अशुद्ध | शुद्ध |
|---|---|---|---|
| १ | २१ | शोप | शीष |
| २ | २२ | जरासाय | जरा साय |
| २ | १८ | कर | करि |
| २ | २५ | यों अब | त्यों अब |
| ५ | ५ | शीश सो | शीश सो |
| ६ | २ | शोप | शीष |
| ६ | ८ | राखो | राखे |
| ६ | २३ | गोपिन को | गोपिन की |
| ८ | ६ | भवार्ग | भवार्णव |
| ८ | १० | अवर | अम्बर |
| ८ | १८ | हरी | हरो |
| ८ | २२ | करो सो | करो सु |

इति

(ह० द० बारीलाल कापी नवीस फतेहगढ़)

अरु दरायें ॥ उपमानतु विषयी रु अवरायें ॥ प्रासंगिक कहँ प्रस्तु त जानि ॥ अप्रसंग अ प्रस्तुत मानि ॥ २२ ॥ भेदय विशेष्य विशेषण भेद रु ॥ वृह व्यापक सामान्य अखेद्क ॥ २३ ॥ अल्प व्यापक आदि विशेष ॥ भूषन भासक नाम अशेष ॥ २३ ॥ अथ पूर्णोपमा लुप्तोपमा लक्षण ॥ दोहा ॥ सुपूर्णोपमा वाचक रु बिषय धर्म उपमान ॥ इक द्वय के लोप सें लुप्तोपम परिमान ॥ २४ ॥ टीका ॥ वाचक उपमेय धर्म और उपमान ये च्यारों होय सो पूर्णोपमा अलंकार है ॥ एक के दोय के तीन के लोप सें लुप्तोपमा को प्रमाण है ॥ २४ ॥ अथ साधारण नायिका पूर्णोपमा उदाहरण ॥

दोहा ॥ शशि सो उज्वल मुख सुभग अर्ध चंद सो भाल ॥ कनक लता सी छबि भरी बिहरत देखी बाल ॥ २५ ॥ टीका ॥ शशि सो उजलो मुख है ॥ आधा चंद्रमा सो सुन्दर भाल है ॥ सोना की बेलि सी छवि भरी जहँ नायिका डोलती देखी ॥ यहाँ शशि उपमान सो वाचक उज्वल धर्म मुख उपमेय है १ और अर्ध चंद उपमान सो वाचक और उपमेय सुभग धर्म है २ और कनक लता उपमान सी वाचक छबि भरी धर्म बाल उपमेय है ३ यातें पूर्णोपमा अलंकार है ॥ २५ ॥ वाचक लुप्ता १ धर्म लुप्ता २ धर्म वाचक लुप्ता ३ वाचकोपमेय लुप्ता ४ उपमान लुप्ता ५ वाचकोपमान लुप्ता ६ धर्मोपमान लुप्ता ७ धर्मोपमान वाचक लुप्ता ८ ये लुप्ता के आठ भेद हैं ॥ अथ स्वकीया आठों लुप्ता उदाहरन ॥ दोहा ॥ कर किसलय मृदु १ कंज से पाय २ नैन मृग नैन ३ ॥ भी छबि ४ कटि हरि सिंह सी ५ पिक मधुरे सिय बैन ॥ २६ ॥

टीका ॥ कर हैं सो नवीन पान से कोमल हैं याके मूल में से वाचक नहीं यातें वाचक लुप्ता है १ ॥ कंज से पाय हैं यामें धर्म लुप्ता है ॥ २ ॥ नायका के नैन मृग नैन से हैं याके मूल में धर्म वाचक नहीं यातें धर्म वाचक लुप्ता है ३ भी लक्ष्मी कीसी छबि है याके मूल में वाचक

उपमेय नहीं यातें धर्म वाचकोपमेय लुप्ता है ४ कटि सिंह सी पत-
ली है इहां सिंह की कटि नहीं कही यातें उपमान लुप्ता है ५ ॥ तिय
के बैन कोयल सें मीठे हैं याके मूल में पिकवानी उपमान और से
वाचक नहीं यातें वाचकोपमान लुप्ता ६ है ॥ २६ ॥ बरवै ॥ गि-
रिजा दृग मृग सम है गति गज राज ॥ सोधम लुप्ता आठ हि यों
कविराज ॥ २७ ॥ टीका ॥ पार्वती के नेत्र हरिन के समान हैं । यामें
मृग के दृग उपमान नहीं और धर्म नहीं यातें धर्मोपमान लुप्ता है
७ ॥ गति गजराज यामें नायिका की गति उपमेय तो है धर्म उपमान
वाचक नहीं यातें धर्मोपमान वाचक लुप्ता है ८ जानकी पार्वती-
स्वकीया नायिका हैं ॥ २७ ॥ अथ मुग्धा अनन्वय लक्षण ॥
दोहा ॥ जिहिं तनु जोवन अंकुरित मुग्धा तिय है सोय ॥ ताकी
उपमा जाहि सौं लगें अनन्वय होय ॥ २८ ॥ अथ मुग्धा अन-
न्वय ॥ उदाहरन ॥ दोहा ॥ मुख सो मुख दृग से दृगहि कच से
कच दरसाहिं ॥ अल्प उरोज उरोज से जनक सुता के आंहि ॥ २९ ॥
टीका ॥ मुख सो मुख ही है दृग से दृग ही हैं कच से कच ही दी-
खे हैं जनक सुता के छोटे कुच से कुच ही हैं यहां छोटे कुच सें मु-
ग्धा है और मुख दृग कुच उरोजन कौ उनहीं की उपमा लगी यातें
अनन्वय है ॥ २९ ॥ अथ अज्ञात योवना उपमेयोपमा ल-
क्षण ॥ दोहा ॥ नहिं जानै निज योवनहि है अज्ञात सु जोय ॥
उपमा उपमेयोपमा लगें परस्पर होय ॥ ३० ॥ टीका ॥ जोवन कौं
नहिं जाने सो अज्ञात योवना यिका है ॥ परस्पर उपमा लगे सो उप-
मेयोपमा अलंकार होय है ३० ॥ अथ अज्ञात योवनोपमेयो-
पमा उदाहरन दो० ॥ सर कावत गुडि़याँ नवे लसत अमित छबि खा-
नि ॥ जलज पानि से जलज से जनक लली के पानि ॥ ३१ ॥ टीका ॥
गुडि़यां सर कावे है नव जनक लली के हाथ से जलज लसे है । सो

र जलज से हाथ लसें हैं। यहाँ मुदियाँ खोलि वासों अज्ञातयौ वना नायिका है॥ और जलजन की उपमा हाथन कों लगी हाथन की उपमा जलजन कों लगी यातें उपमेयोपमा अलंकार है ॥२१॥ अथ ज्ञात यौवना प्रतीप लक्षण॥ दोहा॥ जानें जोवन आप ही ज्ञात यौवन जान॥ भाषत प्रथम प्रतीप जहँ होय वर्ण्य उपमान॥२२॥ टीका॥ अपना जोवन कों आप ही जानें सो ज्ञात यौवना नायिका है हे जान॥ जहाँ उपमेय उपमान होय तहाँ प्रथम प्रतीप भाषत हैं प्रतीप नाम उलटा को है ॥२२॥ अथ ज्ञात यौवना प्रथम प्रतीप उदाहरन॥ दोहा॥ निरखत छाती छाँह जब दौरत दीठि दुराय॥ कीरति जा सी यौ जुरी तब ही जानी जाय॥२३॥ टीका॥ जब छाती छाँह देखती भई सखीन की दीठि बचायकरि के दौड़े है तब ही कीरति जा सीबी जुरी जानी जाय है॥ यहाँ छाती छाँह देखि वासों ज्ञात यौवना नायिका है कीरति जा सीबी जुरी मैं उपमेय उपमान भयो यह उलटो है यातें प्रथम प्रतीप है ॥२३॥ अथ नवोढ़ा द्वितीय प्रतीप लक्षण॥ दोहा॥ लज्जा भय बस रति न चह नारि नवोढ़ा मान॥ द्वितीय वर्ण्य उपमान ह्वै होय वर्ण्य अपमान॥ टी॰॥ लाज और डर के वससैं रति नहीं चाहे सो नवोढ़ा नायका के मेय है सो उपमान हो जाय और उपमेय को अनादर होय सो दूसरो प्रतीप है॥२४॥ अथ नवोढ़ा द्वितीय प्रतीप उदाहरण॥ दोहा॥ पिय कर तें छुटि भजत जब यों सजनी जु लसात॥ देखो तड़त दामिनी घन मैं चपल लखात॥ २५॥ टीका॥ पीतम का हाथ में सों छुटि करि के जब नायिका भाजे है तब सखी यों हरखावें हैं॥ देखो नायिका की समान

मेघ में बीजुरी चंचल दीखे है यहां नायक का पास सें नायिका भाजे है यातें नवोढ़ा है नायिका सी बीजुरी है यामें उपमेय उपमान भयो नायिका की अनादर भयो यातें दूसरो प्रतीप है ॥२५॥ अथ विश्रब्ध नवोढ़ा तृतीय प्रतीप लक्षण ॥ दोहा ॥ सो विश्रब्ध नवोढ़ है विश्वा सें कछु पीय ॥ बरायें बरायें रहि अबरायें हि अनादरे सु तृतीय ॥२६॥ टीका ॥ पीतम को कछु विश्वास करै सो विश्रब्ध नवोढ़ा नायिका है ॥ उपमेय है सो उपमेय रहकरि के उपमान को अनादर करै सो तीसरो प्रतीप है ॥२५॥ अथ विश्रब्ध नवोढ़ा तृतीय प्रतीप उदाहरन ॥ दोहा ॥ केलि भवन कों भामिनी भीति भरी सी जाय ॥ दामिनि मन को दुति दरपति हि विरियाँ न रहाय ॥२७॥ टीका ॥ क्रीड़ा का भवन कों भामिनी है सो उर में भरी सी जाय है ॥ ता समय बीजुरी का मन को दुति को गर्व नहीं रहै ॥ यहां नायिका केलि भवन कों डरपती सी जाय है यातें विश्रब्ध नवोढ़ा नायिका है ॥ और नायिका उपमेय सें बीजली उपमान ने अनादर पायो यातें तीसरो प्रतीप है यह द्वितीय भेद सें उलटो है ॥२५॥ अथ मतांतरेण मुग्धा भेद ॥ चौपाई ॥ बयसंधि १ नव बधू २ प्रसंगा ॥ नव जोवन पुनि नवल अनंगा ४ ॥ रति बाम ५ मृदु माना ६ जानौं ॥ लज्जा प्राया सात बखानौं ॥२८॥ अथ वयःसंधि चतुर्थ प्रतीप लक्षण ॥ दोहा ॥ बयसंधि शिशुता झलक झलके जब तन तीय ॥ चवथ बरायें उपमान ह्वै अबरायें सम न नीय ॥२९॥ टीका ॥ जब तिय का तन में बालकपना की झलक झलके सो बयसंधि नायिका है ॥ उपमेय है सो उपमान हो जाय उपमेय की समान उपमान नहीं गन्यों जाय सो चवथो प्रतीप है ॥२९॥ अथ बयसंधि चतुर्थ प्रतीप उदाहरन ॥ दो० ॥ सजि सिंगार जब तिय चलत मंद मंद गति त्यागि ॥ तब तब ससी

कुंज गति समता पावत नाहिं ॥३०॥ टीका ॥ जब तिय है सो सिंग[ार]
करिकै मंद तेज गति सो चलै है तब गज हाथी और हिरण की
गति समता नहीं पावै है इहां मंद तेज गति सें चलै है यातें वय-
संधि नायिका है और मंद तेज गति उपमेय है सो उपमान भयो
करी कुरंग की गति समता लायक नहीं यातें चवथो प्रतीप है ।३०
अथ नवल वधू पंचम प्रतीप लक्षण दोहा ॥ दिन दिन
छबी छवि बढ़ै नवल वधू अनुमान ॥ उपमेयतु उपमान के व्यर्थ हो
य उपमान ॥३१॥ टीका ॥ दिन दिन प्रति छबी सोभा बढ़ै यह नव-
ल बधू को अनुमान है उपमेय है सो उपमान हो जाय फेरि उपमान
व्यर्थ हो जावै सो पंचम प्रतीप है ॥३१॥ अथ नवल बधू पं-
चम प्रतीप उदाहरण ॥ दोहा ॥ दोयज के शशि लौं कला नि-
शि वासर सरसात ॥ जनक सुता तनु निरख तौं कनक लता दबि जा-
त ॥३२॥ टीका ॥ दोज का चंद्रमा की समान कला राति दिन सर
सावै है । जनक सुता का शरीर कौं देखतां कनक की लता दबि जा
वै है । यहां कला सरसावा सौं नवल बधू नायिका है और जनक
सुता उपमेय है सो उपमान भई ताके आगे कनक लता व्यर्थ भई या
तें पंचम प्रतीप है ॥३२॥ अथ रूपक लक्षण ॥ दोहा ॥
विषयी रंजै बिषय कौं है तद्रूप अभेद ॥ अधिक न्यून सम छहुन
करि पद रूपक है भेद ॥३३॥ टीका ॥ उपमान है सो उपमेय
कों रंजै तद्रूप और अभेद होकरि कै ॥ एक उपमान उपमेय मैं मि
ल्यो रहै एक उपमान न्यारो रहै सो तद्रूप ॥ उपमान उपमेय मैं भे
द नहीं रहै सो अभेद ॥ इन दोनू न के अधिक न्यून समता करिकै
छः भेद होने हैं ॥३३॥ अथ नव यौवना अधिक तद्रूप
लक्षण ॥ दोहा ॥ सो मुग्धा नव यौवना जोवन झलक लखाय
मु है अधिक तद्रूप जहं उपमेय हि अधिकाय ॥३४॥ टीका

जाके जोवन की झलक लखावे सो मुग्धा नव योवना नायिका है जहां उपमेय की अधिकता होय सो अधिक तद्रूप है ३४॥ अथ नव योवना अधिक तद्रूप उदाहरन ॥ दोहा ॥ सरसे चन्द्र प्रकास तें जोवन झलक प्रकाश ॥ सिय मुख शशि शशि ते सरस निश दिन करत प्रकाश ॥ ३५॥ टीका ॥ चंद्रमा का उजाला सें जोवन की झलक को प्रकाश अधिक है॥ सीता कोमुख चंद्रमा है सो चंद्रमासें अधिक है राति दिन उजालो करे है इहां तो जोवन का प्रकास सें नव योवना नायिका है और सीता का मुख चंद्रमा उपमेयसें राति दिन प्रकाश करवो अधिकता है यातें अधिक तद्रूप है ॥ ३५॥ अथ नवल अनंगा न्यून तद्रूप लक्षण ॥ दोहा ॥ नवल अनंगा काम रुचि भोलापन में जानि ॥ होय न्यून तद्रूप जब उपमेयहि कम आनि ॥ ३६॥ टीका ॥ भोला पन सें काम की रुचि होवे सो नवल अनंगा नायिका जानो ॥ जब उपमेय कों कम ठानें तब न्यून तद्रूप होय है ॥ ३६॥ अथ नवल अनंगा न्यून तद्रूप उदाहरण ॥ दोहा ॥ सुनि रति की पिय विनय तिय नैन मूंदि मुसकाय ॥ तब झष की चप झषन में चंचलता न रहाय ॥ ३७॥ टीका ॥ तिय है सो पिय की रति की विनय सुनि करि के नैन मूंदि मुसकावे तब झष की सी चप झषन सें चंचला नहीं रहे यहां नैन मूंदि मुसकावा सें नवल अनंगा नायिका है और झषन की सी चंचलता चप झषन में नहीं यातें न्यून तद्रूप है ॥ ३७॥ अथ रति वामा सम तद्रूप लक्षण ॥ दोहा ॥ रति वामा वामा सुतौ सुरत अरुचि पहिचानि ॥ सम तद्रूप दुहून में समता भयें बखानि ॥ ३८॥ टीका ॥ रति वामा है सो तो सुरत में अरुचि पहिचानों ॥ दोनून में समता भया पे सम तद्रूप बखानों ॥ ३८॥ अथ रति वामा सम तद्रूप उदाहरण ॥ दोहा ॥ मौन धारि पिय पास

स जब बैठे दृग शिर नाय ॥ तब राधा रति अति लसत मानवती रति माय ॥ ३९ ॥ टीका ॥ जब मौंन धारि करि के पिय के पास दृग शिर नवाय करि के बैठे तब राधा रति है सो अत्यंत लसे है मानवती रति की समान ॥ यहाँ मौंन धारि शिर नवाय बैठि बासौं रति वासा नायिका है और राधा रतिमें मानवती रतिमें समता है यातें सम तद्रूप है ॥ ३९ ॥ अथ मृदु माना अधिक अभेद लक्षण ॥ दोहा ॥ मृदु माना जो मान के अवसर मृदुल रहात ॥ अधिक होय उपमेय तब अधिक अभेद कहात ॥ ४० ॥ टीका ॥ मान का अवसर में मृदुल रहावे सो मृदु माना नायिका है उपमेय अधिक होय तब अधिक अभेद कहावे है ॥ ४० ॥ अथ मृदु माना अधिक अभेद उदाहरण ॥ दोहा ॥ साप राध लखि पिय प्रथम मुसकानी रिस टारि ॥ हास्य जोन्ह तब सदन में आत रही विस्तारि ॥ ४१ ॥ टीका ॥ पीतम को पहिले सापराध देखि करि के रोस को टारि करि के हँसी तब हास्य रूपी चाँदनी सदन में सबेरे ही बिस्तारि रही यहाँ रोस टारि मुसकावा सौं मृदु माना नायिका है और हास्य में चाँदणी में भेद नहीं यह तो अभेद सबेरे विस्तारि रही यह अधिकता है यातें अधिक अभेद रूपक है ॥ ४१ ॥ अथ लज्जा प्राया न्यून अभेद लक्षण ॥ दोहा ॥ लज्जा जुत सुरतहि करै सो है लज्जा प्राय ॥ न्यून होय उपमेय तब न्यून अभेद कहाय ॥ ४२ ॥ टीका ॥ लाज सहित सुरत करे सो लज्जा प्राया नायिका है जब उपमेय न्यून होय तब न्यून अभेद कहावे है ॥ ४२ ॥ अथ लज्जा प्राया न्यून अभेद उदाहरन ॥ दोहा ॥ धीर धरत गुरुजनन नट जो गत दे व रसास पिय सौं भाषत भयभरी तिय रति सोभ प्रकास ॥ ४३ ॥ १ ॥

टीका ॥ धीरज धरो गुरु जन ननद देवर सास जगे हैं पिय सों आपतौं तिय रति की भय भरी सोभ प्रकासे है इहाँ गुरु जनादिकमें लाजे है यातें लज्जा आया है तिय रति की भय भरी सोभ प्रकासबो न्यूनता है यातें न्यून अभेद रूपक है ॥ ५३ ॥ अथ मध्या सम अभेद लक्षण ॥ दोहा ॥ लाज काम सम जासु के सो है मध्या तीय ॥ उपमानरु उपमेय सम होय अभेद तृतीय ५४ ॥ टीका ॥ जाके लाज काम समान होय सो मध्या नायिका है। उपमान उपमेय समान होय सो तीसरो अभेद है ॥ ५४ ॥ अथ मध्या सम अभेद उदाहरन ॥ दोहा ॥ लखि लखि पिय दृग छबि तिया जब जब दीठि दुरात ॥ तब तब पिय मन बस करनि दृग कंजन छबि छात ॥ ५५ ॥ टीका ॥ पीतम का दृगन की छबि देखि देखि करि के तिया है सो जब जब दीठि दुरावे तब तब पीतम कामन कौं बस करवा वाली दृग कंजन में छबि छावे है देखि करि के दीठि दुरावे है यातें मध्या नायिका है दृगन के और कंजन के समता है यातें सम अभेद रूपक है ॥ ५५ ॥ मध्या भेद ॥ चौपाई ॥ इक आरूढ़ यावना १ बाला ॥ प्रगल्भ बचना २ द्वितिय ललामा ॥ प्रादुर्भूत अनंगा ३ सोई चौथी सुरत बिचित्रा ४ होई ॥ ५६ ॥ अथ आरूढ़ यौवना परिणाम लक्षण ॥ दोहा ॥ सु आरूढ़ जुवना कहो पूरन जोवन वाम ॥ उपमेयरु उपमान मिलि करे क्रिया परिणाम ॥ ५७ ॥ टीका ॥ जो वाम पूरन जोवन वान होय सो आरूढ़ यौवना नायका है उपमेय उपमान मिलि करि के क्रिया करे सो परिणाम अलंकार है ॥ ५७ ॥ अथ आरूढ़ यौवना परिणाम उदाहरन ॥ दोहा ॥ कुच कुंभन तें उर परसि भुज लतिकनि गहि लेत ॥ दृग कंजन से लखि प्रिया मन रंजन करि देत ॥ ५८ ॥ टीका ॥

भूषन बसन बनाना मन कौं तनक भी नहीं मोरे है- सखीने कहा पिय की कथा है- नायका नैं कही नहीं सखी- सखी की बात है य- हाँ भूषन बसन बनावा सौं आक्रांत नायका है और नायका नैं सखी सैं साँची बात छिपाई यातैं छेका पन्हुति है ॥ ७० ॥

## अथ समस्त रस कोविदा कैतवा पन्हुति लक्षण

दोहा ॥ है समस्त रस कोबिदा पियहि सकल रस दाय ॥ पद मिसादि करि कैतवा पन्हुति सत्य दुराय ॥ ७१ ॥ **टीका** ॥ पीतम कौं संपूर्ण रस दायक होय सो समस्त रस कोबिदा है मिस पद करि के सत्य कौं दुरावै सो कैतवा पन्हुति अलंकार है ॥ ७१ ॥

## अथ समस्त रस कोबिदा कैतवा पन्हुति उदाहरन

॥ दोहा ॥ हास बिलास कलान करि प्रेम पास मन खींचि ॥ पीतम कर में कर लियो चितवनि मिस रस सींचि ॥ ७२ ॥

**टीका** ॥ हास विलास कलान करि के प्रेम पासी सें मनकौं खींचि के पीतम कौं कर मे कर लियो चितवनि की मिस सौं रस सींचि करि के यहाँ कलान करि के पीतम कौं बस में कर लियो यातैं समस्त रस कोबिदा है- और चितवनि कौ मिस पद करि के रस सींचवो ठहरायो यातैं कैतवा पन्हुति अलंकार है **अथ चित्र विभ्रमा लक्षण ॥ दोहा**

चित्र बिभ्रमा नायका बिभ्रम जासु बिचित्र ॥ तन दुति पिय मन बस करनि बरनत बिबुध पवित्र ॥ ७३ ॥ **उदाहरन ॥ दो०** ॥ जिहि रद हासी मुख करत कुंद जोन्ह शशि मंद ॥ सोहिनि सखि राधिका मोहि लियो ब्रजचंद ॥ ७४ ॥ **अथ लब्धा पति लक्षन ॥ दो०** ॥ सो लब्धा पति नायिका प्रौढा भेद बखानि ॥ कानि करै जाकी सदा पति कुल प्रभु तासानि ॥ **उदाहरन ॥ दोहा** ॥ लखि ललचानी बाल कों लई लला उर लाय ॥ इक टक चितवत दुहुन मन रह्यो मैद सरसाय ॥

## अथ धीरादि भेद ॥ दोहा ॥

मध्या प्रोढा मान से त्रिबिधि होत प्रत्येक ॥ धीरा और
पुनि धीरा धीरा एक॥ ७५ ॥ **अथ उत्प्रेक्षा लक्षण ॥**
**दोहा** ॥ वस्तु हेतु फल तीन में संभावना जब होय ॥
उत्प्रेक्षा ताकों कहत कबि गुलाब कवि लोय ॥ ७६
वस्तु हेतु फल इन तीन में जब संभावना होय ताकों
क्षा अलंकार कहे हैं- गुलाब कवि कहेहैंकबि लोग हैं सो
७६॥ **चौपाई** ॥ बस्तु एक उक्ता सपदा कहि ॥ दूजी अन
उक्ता सपदा लहि ॥ हेतु माँहि सिद्धा स्पदा है ॥ दोय
य असिद्धा स्पदा सदा है ॥ ७७॥ **टीका** ॥ वस्तु में एक उक्ता
दा कहि॥ दूसरी अनुक्ता स्पदा लहो अर्थात उक्ता स्पदा बस्तूत्प्रेक्षा
नुक्ता स्पदा वस्तूत्प्रेक्षा हेतु के माँहि सिद्धा स्पदा है- दूसरी सदा अ
द्धा स्पदा है- हेतूत्प्रेक्षा दोय प्रकार की सिद्ध होय तो सिद्धा स्प
हेतूत्प्रेक्षा असिद्ध होय तो असिद्धा स्पदा हेतूत्प्रेक्षा है॥ ७७
**दोहा** ॥ फल सिद्धा सपदा सदा असिद्धा सपद दोय ।
वाचक मनु संकादि बिन गम्योत्प्रेक्षा होय ॥ ७८ ॥ **टीका**
फल में सदा सिद्धा सपदा है- असिद्धा स्पदा है ये दोय भेद
वाचक मनु संकादि बिना गम्योत्प्रेक्षा होय है अफल कों फल
ठहराय संभावना करे सो सिद्ध होय तो सिद्धा स्पदा फलोत्प्रेक्षा अ
सिद्ध होय तो असिद्धा स्पदा फलोत्प्रेक्षा है॥ ७८॥ **दोहा** ॥ है
जाकी संभावना सो संभाव्य बखानि ॥ है जामें संभावना से
आस्पद पहिचानि॥ ७९॥ **टीका** ॥ जाकी संभावना होय सो
संभाव्य मान बखानों जामें संभावना होय सो
ये दोनूं होय सो उक्ता स्पदा बस्तूत्प्रेक्षा संभाव्य मान होय
स्पद नहीं होय सो अनुक्ता स्पदा बस्तूत्प्रेक्षा है ॥ ७९ ॥
**अथ मध्या धीरा उक्ता स्पदा बस्तूत्प्रेक्षा-**

लक्षण ॥ दोहा ॥ रिस प्रगटे कहि ब्यंग्य बच मध्या धीरा नारि ॥ है संभाव्यरु आस्पद सु उक्ता स्पदा बिचारि ॥ ८०॥ टीका ब्यंग्य का बचन कहकरि के रोस कों प्रगटे सो मध्या धीरा नायिका है- संभाव्य मान और आस्पद होय सो उक्ता स्पदा बिचारो॥ ८०॥ अथ मध्या धीरा उक्ता स्पदा वस्तूत्प्रेक्षा उदाहरण ॥ दोहा ॥ हर्षित कीनी मुहि दिखा लालन लोयन लोल ॥ मानहुँ मंजे मंजीठ रंग हैं जुग मीन अमोल ॥ ८१ ॥ टी० लालन मैं चंचल नेत्र दिखा करि के मोकों हर्षित करी मानों मजीठ का रंग मैं रंग्या हुया अमोल दो मीन हैं- यहाँ हर्षित शब्द मैं दूखन हा यो ब्यंग्य मैं कह्यो- यातें मध्या धीरा नायिका है और लोचन वस्तु मैं मीनन की तर्क है- यातें वस्तूत्प्रेक्षा है- और हांवे विद्य मान है- यातें उक्ता स्पदा वस्तू त्प्रेक्षा है॥८२ अथ मध्या अधीरा अनुक्ता स्पदा वस्तूत्प्रेक्षा लक्षण ॥ दोहा ॥ परुष बचन कहि ब्यंग्य बिन कोपै मध्या धीर॥ जहँ नहिं पद मैं आस्पद सु अनुक्ता सपद धीर ॥ ८२॥ टीका ॥ परुष बचन कह करि के ब्यंग्य बिना कोपे सो मध्या धीरा नायिका है- जहाँ पद मैं संभावना को ठिकानों नहीं होय सो अनुक्ता सपदा है हे धीर ॥ ८२॥ अथ मध्या अधीरा अनुक्ता स्पदा [illegible]क्षा उदाहरण ॥ दोहा ॥ अनल भाल मनु बिष अधर नैनन मौंहि मसाल ॥ जावो जहँ निशि जागि परे मौं मुहि करत बिहाल ॥ ८३॥ टीका ॥ भाल मैं अनल है अधर मैं बिष है नैनन के मौंहि मसाल है- जहाँ रीत मैं जागि करिके परे तहाँ जावो मोको विहाल क्यों करते हो- यहाँ जावक अंजन ललाई मैं अनल विष मसाल की तर्क है यातें वस्तूत्प्रेक्षा और जावक अंजन ललाई नहीं कही यातें अनुक्ता स्पदा वस्तू-

प्रेक्षा है ॥८३॥ अथ मध्या धीरा धीरा सिद्धा स्पदा हेतू त्प्रेक्षा लक्षण ॥ दोहा ॥ व्यंग्य अव्यंग्य है बचन कोहि रोस प्रकासे रोय ॥ सिद्ध अहेतुहि हेतु कृत हेतू त्प्रेक्षा होय ८४ ॥ टीका ॥ व्यंग्य अव्यंग्य बचन कह कोर के रो कोर के रोस कों प्रकासे- सिद्ध अकारण कों कारण करे सो सिद्धा स्पदा हेतूत्प्रेक्षा होय ॥८४॥ अथ मध्या धीरा ऽधीरा सिद्धा स्पदा हेतू त्प्रेक्षा उदाहरन ॥ दोहा ॥ पिय लखि रोय रिसाय बकि कोने लोयन लाल ॥ तिन की रुचि लखि मनु भये लालन लोयन लाल ॥८५॥ टीका ॥ पिय कों देखि कोर के रो कोर के रोषकरि के- वकि कोर के लाल नेत्र करया तिनकी रुचि देखि के मानों लालन के लाल नेत्र भये यहाँ रोवा सों मध्या धीरा धीरा नायिका है- और लालन के लाल नेत्र ह्वो वाको कारण नायिका के लाल नेत्र नहीं तिस कों कारण ठहराया- यातें हेतू त्प्रेक्षा और लाल ह्वो वो सिद्ध है यातें सिद्धा स्पदा हेतूत्प्रेक्षा है ॥८५॥ अथ प्रौढा धीरा असिद्धा स्पदा हेतू त्प्रेक्षा लक्षण ॥ दोहा ॥ कोप प्रकाशे व्यंग्य कोर रति तें रहे उदास ॥ होय असिद्ध तु दूसरी हेतू त्प्रेक्षा भास ॥८६॥ टीका ॥ व्यंग्य कोर के कोप कों प्रकाशे रति तें उदास रहे- सो प्रौढा धीरा नायिका है- सो असिद्ध होय तो दूसरी हेतूत्प्रेक्षा भासे है ॥८६॥ अथ- प्रौढा धीरा असिद्धा स्पदा हेतू त्प्रेक्षा उदाहरन ॥ दोहा ॥ पिय लखि सुरति बिसारि तिय कोर कोर राते नैंन ॥ मदमाती यातें मनो बोलत हल वल वेंन ॥८७॥ टीका ॥ पिय कों देखि के सुरति बिसारि कोर के तिय है सो राते नैंन कोर कोर के मद मस्त भई- यातें मानों हल वल बचन बोले है यहाँ मद मस्ती का बहाना सों हल बल बचन बोले है याः-

तें प्रौढा धीरा नायिका है और मद मस्त हो वाको कारण छल बल बचन बोलवो नहीं ताकों कारण ठहरायो यातें हेतूत्प्रेक्षा है- मद मस्त हो वो असिद्ध है- यातें असिद्धा हेतूत्प्रेक्षा है ८७

अथ प्रौढा अधीरा सिद्धास्पदा फलोत्प्रेक्षा लक्षण ॥ दोहा ॥ तर्जन ताडन आदि करि- व्यंग्य रहित करि कोप ॥ सिद्ध अफल कों फल करै सु फलोत्प्रेक्षा ओप ॥ ८८ ॥ टी० तर्जना ताडना आदि करि के व्यंग्य रहित कोप करै सो प्रौढा अधीरा नायिका है- सिद्ध अफल के नांई फल करै सो फलोत्प्रेक्षा ओपे है ॥ ८९ ॥ अथ प्रौढा अधीरा सिद्धास्पदा फलोत्प्रेक्षा उदाहरण ॥ दोहा ॥ गर्जत त्रासत डरत नहिं धरत न चित में चेत ॥ घूमत झुकि झुकि रहत मनु मदगज समता हेत ॥ ९० ॥ टीका ॥ गरजे है- त्रासे है- डरै नहीं है चित में चेत नहीं धरै है- घूमे है झुकि झुकि रहै है मानों मस्त गज की समता के वास्ते- यहां गर्जादिक सें प्रौढा अधीरा नायिका है- और गर्जवो त्रासवो नहीं डरवो चित में चेत नहीं धरवो- घूमवो- झुकिवो इनको फल मद गज की समता नहीं ताको फल ठहरायो यातें फलोत्प्रेक्षा गर्जादिक सिद्ध है यातें सिद्धास्पदा फलोत्प्रेक्षा है अ० प्रौढा धीराधीरा असिद्धास्पदा फलोत्प्रेक्षा लक्षण ॥ दोहा ॥ ताडनादि करि रति बिरस कोप प्रकासे नारि ॥ जहं असिद्ध के अफल फल सु फलोत्प्रेक्षा धारि ॥ ९१ ॥ टीका ॥ ताडनादि करि के रति मे बिरस हो करि के तिय सों है सो कोप को प्रकासे सो प्रौढा धीरा धीरा नायिका है जहं अफल फल असिद्ध होय सो फलोत्प्रेक्षा धीरा है ॥ अथ प्रौढा धीराधीरा असिद्धास्पदा फलोत्प्रेक्षा उदाहरन ॥ दोहा ॥ जलग रहो पर सोन पद लखो आपने हाल

बूड़न मधवा छिन मनों रंगे नैन रंग लाल ॥ ८१॥ टीका ॥ अलग रहो पद अति परसो आपनो हाल देखो- बूड़न की ललना के वास्ते लालोँ लाल रंग में नेत्र रंग्यो है ॥ इहां अलग रहो पद नाति परसो या बचन सें सुरत सें बिरस रही यातें मध्या धीरा धीरा नायिका है ॥ और लाल नेत्र करवा को फल बूड़न को लखता नहीं ताको फल वहराव संभावना करी- यातें फलोत्प्रेक्षा है॥ नेत्र रंगावो असिद्ध है यातें असिद्ध स्पदा फलोत्प्रेक्षा है ॥ ८२॥ अथ जेष्ठा कनिष्टा रूप का तिशयोक्ति लक्षण ॥ दोहा ॥ द्वै ब्याही तिय होय जह- जेष्ठ कनिष्टा जुक्ति ॥ निकसै बरार्य अवनार्य सें- रूप का तिशय उक्ति ॥ ८३॥ टीका ॥ जहां दोय परणी हुई स्त्री होय तहां जेष्ठ कनिष्टा की जुक्ति है ॥ उपमान सें उपमेय निकसै सो रूप का तिशयोक्ति अलंकार है ॥ ८३॥ अथ जेष्टाकनिष्टा रूप कातिशयोक्ति उदाहरन ॥ दोहा ॥ कनक लता जुग में कमल असल प्रफुल्लित पाय ॥ अली रली इक में करत इक मे दीठि दुराय ॥ ८४॥ टीका ॥ दो कनक लतान में निर्मल कमल प्रफुल्लित पा करि के अली है सो एक सें रली करै है- एक सें दीठि दुराय करि केय हां दो नायिकान सें जेष्टा कनिष्टा है ॥ और दो कनक लतान में दो नायिका निकली और अली सें नायक निकल्यो यातें रूप कातिशयोक्ति अलंकार है ॥ ८४॥ इति स्वकीया

अथ परकीया लक्षण ॥ दोहा ॥ परकीया पर पुरुष सों गुप्त करै जो प्रेम ॥ तासु परोढा कन्यका द्वै विधि करि के नेम ॥ ८५

अथ परोढा सापन्हवातिसयोक्ति लक्षण ॥ दो० ऊढा ब्याही और की करै और सों प्रीत ॥ होय अपन्हव सहित यह

सापान्हव रीति ॥ ९६ ॥ टीका ॥ और की ब्याही और सों करे सो ऊढा नायिका है- यह अपन्हव सहित होय सो की रीति है ॥ ९६ ॥ अथ परोढा ।

उदाहरन ॥ दोहा ॥ सास जिठानी ननद क्यों तर बिना विचार ॥ मो तनु में नहिं मो भ्रमर रहत तमाल मकार ॥

टीका ॥ सास जिठानी ननद बिना बिचार क्यों तरजे है ॥ मेरा में भ्रमर नहीं तमाल में रहे है पर पुरुष में रत है- यातें पर- है- और भवरा सों मन को बोध भयो तमाल सें कृष्ण कों भयो यह रूप कातिशयोक्ति तनु में नहीं तमाल है- यह यातें सापन्हवा तिसयोक्ति अलंकार है ॥ ९७ ॥ अ-

अनूढा भेद का[illegible]योक्ति लक्षण ॥ दोहा ॥ अन ब्याही पर पुरुष सों रमें अनूढा जुक्ति ॥ व्याही कों और क- हें भेद कातिशयायुक्ति ॥ ९८ ॥ अथ अनूढा भेद काति

उदाहरन ॥ दोहा ॥ पितु वस तन मन कान क्यों पावे इक थान ॥ कत्ती करे तु ह्वे सके है विधि की विधि ॥ ९९ ॥ टीका ॥ तन है सो पिता के बस है-मन है सो के वस है ॥ एक स्थान कैसे पावें- कर्त्ता करे तो ह्वे सके है की बिधि और है- यहां बिना ब्याही कृष्ण सों रत है ॥ कों पति चाहती है- यातें अनूढा नायिका है ॥ बिधिकी और ही है यह भेद कातिसयोक्ति है ॥ ९९ ॥ अथ पर

भेद ॥ दोहा ॥ गुप्ता १ और विदग्ध २ पुनि लक्षिता कुलटा ४ नि ॥ अनुसयान ५ मुदिता ६ दिये पर कीया भेद ॥ १०० ॥ अथ भूत सुरत गुप्ता संबंधातिशयो-

लक्षण ॥ दोहा ॥ भूत सुरत दुरवे जु तिय सो गुप्ता ॥ करे जु जोग अजोग को संबंधा तिशयोक्ति ॥ १०१ ॥

 

टीका ॥ जो उई सुरत कै ताई छिपावै सो पहिली गुप्ता कही है ॥ जो अजोग कौं जोग करै सो संबंधातिशयोक्ति अलंकार है

अथ भूत सुरत गुप्ता संबंधातिशयोक्ति उदाहरन ॥ दोहा ॥ शशि तें ऊँचे गिरि शिखर- चढी पुष्प की चाह उतरत यिचले तन वसन- कटक लगे अथाह ॥ १०२ ॥ टीका ॥ चन्द्रमा सें ऊँचे पर्बत की शिखर पै ऊपर पुष्प की चाह सें चढी उतरता शरीर का कपड़ा बिचल्या घणा का लागया- यहाँ भूत सुरत चिन्ह छिपाये यातैं भूत सुरत गुप्ता नायिका है ॥ गिरि शिखर अजोग कौं चन्द्रमा कै जोग्य करी- यातें संबंधातिशयोक्ति है ॥ १०२ ॥ अथ बर्तमान सुरत गुप्ता यो संबंधातिशयोक्ति लच्छन ॥ दोहा ॥ वर्तमान रत जोग मैं दूजी गुप्ता जोग ॥ असंबधातिशय उकति यो गहि करै अयोग ॥ १०३ ॥ टीका ॥ बर्तमान सुरत का छिपावा सें दूसरी गुप्ता कौ जोग है ॥ योग कौं अयोग करै सो असंबधाति शयोक्ति है १०३

अथ बर्तमान सुरत गुप्ता असंबधातिसयोक्ति उदाहरन ॥ दोहा ॥ सखि मुहि मुछित परत मोहि इन राखी भरि बाय ॥ पर उपकारी दीन हित नहिं इन सम सुरनाय ॥ १०४ ॥ टीका ॥ हे सखी मोकौं मूर्छित परता इनने बाय भरि कै राखी ॥ पैला का उपकार करवा वाला दीनन का हितकारी इन सम सुरनाय नहीं- यहाँ बाय भरि वासें बर्तमान सुरत गुप्ता है ॥ और इंद्र जोग है ताकौं अजोग कर्‍यो यातें असंबधातिसयोक्ति अलंकार है ॥ १०४ ॥ अथ भविष्यति सुरत गुप्ता अक्रमातिशयोक्ति लच्छन ॥ दोहा ॥ सुरत भविष्यति गोप तैं तीजी गुप्ता थाय ॥ अक्रमातिशय उक्ति जहँ हेतु कार्य को साथ ॥ १०५ ॥ टीका ॥ आगै हो वा वाली सुरत

के नाँई छिपावे सो तीसरी गुप्ता की गाथा है॥ जहाँ कारण कार ज को साथ होय सो अक्रमातिशयोक्ति अलंकार है॥ २०५॥

## अथ भविष्यति सुरत गुप्ता ✕ क्रमातिशयोक्ति उदा ✕ रन॥

दोहा॥ फूलन हित बन सघन में जैहों आली आ०॥ पग धरत हित नव सन वर कटि हैं कंटक साज॥ २०६॥ टीका॥ फूलन के वास्ते हे आली आज सघन बनमें जाऊँगी॥ पग धरती ही तन का सुन्दर कपड़ा कंटकन के साज सें कटेगा- यहाँ होवा वाला चिन्ह कह्या- यातें भविष्यति सुरत गुप्ता है॥ और पग धरतां ही कपड़ा कटेगा इसें कारन कारज संग है- यातें अक्रमातिशयोक्ति अलंकार है॥ २०६॥

## अथ बचन विदग्धा ✕ पला ✕ तशयोक्ति लक्षण॥

दोहा॥ बचन विदग्धा चातुरी करे बचन में साज॥ है चपलातिशयोक्ति जहं हेतु ज्ञान ते काज॥ २०७॥ टीका॥ बचन में चतुराई करे सो बचन विदग्धा नायिका है॥ जहाँ हो सें कारज होवे सो चपलातिशयोक्ति अलंकार॥ २० ✕॥

## अथ बचन बिदग्धा चप ✕ ✕ शयो उदाहरन॥

दोहा॥ हरि ताखि सखि सें कहि अवहि जमुना न्हान॥ प्यारी बचन पियूष से सुनतहि हर्ष कान २०८॥ टीका॥ हरि कों देख करि के सखी सें कही जमुनान्ह कों अब ही जाऊंगी प्यारी का पियूष सा बचन सुनता ही कान हर्ष यहां नायिका कों सुनाकरि के सखी से कह्यो यातें ब चन विदग्धा नायिका है और स्नान हित जावो कारण है ताका सुन वासे ही कृष्ण को हर्षिवो कारज भयो यातें चपलातिश योक्ति अलंकार है॥ २०८॥ दोहा॥ बचन विदग्धा होय देषी सें अनुराग॥ स्वयं दूतका पथिक सें कहै बचन कीला

१०९॥ **अथ क्रिया विदग्धा अत्यंतातिशयोक्ति लक्षण ॥ दोहा ॥** क्रिया विदग्धा चातुरी जबै क्रिया में सान ॥ अत्यंतातिशयोक्ति है पूर्व हेतु सें काज ॥ ११० ॥ **टीका ॥** जब क्रिया में चतुराई करे सो क्रिया विदग्धा नायका है ॥ हेतु सें पहिलें काज होय सो अत्यंतातिशयोक्ति अलंकार है ११०

**अथ क्रिया विदग्धा अत्यंतातिशयोक्ति उदाहरन ॥ दोहा ॥** कंज कली कर हाथ उर धरी तिया हरि हेरि ॥ भये प्रफुल्लित प्रथम ही कंज निहारयो फेरि ॥ १११ ॥ **टीका** कंज की कली करि के॰ हरि कौं देखि करि के तिया ने हृदा पै हाथ धरयो ॥ पहिले ही प्रफुल्लित भया कंज फेरि देख्यो ॥ इहां कंज की कली करि के रात कौं मिलवो जनायो ॥ हृदा पै हाथ धरि के यह जनायो तुम मेरा हृदा मैं वसो हो ॥ यातें क्रिया विदग्धा नायका है और पहिले प्रफुल्लित भया कंज फेरि निहारयो कारज पहिले है कारण पाछे है ॥ यातें अत्यंतातिशयोक्ति अलंकार है ॥ १११ ॥ **अथ लक्षिता तुल्य योगिता लक्षण ॥ दोहा ॥** प्रीति लखे तें लक्षिता वरर्यन को इक धर्म ॥ होय अवरर्यन को प्रथम तुल्य योगिता मर्म ॥ ११२ ॥ **टीका ॥** प्रीति जान्या सौं लक्षिता नायका है ॥ उपमेय उपमेय को एक धर्म होय अथवा उपमान उपमान को एक धर्म होय सो पहिली तुल्य योगिता को मर्म है ॥ ११२ ॥ **अथ लक्षिता प्रथम तुल्य योगिता उदाहरन ॥ दोहा** नैन बैन बिफलात हैं आली तेरे आज ॥ क्यों मुकरत मुख लखि लगत शशि कंजन मन लाज ॥ ११३ ॥ **टीका ॥** हे आली आज तेरे नैन॰ बैन बिफलावे हैं ॥ क्यों मुकरे है मुख कौं देखि कैं चन्द्रमा॰ कमल का मन मैं लाज लगै है ॥ यहां

पतकार हो जासों संकेत बिगरयो यातें प्रथम अनुसयाना है और चैत्र पुष्प मदन बड़े हैं ॥ तिनकी समान वृंदावन को बने न है ॥ यातें तृतीय तुल्य योगिता है । अथ द्वितीय अनुसयाना दीपक लक्षण ॥ दोहा ॥ होनहार संकेतको को सोचे मानि अभाव ॥ दीपक वर्ण्य अवर्ण्य की धर्म एकता पाव ॥ ११८ ॥ टीका ॥ होवा वाला संकेत को अभाव मानि करि के सोचे सो दूसरी अनुसयाना है ॥ वर्ण्य अवर्ण्य का धर्म की एकता होय सो दीपक अलंकार है ॥ ११८ ॥ अथ द्वितीयानुसयाना दीपक उदाहरन ॥ दोहा ॥ सखी तिहारे सासरे है वन ताल अपार ॥ तहँ मराल उत्तम पुरुष क्रीड़ा करत अपार ॥ ११९ ॥ टीका ॥ यहाँ नायिका ने आगला संकेत को सोच कर्यो ताकों सखी नें समुझाई यातें दूसरी अनुसयाना है ॥ और मराल उपमान उत्तम पुरुष उपमेय क्रीड़ा करवो एक धर्म है यातें दीपक है ॥ ११९ ॥ अथ तृतीयानुसयाना प्रथम दीपका वृत्ति लक्षण ॥ दोहा ॥ पिय सहेट मों सैन गइ योंग नित्त्यारी धृति ॥ पद की आवति होय सो प्रथम दीपका वृत्ति ॥ १२० ॥ टीका ॥ पीतम सहेट में गयो में नहीं गई यों गौन करि के धीरज त्यागे सो तीसरी अनुसयाना नायिका है ॥ पद की आवृत्ति होय सो पहिली दीपका वृत्ति है ॥ १२० ॥ अथ तृतीयानुसयाना प्रथम दीपका वृत्ति उदाहरन ॥ दोहा ॥ हरी छरी कर माल उर धरि आवत नंदलाल ॥ सरसाने लखि विकल भइ सरसाने लौ बाल ॥ १२१ ॥ टीका ॥ कर में हरी छरी हृदा में माला धरि करि कै नंदलाल कों सरसाया हुया आवता देख के लाक्या तीर की तरह विकल भई ॥ यहाँ नायक कों

हेट में सों आयो देखि के दुख पाई यातें तीसरी अनुसयाना है
और सरसाने सरसाने पद एक है अर्थ न्यारो न्यारो है यातें प्र
थम दीपका वृत्ति है॥२२१॥ **अथ मुदिता द्वितीय दी
पका वृत्ति लक्षण ॥ दोहा ॥** लखि चित चाही होत
मन हर्ष मुदिता मानि ॥ द्वितिय दीपका वृत्ति है अर्था वृत्ति पि
छानि ॥ १२२॥ **टीका ॥** चित की चाही होती देखि करि के
मन में हर्षे सो मुदिता नायिका मानों ॥ अर्थ की आवृत्ति हो
य सो दूसरी दीपका वृत्ति पिछानो ॥१२२॥ **अथ मुदिता
द्वितीय दीपका वृत्ति उदाहरन ॥ दोहा ॥** रहि है
इकली घर बधू जे हैं सगरे प्रात ॥ विकसे तिय के दृग सुनत फू
ले सगरे गात॥ १२३॥ बधू है सो इकली घर रहैगी सवेरे सब जावेगा सुनतां
ही तिय के नेत्र विकसे सब गात फूल्या यहां एकली रहवासें प्रसन्न भई
यातें मुदिता नायिका है और विकस्यो फूलवो पद न्यारा २ हैं अर्थ एक है
१२३॥ **अथ गनिका तृतीय दीपका वृत्ति लक्षन
दोहा ॥** धन दे जासों रति करे सो गनिका परिमान ॥ आवृ
त्ति जु पद अर्थ की तीजी जानि सुजान ॥ १२४॥ **टीका ॥**
धन दे जासें रति करे सो गनिका के परिमान है ॥ पद अर्थ की
आवृत्ति होय सो तीसरी दीपका वृत्ति जानो ॥ १२४॥ **अथ
गनिक तृतीय दीपका वृत्ति उदाहरन ॥ दोहा**
धन दाय की बात सुनि श्रवन तृप्त हो जात ॥ घर आवत ल
खि नयन मन तृप्त होत हर्षात ॥ १२५॥ **टीका ॥** धन देवा
वाला की बात सुनि के श्रवन तृप्त हो जावे हैं घर आवता देखि
के नेत्र मन हर्षावें है यहां धन दायक सें हर्षावा तें गनिका है
और तृप्त तृप्त पदवी एक है॥ अर्थ वी एक है यातें तीसरी दीप
का वृत्ति है॥१२५॥ **अथ अन्य नायिका उदाहरन ॥**

द्वितीय दीपका वृत्ति

च को प्रीति ज्ञाते मोहिं निरंतर भ्रात॥ जैसे शरद मयंक की मन की जोन्ह सुहात॥ २३८॥ **टीका**॥ हे सजनी पिय की अत्यंत प्रीति मोको निरंतर भावे है॥ जैसे सर्द का चंद्रमा की चाँदनी मन कौं सुहावे है- यहाँ पिय की प्रीति बहुत भावे है याते प्रेम गर्विता नायिका है- और नायक की प्रीति बिंब है चंद्रमा की चाँदनी प्रति बिंब है॥ याते दृष्टांत अलंकार है॥ २३९॥ **नीति चंद्र**॥ दोहा॥ सब जग के व्यवहार की नीति बिना थित नाहिं भोजन बिने प्राणीन की ज्यौं तनु थित नहिं आहि॥ २४०॥ **टीका**॥ सम्पूर्ण संसार का व्यवहार की नीति बिना थिति न हो॥ जैसे भोजन बिना प्राणीन का तनु की थिति नहीं॥ यहाँ नीति और व्यवहार की थिति बिंब है भोजन और प्राणीन के तनु थिति प्रति बिंब है॥ याते दृष्टांत अलंकार है॥ २४०॥ अथ

**भूषण चंद्रिका वै धर्म्य दृष्टांत उदाहरन॥**

दोहा॥ गर्व स सुख मन करत तुव अरि मन सकल नसात॥ जब लौं रवि को उदय नाहिं तब लौं तम ठहरात॥ २४१॥ **टीका** तेरे गर्व के सामने मन करता ही संपूर्ण बैरी नाश कौं प्राप्त होवे है॥ जब ताईं सूरज को उदय नहीं है तब ताईं तम ठहरावे है यहाँ नशावो ठहरावो विरुद्ध धर्म है याते वै धर्म्य दृष्टांत है॥ २४१॥ **अथ निज रूप गर्विता निदर्शना लक्षण॥**

दोहा॥ गर्व करै जब रूप को रूप गर्विता सोय॥ जुग वाक्यन की एकता निदर्शना सो होय॥ २४२॥ **टीका**॥ जब रूप को गर्व करै सो रूप गर्विता नायिका है दोनू वाक्यन की एकता होय सो निदर्शना अलंकार है॥ २४२॥ अथ निज रूप **गर्विता निदर्शना उदाहरन**॥ **दोहा**॥ जो मधुराई सुभगता राजत मो मुख माहिं॥ खेरी अली मयंक मैं ...

२४३॥ **टीका** ॥ जो मधुरता और सुभगता मेरा मुख में राजे है अरी सखी चंद्रमा में यही निर्मलता है ॥ यहां सुंदरता को अभिमान है ॥ यातें रूप गर्विता नायिका है और सुभगता मधुराई है सोई चंद्रमा में निर्मलता है यह दोनू वाक्यन की एकता है यातें निदर्शना अलंकार है ॥ २४३ ॥ **अथ द्वितीय निदर्शना लक्षण ॥ दोहा ॥** वृत्ति पदारथ की जहां और ठौर ठहराव ॥ यह निदर्शनो दूसरी कवि गुलाब मन भाव ॥ २४४ ॥ **टीका** ॥ जहां पदार्थ की वृत्ति और ठौर ठहरावे यह दूसरी निदर्शना गुलाब कवि का मन में भाव है अर्थात् पदार्थ वृत्ति नाम एक वस्तु की लीला गुन धर्म की है २४४ ॥ **अथ पिय रूप गर्विता द्वितीय निदर्शना उदाहरन ॥ दोहा ॥** पिय चष खंजन चरित गहि मन रंजन करि देत ॥ बचन पियूष बिलास लहि काहि मोल नहि लेत ॥ २४५ ॥ **टीका** ॥ पीतम का चष है सो खंजन का चरित गहि करि के मन कों राजी करि दे हैं ॥ पिय का बचन अमृत का बिलास कों प्राप्त हो करिके कौन कों मोल नही ले ॥ यहां पिय का रूप को गर्व है ॥ यातें पिय रूप गर्विता नायिका है ॥ और खंजन की लीला नैनन ने लीनी अमृत का गुन बैनन नें लीना यातें दूसरी निदर्शना है ॥ २४५ ॥ **अथ तृतीय निदर्शना लक्षण ॥ दोहा ॥** क्रिया असत सत करि करे औरन कों उपदेश ॥ तीजो द्विविधि निदर्शना बर्नत सकल बुधेश ॥ २४६ ॥ **टीका** ॥ असत सत क्रिया करि के औरन कों उपदेश करें सो तीसरी दो प्रकार की निदर्शना संपूर्ण बुधन के ईश बर्नते हें ॥ २४६ ॥ **अथ भूषण चंद्रिका नायिका रहित असत्य निदर्शना उदाहरन ॥ दोहा ॥** राज विरोधी नशत है

तब खंजन से दृगन में लाली अत्यंत छबि सैं छावे है यहाँ पिय की बीनती तैं रिस की भरी अई आंखें है याते स्वकीया मानिनी है ॥ और नेत्र उपमेय में लाली सैं घणी छबि छाई याते अधिक व्यतिरेक है ॥ १४८ ॥

**अथ परकीया मानिनी न्यून व्यतिरेक उदाहरन**

**दोहा** ॥ सापराध लखि पियहि तिय जब दृग देत नवाय ॥ तब खंजन से चखन मैं चंचलता न रहाय ॥ १४९

**टीका** ॥ तिय है सो पिय कौं अपराध सहित देखिके जब दृगन कौं नवा देहै तब खंजन से नैनन मैं चंचलता नहीं रहे ॥ यहाँ पीतम कौं अपराध सहित देखि के दृगन कौं नवावे है ॥ याते परकीया मानिनी है और नैनन मैं चंचलता नहीं यह न्यूनता है याते न्यून व्यतिरेक है ॥ १४९ ॥ **अथ गनिका मानिनी सम व्यतिरेक उदाहरन** ॥ **दोहा** ॥ सागस लखि धन दानि कौं मौन गहे मन मारि ॥ तव शशि सो मुख बाल को होय श्यामता धारि ॥ १५० ॥ **टीका** ॥ धन दानी कौं अपराध सहित देखि के मन कौं मारि के मौन कौं गहे ॥ तब चद्रमा शशी सो बाल को मुख श्यामता धारि के होय यहाँ धन दानी कौं देखि के मौन गहे है याते गनिका मानिनी ॥ और शशि के मुख के समता है ॥ याते सम व्यतिरेक अलंकार है ॥ १५० ॥ **अथ अष्ट विद्धा नायिका बरनना** ॥ **दोहा** ॥ प्रोषित पतिका खंडिता कलहंतरिता जानि ॥ विप्रलब्ध उत्कंठिता वासक सज्जा मानि ॥ १५१ ॥ रु स्वाधीन पतिका अपर अभिसारिका निहारि ॥ नवम प्रवत्स्यत्प्रेयसी कही कोविन निधारि ॥

१५२॥ चौपाई ॥ दशम आगमिष्यत पतिका कहि॥ एकादश आगत पतिका कहि॥ पति स्वाधीना द्वादश नामा॥ मैं वर्नी लखि ग्रंथ ललामा॥ १५३॥ अथ प्रोषित पतिका लक्षण॥ दोहा॥ गये पीय परदेश मे विरह विकल जो होय॥ सो है प्रोषित भर्तृका दशौं दशा जुत जोय॥ १५४॥ दश दशा नाम॥ दो॰ अभिलाष रु चिंता स्मरन गुन कथन रु उद्वेग॥ जड़ताव्याधि प्रलाप उन्माद मरन जुत वेग॥ १५५॥ अथ मुग्धा प्रोषित पतिका लक्षण॥ दोहा॥ ज्यौं पंचक मुग्धा दि को प्रथम लक्षण धारि॥ बर बर्नन है साथ करि सो सहोक्ति निर्धारि॥ १५६॥ टीका॥ यहां मुग्धा मध्या प्रौढा परकीया सामान्या को पहिलो लक्षण धारो॥ साथ शब्द करि के सुन्दर बर्नन होय सो सहोक्ति निर्धारो १५६॥ अथ प्रोषित पतिका सहोक्ति उदाहरन॥ दोहा॥ कछु दुवराई लखि परी पिय वियोग की पीर दुवराई संग सेतता छाई सकल शरीर॥ १५७॥ टीका थोरी सी दुवराई जानि परी पीतम का वियोग की पीड़ा से दुवराई के साथ सेतता सम्पूर्ण शरीर में छाई॥ इहां थोड़ी दुवराई सैं मुग्धा प्रोषित पतिका है॥ और दुवराई के साथ सेतता बर्नी यातें सहोक्ति है॥ १५७॥ अथ विनोक्ति लक्षण॥ दोहा॥ सो विनोक्ति प्रस्तुत जहां होवे कछुक विन हीन॥ द्वितिय विनोक्ति कछू बिना पावै सोभ नवीन॥ १५८॥ टीका॥ जहां प्रस्तुत कछु बिना हीन होय सो विनोक्ति है कछु बिना नवीन शोभा पावे सो दूसरी विनोक्ति है॥ १५८॥

 

अथ मध्या प्रोषित पतिका प्रथम विनोक्ति उदाहरन ॥ दोहा ॥ बिरहा नल रूल जर निमियरारवी री कि प्रवीन ॥ तउ जानी आलीन ने बिन लाली छबि छीन ॥ २५९ ॥ टीका ॥ बिरहा नल को रूलकी जरनि प्रवीन नेजी व मैं रोके राखी ॥ तौभी सखीन नने लाली बिना छीन छबि जानी ॥ यहां बिरह की रूर नायिका ने रोकी सखीन ने जानी याते मध्या प्रोषित पतिका नायिका है और ललाई बिन छीन भई याते पहिली विनोक्ति है ॥ २५९ ॥ अथ प्रोषित पतिका द्वितीय विनोक्ति उदाहरन ॥ सब तनु लाली दुरि गई जारि बिरहानल ताप ॥ त-मने मोहत आलिन को पीरी प्रभा अमाप ॥ २६० ॥ टीका ॥ तन में लाली छिपि गई बिरहानल की ताप से जरि के तोभी अलीन को मन मोहे है अमाप पीरी प्रभा है सो यहां पूरा बिरह सें प्रौढ़ा प्रोषित पतिका नायिका है लाली बिना पीरी प्रभा ने अधिक शोभा पाई याते दूसरी है ॥ २६० ॥ अथ समा शोक्ति परि कर लक्ष ॥ दोहा ॥ समा शोक्ति प्रस्तुत विषे अप्रस्तु फुरि जाय कढै विशेषणाहि सो परि कर ठहराय ॥ २६० ॥ टी ॥ प्रस्तुत पद के विषै अप्रस्तुत फुरै सो समा शोक्ति अ है विशेषण पद सें आशय कढै सो परिकर अलंका ठहरावो है ॥ २६१ ॥ अथ परकीया प्रोषित पतिका शोक्ति उदाहरन ॥ दोहा ॥ उद्धव देखहु अलिय है कपटी वे पीर ॥ तजि वर बिमला मालती सेवत कला कनीर ॥ २६२ ॥ टीका ॥ हे उद्धव देखो यह अलि कपटी है वे पीर है श्रेष्ठ

वालो को सेवे है ॥ यहाँ कपटी वे पी.र कह वासों परकीया प्रोषित पतिका नायिका है॥ और भव रोमालती कनीर की-कली प्रासंगिक हैं याते सम शोक्ति अलंकार है ॥ २६२॥ अथ गनिका प्रोषित पतिका परि कर उदाहरन दोहा ॥ पाती प्रीतम धनद की बांचित प्रिया प्रवीन ॥ लखि तरिव हिम कर बदन तें सखि गन शीतल कीन ॥ २६३ ॥ टीका ॥ प्रीतम धनद की पाती प्रवीन प्रिया ने बाचतां हिम-कर बदन सें देखि देखि के सखीन को गन शीतल कखो यहाँ धनद की पाती से गनिका प्रोषित पतिका नायिका है और हिम कर विशेषण पद सें शीतल करवो आशय है याते परि कर अलंकार है ॥ २६३॥ अथ खंडिता लछन दोहा ॥ अन्य तिया संभोग के चिन्ह धारि निज गात ॥ हो य खंडिता जासु के आवे पिय परभात ॥ २६४॥ चिंता तृष्णी भाव पुनि अश्रु पात संताप॥ चेष्टा हैं निश्वास अरु आदि अस्कुटालाप ॥ २६५॥ अथ परिकरां कुर श्लेस लछ ना ॥ दोहा ॥ आशय सहित विशेष्य पद परि कर अंकुर होय॥ बहुत अर्थ पद सें कहे श्लेस अलंकृति होय॥ २६६ टीका ॥ विशेष्य पद आशय सहित होय सो परिकर अं कुर अलंकार है॥ पद सें बहुत अर्थ कहे सो श्लेष अ र होय है ॥ २६६॥ अथ मुग्धा खंडिता परिकुरांकु र उदाहरन ॥ दोहा ॥ प्रात आय निशि वास को तायो धाम॥ भाल लाल लखि लाल को रही नाय शिर वाम। २६७॥ टीका ॥ सबेरे ही आ कोर के रात्रि में वस वाको र धाम बतायो लाल को भाल लाल देखि के वाम है सो

[illegible]

नायिका है और भाल विशेष्य पद में सापराध पराो आशय है ॥ याते परि करांकुर अलंकार है ॥ २६७ ॥ **दोहा** ॥ श्लेषसु वर्ण्य रु वर्ण्य करि॰ वर्ण्य अवर्ण्य विजोय ॥ तृतिय अव र्ण्य अवर्ण्य करि कवि गुलाब मत होय ॥ २६८ ॥ **टीका** श्लेष अलंकार है सो उपमेय उपमेय करि के उपमेय उपमा न करि के और तीसरा उपमान उपमान करि के गुलाब क विका मत में होय है ॥ २६८ ॥ **अथ मध्या खंडिता व र्ण्य वर्ण्य श्लेष ॥ दोहा ॥** दंपति कंपत बिरस बस- बोलत करत न लाग ॥ इक टक चितवत चलत नहि भरे खरे दृग राग ॥ २६९ ॥ **टीका** ॥ दंपति जो नायिका नायक है सो बिरस के वस में काँपते हैं ॥ बिरस को अर्थ नायिका में विना रस नायक में विशेष रस बोले नहीं मिलाप करे नहीं इक टक देखे है चले नही नेत्र खरे राग से भरे हैं राग नाम अस और रंग को है ॥ यहाँ नायक कौं सदोष देखि काम से भई लाज से बोलि नही सकी याते मध्या खंडिता है और दोनू उपमेय हैं बिरस और राग पद के दोय अर्थ हैं याते वर्ण्य वर्ण्य श्लेष है ॥ २६९ ॥ **अथ व- श्लेष ॥ दोहा ॥** द्विज कपि हित कर शील घर अरि हारक रण धीर ॥ पालक दीन अनंत के गौर रघुबीर ॥ २७० ॥ **टीका** ॥ गौर रघुबीर कैसे हैं ब्राह्मण कपि भगवान से हित करे है शील के घर अरिन के हारक हैं रण में धीर हैं घरा गरीवन के हैं ॥ श्याम रघुबीर कैसे हैं ॥ द्विज पक्षी जटायु क वानरान के हित कर हैं अनंत शेषावतार लक्ष्मण जो पालक हैं ॥ गौर उपमेय श्याम रघुबीर

उपमान हैं याते वराया वरार्थ श्लेष है ॥ १७० ॥ कपिर्नाग

त्स्ट के सारवा मृगेच मधुसूदने ॥ इति मेदिनी ॥ दो॰

सुखद मदन दर वीर्य घर राज राज हित धीर ॥ उपमा ज

लज शुचि भूति धर गिरिजा पति रघुवीर ॥ १७१ ॥ टीका

गिरिजा पति कैसे हैं सुख स्वर्ग का दाता है मदन कामदे

व का विदीर्ण करवा वाला है ॥ वीर्य जो शुक्र प्रभाव तेज

सामर्थ्य इनके घर हैं ॥ राज राज कुबेर सों हित हैं धीर धै

र्ज वान है ॥ उमा पार्बती जलज चन्द्रमा ॥ शुचि अग्नि ॥ भू

ति भस्म ॥ इन कों धारण करवा वाला है ॥ रघुबीर कैसे हैं ॥

सुख आनंद का दाता है मद नही है ॥ दर भय नहीं है ॥ वी

र्य जो तेज सामर्थ्य के घर है ॥ राजान के राजा जो सार्व भौम

जिनसें हित है ॥ धीर पंडित और धीरज वान है उमा जो की

र्त्ति कांति ॥ जलज मोती ॥ शुचि शृंगार शुद्ध मंत्री ॥ भूति संप

ति ॥ इन कों धारन करने वाले हैं ॥ यहां रघुवीर उपमेय हैं

गिरिजा पति उपमान हैं ॥ याते वराया वरार्थ श्लेष हैं ॥ १७२

सुखं शर्म्मणिाना केच ॥ वीर्य्यं शुक्रे प्रभावेच ॥ तेजः साम-

र्थ्य यो रपि ॥ राज राजः कुवेरे पि सार्व भौमे सुधा करे ॥ धीरो

धैर्य्या न्विते स्वैरे बुधे क्लीवंतु कुंकुमे ॥ उमा ॥ लसी हेम वती

हरिद्रा कीर्त्ति कान्ति सु ॥ शुचि ग्रीष्माग्नि शृङ्गारे प्यासा दे

शुद्ध मंत्रिणि ॥ इति मेदिनी ॥ चिंता तंत्रे अवरार्य

अवरार्य श्लेष ॥ दोहा ॥ वाहक वृष दाहक अवृष अ

ति अन चाहक काम ॥ अति चाहक वन चरन के सुमरे राम

न वास ॥ १७२ ॥ टीका ॥ राम कैसे हैं धर्म के चलावे वा

ले हैं ॥ अधर्म के दाहक हैं कामना के अत्यंत अन चाहक

हैं ॥ वानरान के अति चाहक हैं ॥ वाम कैसे हैं बैल के वा-

हक हैं। अ कल्यान के दायक हैं ॥ कामदेव के अत्यंत अ न चाहक हैं ॥ भूत पिशाचादिक के अति चाहक हैं ॥ अ से राम नाम मैने नहीं सुमरे ॥ यहां राम और शिव उपमान है याते अवरार्य अवरार्य श्लेष है ॥ १७२ ॥ अथ अप्रस्तुत प्रशंसा लक्षण ॥ दोहा ॥ जहँ प्रस्तुत के कारणै अप्रस्तुतहि प्रशंस ॥ होय तहां भूषन यहै अ प्रस्तुत प्रसंस ॥ १७३ ॥ टीका ॥ जहाँ प्रस्तुत के वास्ते अप्रस्तुत प्रसंसे तहाँ अप्रस्तुत प्रशंशा अलंकार होय है ॥ १७३ ॥ वर्णन अप्रस्तुतहि माँहि जहँ प्रस्तुत निकसै। संबंध हि माँहि अलंकृति यह निति विकसै ॥ समस्व के माँहि जहाँ सम रूप जु निकरै ॥ सो सारूप्य निबंध नाँहि भिद पहिलो उघरै ॥ निकसै विशेष सामान्य मैं सामान्य निबंधना ॥ सामान्य विशेषहि मैं कहै सु है निबंधना ॥ १७४ ॥ दोहा ॥ कारण मैं कारज के हेतु निबंधन सोय ॥ कारज मैं कारण कहे काय निबंध होय ॥ १७५ ॥ अथ प्रौढा खंडिता सारूप्य नि उदाहरन ॥ दोहा ॥ बक धरि धीरज कपट क जो बनि रहे मराल ॥ उघरै अंत गुलाब कबि अपनी बो चाल ॥ १७६ ॥ टीका ॥ बक है सो धीरज धरि करि कपट करिकै जो मराल बनिकै रहे है गुलाब कबि कहै अंत मैं उघडे अपनी बोली चाल सैं। यहां सदोष ना सौं नायिका चतुराई करि कहै है याते प्रौढा खंडिता । और बक हंस बरण वामैं समान रूप मूरख का पंडि बरण वो निकसे है। याते सारूप्य निबंधना है। १७६

परकीया खंडिता सामान्य निबंधना॥

उदाहरन ॥ दोहा ॥ सीख न माने गुरुन की अहितहि हित मन मानि ॥ सो पछितावै तासु फल ललन भये हित हानि ॥ २७६ ॥ टीका ॥ गुरुन की सीख नहीं माने मनमें अहित कों हित मानि करि के सीता का फल में पछितावे है! ललन हित की हानि भयापे यहाँ नायक कों सदोष देखि के नायिका कहे है ॥ जैसे घर कान की सीख नहीमानी तो दुख पाई याते परकीया खंडिता नायिका है और पहिले सामान्य वचन सब पे है फेरि पछितावो एक नायक को ही निकसे है यह विशेष है याते सामान्य निबंधना है ॥ २७७॥ अथ गनिका खंडिता विशेष निबंधना उदाहरन ॥ दोहा ॥ लालन सुर तरु धनद हू अनहित कारी होय ॥ तिन हू को आदर न है यों मानत बुध लोय ॥ २७८॥ टीका ॥ है! लालन सुर तरु और कुबेर भी अनहितकारी होय तिनको भी आदर नही होय ऐसे बुध लोग माने है ॥ यहाँ नायक कों सदोष देखि के धनवान की निंदा करे है याते गनिका खंडिता नायिका है और कल्प वृक्ष कुबेर को बरनन है यह विशेष है फेरि सब धनवानन पे लगे है याते विशेष निबंधना है ॥ २७८॥ अथ अज्ञात योवना कारन निबंधना ॥ दोहा ॥ तोनें राधा मुख रचन विधि ने सार तमाम ॥ तिहि सग होय अकाश यह शशि में दीखत स्याम ॥ २७९ ॥ टीका ॥ राधा को मुख रच वाको विधि ने तमाम सार लियो ताका मग में होकरि के यह चंद्रमा में कारो आकाश दीखे है यहाँ राधा को मुख बना वाका कारन को बरनन है ॥ तोमें सुख कारजकी बड़ाई

निकसे है याते कारन निबंधना है ॥ १७६ ॥ **अथ कार्य निबंधना उदाहरन ॥ दोहा ॥** पुव पद नख की द्युति कछुक गइ धोवन जल साथ ॥ तिहि कन मिलि दधि मथन में चंद भयो है नाथ ॥ १८० ॥ **टीका ॥** तुम्हारा पद का नख की कछुक द्युति धोवन जल के साथ गई ताका कनका मिलि कीं के दधि का मथवा में है नाथ चन्द्रमा वन्यो है ॥ यहाँ चंद्रमा कारज को बनन में नख द्युति कारन की बड़ाई है याते कार्य निवंधना है ॥ १८० ॥ **अथ कलहाँ तरिता लछन ॥ दोहा ॥** पिय आये मानैं नहीं फिरि पाछे पछिताय ॥ कलहाँ तरिता नायिका कही कविन सुख पाय ॥ १८१ ॥ भ्रांति और संताप पुनि संमोहरु निश्वास ॥ ज्वर रु प्रलापादिक सकल याकी चेष्टा भास ॥ १८२ ॥ **अथ प्रस्तुतांकुर लछन ॥ दोहा ॥** प्रस्तुत वर्णन करि अपर प्रस्तुत द्योतन होय ॥ तहाँ प्रस्तुतांकुर कहत कवि गुलाब बुध लोय १८३ ॥ **टीका ॥** प्रस्तुत को बर्णन करि के प्रस्तुत को प्रकास होय गुलाब कवि कहे हैं बुध लोग है सो तहाँ प्रस्तुतांकुर अलंकार कहे है १८४ ॥ **अथ मुग्धा कलहाँ तरिता प्रस्तुतांकुर उदाहरन ॥ दोहा ॥** अली न रोके मालती अली अनत जब जाय ॥ ना पाछे मन मानि दुख कली काहि कुम्हिलाय ॥ १८५ ॥ **टीका ॥** हे अली अली और ठौर जावे जब मालती नहीं रोके ताके पाछे मन में दुख मानि करि के कली क्यों कुम्हिलावे ॥ यहाँ नायक गये पै पछिताती नायका सौं सखी ने कली कही याते मुग्धा कलहाँ तरिता नायिका है ॥ और कली सी विद्यमान है ता प्रस्तुत में नायिका प्रस्तुत निकसे है याते प्रस्तुतांकुर अलंकार है ॥ १८६

अथ पर्यायोक्त लक्षण ॥ दोहा ॥ जहँ रचना सौं बात सौं पर्यायोक्त प्रकार ॥ जहँ मिस कोर कारज करै द्वितिय भेद निर्धार ॥ १८६॥ टीका ॥ जहाँ रचना सौं बात होय सो पर्यायोक्त अलंकार है ॥ जहाँ मिस करि के कारज सधे सो दूसरो भेद है निर्धार निश्चय ॥ १८६॥ अथ मध्या कलहांतरिता उदाहरन ॥ दोहा ॥ नम्बर दर्शन लाख लघु आदि अंक को भाव ॥ सादर राख्यो ते नसो भली आज नहि आव ॥ १८७॥ टीका ॥ नंबर दर्शन लाख लघु इन च्यारौन का आदि अंक को भाव तैने आदर सहित नहीं राख्यो सो है भली आज नहीं आवे ॥ यहाँ नायिका नें नायक को बुलावो चाह्यो यातें मध्या कलहांतरिता नायका है और नंबर को नं। दर्शन को द। लाख को ला। लघु को ल। या में नंदलाल नामनिकस्यो यह रचना सौं बात कही यातै पर्यायोक्त अलंकार है ॥ १८७॥ अथ प्रौढा कलहांतरिता द्वितीय पर्यायोक्त उदाहरन ॥ दोहा ॥ जब नहि मान्यौ मोर मत क्यों अब नचत निकास ॥ मो शिरभर घात शीतसे लै औ हों घन श्याम ॥ १८८॥ टीका ॥ जब मेरो मत नही मान्यो अब बिना काम क्यों तचे है मेरो शिर भरके है आराम भया पै घनश्याम कौं लियाऊंगी यहाँ तब वासों और सखी को कह्यो नही मानि वासों प्रौढा कलहांतरिता भई क वाको मिस कोर के नहीं जावो कारज साध्यो यातें दूसरो पर्यायोक्त अलंकार है ॥ १८८॥ अथ व्याज स्तुति लक्षण ॥ दोहा ॥ इक की निंदा स्तुति मिस स्तुति निंदा जहं जोय ॥ पर की निंदा स्तुति सें पर स्तुति निंदा होय ॥ १८६॥ टीका ॥ जहां एक की निंदा और

ना वाको कारन ...

अस्तुति को मिस करि के वाही की अस्तुति निंदा देखो पैला की निंदा अस्तुति से पैला की अस्तुति निंदा होवे- १८८॥ **दोहा**॥ पर की अस्तुति से जवै पर की अस्तुति साज॥ व्याज स्तुति यौं पांच बिधि कहत सकल कविरा ज॥१८०॥ **टीका**॥ पैला की अस्तुति से जब पैला की अस्तुति साजे ऐसैं व्याज अस्तुति पाँच प्रकार सें सम्पूर्ण कबिराज कहे हे॥१८०॥ **अथ वाही की निंदा सें वाही की स्तुति॥ दोहा**॥ रंक सुदामादिकन के भरि दीने भंडार॥ कंसादिक कीने निधन हे हरि बिनहि बिचार॥ **टीका**॥ हे हरि सुदामादिक कंगालन कों घणो धन दीनो कंसादिक कों नाश कर्यो बिना ही बिचार यहाँ कृष्ण की निंदा में स्तुति हे याते प्रथम व्याज स्तुति हे॥१८१॥ **अथ परकीया कलहाँ तरिता वाही की स्तुति सें वाही की निंदा दोहा**॥ तेरी सुघराई सखी मो पे कही न जाय॥ पर भय भरि बोलो न तब अब कर मलि पछिताय॥१८२॥ **टीका** हे सखी तेरी चतुराई मो पे कही नही जाय॥ तब पेला का भय में भरि करि के बोली नही अब हाथ मसलि करि के पछितावे हे॥ यहाँ पर भय सें परकीया कलहाँतरिता हे और सुघराई स्तुति में सरस्वता निंदा निकसे हे याते द्वितीय व्याज स्तुति हे॥१८२॥ **और की निंदा सें और की स्तुति॥ दोहा**॥ दश शिर कुमति कराल ने कर्यो राम अपकार॥ तज्यो विभीषन ताहि सो कीनों काम उदार॥१८३॥ **टीका**॥ कराल कुमति वालो दश शिर हे ऊने राम को अपकार कर्यो॥ ताको विभीषन ने तज्यो सो बडो काम कर्यो यहाँ रावन की निंदा से विभीषन की अस्तुति हे याते तीस

१९७॥ अथ विप्रलब्धा लक्षण ॥ दोहा ॥ तिय संकेत निकेत में जाय न देखै पीय ॥ कही विप्रलब्धा यहै दुखित होय अति जीय ॥ १९८ ॥ निर्वेद रु निश्वास पुनि संखिन उराहन मानि ॥ अश्रुपात चितादि ही याकी चेष्टा जानि ॥ १९९ ॥ अथ प्रथम द्वितीयाक्षेप लक्षण ॥ दोहा ॥ आक्षेप सु कहि आपु ही फेरै बात विचारि ॥ कहि बच करै निषेध सो द्वितिया क्षेप निहारि ॥ २०० ॥ टी॰ आपही कह्ह कारि के विचार करि के बात कों फेरै सो प्रथमा क्षेप है ॥ बचन कह्ह कारि के निषेध करै सो दूसरो आक्षेप है ॥ २०० ॥ अथ मुग्धा विप्रलब्धा प्रथमाक्षेप उदाहरन ॥ दोहा ॥ अबही घर चलि कै अली उदय होन दै चंद ॥ यों कहि भोरी भामिनी परी सेज दुति मंद ॥ २०१ ॥ टीका ॥ अबही घर चलि कै अली चंद्रमा को उदय होवा दे ॥ ऐसे कह्ह कारि के भोरी भामिनी है सो मंद दुति सै सेज पै परी ॥ यहां अबही चलि कै चंद्रमा को उदय होवा दे या पराधीन बात सैं मुग्धा विप्रलब्धा नायिका है ॥ और अब ही चलि यों बात कह्ह करि के फेरी चंद्रमा उदय होवा दे याते प्रथमा क्षेप है ॥ २०१ ॥ अथ मध्या विप्रलब्धा उदाहरन ॥ दोहा ॥ आई नहीं सहेट में आली भूली चाल ॥ भाषि बचन कछु कोप करि मौन गही बर बाल ॥ २०२ ॥ टीका ॥ सहेट मैं नहीं आई है आली चाल भूली हौं यों बचन भाषि करि के कछु कोप करि के सुंदर बाल ने मौन गही यहां काम सैं थोड़ो कोप कर्यो और लाज सैं मौन गही याते मध्या विप्रलब्धा नायिका है और सहेट मैं आली कह्ह करि के निषेध कर्यो

याते दूसरो आक्षेप है ॥२०२॥ **अथ तृतीया क्षेप बिरोधा भास लक्षण ॥ दोहा ॥** गुप्त निषेध प्रकाश बिधि तृतिया क्षेप निकास ॥ है न विरोध विरोध सो भास बिरोधा भास ॥२०३॥ **टीका ॥** छिपि वा तो मने करि वो होय जाहर में कर वो होय सो तृतीया क्षेप को निकास है बिरोध तो नहीं होय बिरोध सो भासै सो बिरोधा भास अलंकार है २०३॥ **अथ प्रोढा विप्र लब्धा तृतीया क्षेप उदाहरन ॥ दोहा ॥** आली घर चलि चलतही करि हैं प्रान पयान ॥ पहुंचत ही घर होय गो येरी मोहि मसान ॥२०४॥ **टीका ॥** हे आली घर चलि चलतो ही प्रान पयान करेगा पहुंचत ही येरी मोकों घर मसान होय गो यहाँ उत्कर्ष बचन बोले है याते प्रोढ़ा विप्र लब्धा नायिका है और घर चलि यह बिधि बचन है घर चलती ही मरि जाऊं गी याते मति चलै यह निषेध छिप्यो है याते तीसरो आक्षेप है ॥२०४॥ **अथ पर कीया बिप्र लब्धा बिरोधा भास उदाहरन ॥ दोहा ॥** सास ननद याता न कों आई नींद वाय ॥ अब आली घर गमन की सुधि आयें सुधि जाय ॥२०५॥ **टीका ॥** सास ननद द्यौरानी जिठानी नकों नींद सुवा करि कै आई है आली अब घर चलि वाकी सुधि आया सों शरीर की सुधि जाय है ॥ यहां द्यौरानी जिठानीन कों सुवा करि के आई ऐसे कह वासों परकीया विप्र लब्धा नायिका है ॥ और सुधि आवा से सुधि जावो विरोध सो भासे है विरोध नहीं याते बिरोधाभास अलंकार है ॥२०५॥ **अथ गनिका विप्र लब्धा विरोधा भास उदाहरन ॥ दोहा ॥** आई वर सनवाना वाको कारन ...

रि मैं करि घन आसा धाम॥भई बिहाल निरास लखि घन श्यामन घन श्याम॥२०६॥ टीका॥बरसता जलमै धन की आसा करि के ई धाम में आई विहाल भई निरास भई घन श्याम जो मेघ हे उनको देखि के घन श्याम जो श्री कृष्ण उनकों नहीं देखि के यहां धन की आसा करि के धाम में आई याते गनिका विप्र लब्धा नायिका हे और घन श्याम हे सो घन श्याम नही यह विरोध सो दीख्यो याते विरोधा भास अलंकार हे॥२०६॥ अथ उत्कंठिता लछण॥दोहा॥संकेत स्थल मैं गई पीव न आयो होय॥ताको कारन चित वे उत्का कहिये सोय॥२०७॥जंभा अगराई अरति कंप रुदन संताप॥स्वावस्था कथनादि ये याकी चेष्टा थाप॥२०८॥अथ विभावना लछण॥दोहा॥कारन बिन जह काज व्है तहं विभावना मानि॥लघु कारण ते काज व्है दूजो भेद सुजानि॥२०९॥ टीका॥जहां कारन बिना काज होय तहां विभावना मानो॥छोटो कारण में कारज होय सो दूसरो भेद जानों॥२०९॥ अथ मुग्धा उत्कंठिता विभावना उदाहरन॥दोहा॥पिय ऐहें ऐहें न वा सोचत रहित उमंग॥पिय रानी लाये बिना केसर के सर रंग॥२१०॥ टीका॥पीतम आवे गा अथवा नही आवे गा उमंग रहित सोचतां केशर लगाया विना केशर के रंग सी पीली हुई यहां पीतम आवे गा अथवा नही आवे गा ऐसें उमंग रहित सोचे हे यातें मुग्धा उत्कंठित नायिका हे॥और केसर कारन हे ताका लगाया बिना केसर के रंग पोली होवो कारन भयो याते प्रथम विभावना हे

२१०॥ अथ मध्या उत्कंठिता द्वितीय विभावना
उदाहरन ॥ दोहा ॥ खानि सनेह सकोच की सूनौं सद
न निहारि ॥ भई विकल म्रदु शशि किरनि भई पार उ
र फारि ॥ २११ ॥ टीका ॥ सनेह सकोच की खानि है
सो सूनौं घर देखि कै विकल भई चंद्रमा की कोमल कि
रनि है सो हृदय कौं फाड़ि करि कै पार भई यहाँ सकोच
सनेह की खानि सैं मध्या उत्कंठिता नायिका है ॥ और चं
द्रमा की कोमल किरनि थोड़ा कारण सैं पार होवो बड़ो
कारज भयो यातै दूसरी विभावना है ॥ २११ ॥ अथ तृती
य चतुर्थ विभावना लक्षण ॥ दोहा ॥ कारज पूर
न होय जहँ प्रति बंधक हू होत ॥ चवथ अकारन वस्तु
तैं कारज जै उदोत ॥ २१२ ॥ टीका ॥ जहाँ प्रति बंधक
जो रोकबा वालो है ताकै होता संता वी पूरन कारज होय
सो तीसरी विभावना है ॥ अकारन वस्तु तैं कारज उदोत क
र सो चौथी विभावना है ॥ २१२ ॥ अथ प्रौढा उत्कंठि
ता तृतीय विभावना उदाहरन ॥ दोहा ॥ बरसत
बारि बयार तउ झुरसि गई विन नाह ॥ आये पिय किहिं
हेतु नहिं यौं सोचत चित चाह ॥ २१३ ॥ टीका ॥ बारि
बरसै है बयार चलै है तौभी नाह बिना बालि गई पी
तम कौई वास्तै नही आयो ऐसे चित्त की चाह सैं सो
चै है ॥ यहाँ झुरसि वासैं चित की चाह सैं प्रौढा उत्कं
ठिता नायिका है ॥ और बरसिबो बयार चलिबो रोक
बा वालो है तैभी झुरसिबो पूरन कारज भयो यातैं तीसरी
विभावना है ॥ २१३ ॥ अथ परकीया उत्कंठिता
चतुर्थ विभावना उदाहरन ॥ दोहा ॥ मै आई घर

घर काम तजि आये नहिं नंदलाल ॥ यों कहि सोवत कलिन पे बाढे स्वेद विशाल ॥ २१४ ॥ **टीका** ॥ मैं घर को काम तजि करि के आई नंदलाल नहीं आये यों कह करि के फूलन की कलीन पे सोवता घणा स्वेद बढ्या यहां घर को काम तजि वासौं परकीया उत्कंठिता नायिका हे ॥ और फूलन की कली अकारन वस्तु तें पसेव कारज भयो यातें चौथी विभावना हे ॥ २१४ ॥ **अथ पंचम छठी विभावना लक्षण ॥ दोहा ॥** कारज हेतु विरुद्ध ने होय सु पंचम पाव ॥ कारज तें कारन जनम षट विभावना भाव ॥ २१५ ॥ **टीका** ॥ विरुद्ध कारण सें कारज होय सो पंचम विभावना हे ॥ कारज सें कारन को जनम होय सो छठी विभावना को भाव हे २१५ ॥ **अथ परकीया उत्कंठिता पंचम विभावना उदाहरन ॥ दोहा ॥** कुल नारिन भय ताप सहि आई शीतल धाम ॥ ह्यां पिय विन हिमकर अली जारत मोहि निकाम ॥ २१६ ॥ **टीका** ॥ कुल की स्त्रीन को डर और दुख सह करि के सीतल घर में आई हे अली यहां पीतम विना हिमकर चन्द्रमा हे सो मोकों विना काम जलावे हे ॥ यहां कुल नारीन का भय औ ताप सह वासौं परकीया उत्कंठिता नायिका हे और हिमकर सें जलावो विरुद्ध कारज भयो यातें पंचम विभावना हे ॥ २१६ ॥ **अथ गणिका उत्कंठिता तृतीय विभावना उदाहरन ॥ दोहा ॥** धन दायक आयो नहीं कोंहिं कारन ईहिं याम ॥ यों आपत चपकन तें सरिता बही अमान ॥ २१७ ॥ **टीका** ॥ धन का-

है है आज ॥ सावन तीज उछाह दिन तीज धर सौतिस साज ॥ २२२ ॥ **टीका** ॥ कौन जाने है आज चन्द्र दिन मेरो होय गो सावन में तीज का उछाह का दिन में श्रेष्ठ सौतिन का समाज को तीज करी के यहां काम सें उत्तम हु मान्यो लाज सें सौतिन को श्रेष्ट मानी याते मध्यावासक सज्जा हे और ई काम को हो वो संभव नही हे सो भयो याते असंभव अलंकार है ॥ २२२ ॥ **अथ प्रथम द्वितीय २ असंगति लक्षण ॥ दोहा** ॥ प्रथम असंगति कारण रु कारज न्यारी ठोर ॥ द्वितीय और थलका स कों करे और ही ठोर ॥ २२३ ॥ **टीका** ॥ कारण न्यारी ठोर होय कारज न्यारी ठोर होय सो पहली असंगति हे और थल का काम कों और ठोर करे सो दूसरी असंगति हे २२३ ॥ **अथ प्रौढ़ा वासक सज्जा प्रथम असंगति उदाहरन ॥ दोहा** ॥ सखिन सहित साजत सयन बिमल बनावत वास ॥ देत दान लखि बाल कों थकी सौति श्रम तास ॥ २२४ ॥ **टीका** ॥ सखीन में हित सयन साजता निर्मल वास बनावता बाल को दान देती देखि के ताका श्रम से सौति हे सो थकी। यहां दान देवासें प्रौढ़ा वासक सज्जा नायिका हे और दान को परिश्रम कारन नायिका में हे थकिवो कारज सौतिन में हे याते पहिली असंगति है ॥ २२४ ॥ **अथ परकीया वासक सज्जा द्वितिय असंगति उदाहरन ॥ दोहा** ॥ हरे हरे सीजे सेज वर करि नव सत सिंगार ॥ हाथि हाथ में धरि दियो दियो बयार मकार ॥ २२५ ॥ **टीका** ॥ हरे हरे श्रेष्ट सेज साजि के सोलह सिंगार करि के ॥ हाथि के हा-

य सें दियो पवन में धरि दियो ॥ यहाँ दियो बयार में धरि वासें पर कीया वासक सज्जा नायिका है ॥ और दिया को काम विना पवन की ठौर में धरि वाको है सो पवन की ठौर में धर्यो यातें दूसरी असंगति है ॥२२५॥ अथ तृतीय असंगति प्रथम बिषम लक्षण ॥ दोहा ॥ आन करत आनहि करै तृतिय असंगति जानि ॥ अन मिलते के संग में प्रथम विषम मन मानि २२६॥ टीका ॥ और करतां और करै सो तीसरी असंगति जानों ॥ अन मिलते के संग में मन में प्रथम बिषम मानों २२६॥ अथ गनिका वासक सज्जा तृतीय असंगति उदाहरन ॥ दोहा ॥ सेज साजि भूषन वसन पहिरि हरषि मन मांहि ॥ नथ पहरत किहिं कारने धरी उतारि उमाहि ॥ २२७ ॥ टीका ॥ सेज साजि के मन में हरषि के भूषन वसन पहिर के नथ पहरता का ई वास्तें उमंग करि के उतारि धरी । यहाँ नथ ले वाके वास्ते उतार धरी यातें गनिका वासक सज्जा है नथ पहरता उतारि धरिबो और काम कर्यो यातें तीसरी असंगति है ॥२२७॥ अथ स्वाधीन पतिका लक्षण ॥ दोहा ॥ आशय में सनि रहै सदा आज्ञाकारी पीय ॥ सु स्वाधीन पतिका कही कविन नियम करि तीय ॥ २२८॥ वन बिहार आदिक जिते मदनोत्सव में प्रीति ॥ मद रु मनोरथ प्राप्ति पुनि अहंकार है रीति ॥२२९॥ अथ मुग्धा स्वाधीन पतिका प्रथम विषम उदाहरन ॥ दोहा ॥ सकल कला निधि लाल कित कित यह भोरी बाल ॥ अन मिल को मेल क्यों अली लख्यो लिपि भाल ॥ २३० ॥

**टीका ॥** सम्पूर्ण कल्मन की खानि लाल कहाँ यह भोरी वाल कहाँ यहाँ अन मिल को अत्यंत मेल है सो है अली भाल की लिपि सें जान्यों यहाँ भोलापन सें मुग्धा है औ मेल हो वासे स्वाधीन पतिका नायिका है ॥ और अन मिलता को संग है याते प्रथम विषम है ॥२३०॥ **अथ द्वितीय तृतीय विषम लक्षण ॥ दोहा ॥** कारन कारज भिन्न रंग द्वितिय विषम गण नीय ॥ भलेउद्यम ते अभल फल होय सु बिषम तृतीय ॥२३१॥ **टीका ॥** कारन को और रंग होय कारज को और रंग होय सो दूसरो विषम गणो भला उद्यम सें बुरो फल होय सो तीसरो बिषम है २३१॥ **अथ मध्या स्वाधीन पतिका द्वितीय विषम उदाहरण ॥ दोहा ॥** खुले अन खुले चष निरखि रंगो लाल रंग श्याम ॥ ता लाली की झलक ते भयो सौति मुख श्याम ॥२३२॥ **टीका ॥** खुल्या अन खुल्या चषन सें देखि करि के श्याम को लाल रंग से रंग्या तिस लाली की झलक से सौतिन को श्याम मुख भयो यहाँ खुल्या अन खुल्या चषन से मध्या स्वाधीन पतिका नायिका है ॥ और लाली की झलक कारन को रंग लाल है सौतिन को मुख श्याम कारज श्याम रंग है याते दूसरो बिषम है २३२॥ **अथ प्रौढा स्वाधीन पतिका तृतीय विषम उदाहरण ॥ दोहा ॥** केलि कला रस रीति करि मैं बालम बस कीन ॥ अब अलि संतत मेल तें बोलि न सकों अलीन ॥२३३॥ **टीका ॥** केलि कला रस की रीति करि के मेने वालम कों वस कर्यो हे अली अब निरंतर मेल सें अलीन से नहीं बोलि सकों यहाँ केलि कला करि

के प्रीतम कौं वस कर्यो यातें औढा स्वाधीन पतिका नायि का है और चालन कौं वस करि वो भलो काम है तासौं स खीन कौं नहीं मिलवो बुरो फल भयो यातें तीसरो विष म है ॥२३४॥ अथ प्रथम द्वितीय लछण ॥ दोहा ॥ वर्नन दो सम रूप को ताहि प्रथम सम जाय ॥ कारन के गुन काज में मिलें द्वितिय सम होय ॥२३५॥ टीका ॥ दो समान रूप को वर्नन होय ताकों प्रथम स म देखो ॥ कारन के गुन काज में मिल्या सों दूसरो सम होय है ॥२३५॥ अथ परकीया स्वाधीन पति का प्रथम सम उदाहरन ॥ दोहा ॥ प्रेम पास गसि वस कियो दे दधि दान रसाल ॥ गुन गर्वीली बाल ने विद्या निधि नंदलाल ॥२३५॥ टीका ॥ प्रेम की पासी से पकड़ि करि के वस कर्यो सुंदर दधि दान दे करि के गुन की गर्वीली बाल ने विद्या का निधि नंदलाल कौं यहां दधि दान दे करि के वस कर वासों परकीया स्वा धीन पतिका नायिका है ॥ और बाल गुन गरबीली क न्या विद्या निधि हैं दोनूं समान हैं यातें प्रथम सम है ॥२३६॥ अथ परकीया स्वाधीन पतिका द्वितीय सम उदाहरन ॥ दोहा ॥ विहरत कुंजन में फस्यो जाय राधिका जाल ॥ यामें अचिरज कौन सखि आहि बिहारी लाल ॥२३७॥ टीका ॥ कुंजन में डोल तो फस्यो राधिका का जाल में पड़ि गयो है सखी यामें कौन अचिरज है विहारी लाल है ॥ यहां डोलता कृष्ण कौं वस कर्यो यातें परकीया स्वाधीन पतिका नायि का है ॥ और डोलवा कारन का गुन विहारी लाल का

ज मे पायो याते दूसरो सम है ॥ २३७ ॥ अथ तृतीय सम बिचित्र लक्षण ॥ दोहा ॥ काज सिद्धि निर्विघ्न ह्वै जतन करत सम तीन ॥ इच्छा फल बिपरीत को जतन बिचित्र प्रवीन ॥ २३८ ॥ टीका ॥ जतन करतो ही निर्विघ्न कारज सिद्ध ह्वो जाय सो तृतीय सम है ॥ और विपरीत फल की इच्छा को जतन करे सो विचित्र अलंकार है हे प्रवीन ॥ २३८ ॥ अथ गनिका स्वाधीन पतिका तृतीय सम उदाहरन ॥ दोहा ॥ हंसि हसाय वरषा परस आज वाल भरि वाथ ॥ तीनो सदन बसाय हरि सुरतरु गोपीनाथ ॥ २३९ ॥ टीका ॥ हंसि कै हसाय कै रस बरषाय कै आज बाल ने बाथ भरि कै सुरतरु गोपीनाथ हरि कों घर में बसा लियो यहां सुरतरु का वस कर नासे गनिका स्वाधीन पतिका नायिका है- और हंसि हसावा जतन सैं कृष्ण को वस करि वो कारज निर्विघ्न सिद्ध भयो याते तीसरो सम है ॥ २३९ ॥ अथ अभिसारिका लक्षण ॥ दोहा ॥ पिय पे जाय कि पीतमहि आप बुलावे जोय ॥ पाय प्रेम मद मदन वस सु अभिसारिका होय ॥ २४० ॥ होय समय अनुरूप ही भूषण शंका जानि ॥ प्रज्ञा ने पुन्य रु कपट पहिचानि ॥ २४१ ॥ ये छे अपर नारि की है स्वी की नाँहि ॥ कृष्ण शुक्ल दिवा दि भिद हैं पर कीया माँहि ॥ २४२ ॥ निज गातन मैं लीन ह्वै रोकि सु भूषण ध्वान ॥ द्रति गात्र वसनन बिमल कुल जाकरत पयान ॥ २४३ ॥ मद सैं विह्वल वोलती प्रफुलित नैन विलास ॥ हँसती सवलती भय रहित चेटी ॥ २ ॥

अद्भुत उज्जल वेष धर कारे नूपुर झनकार ॥ अमुदित मुकुलित मुख प्रगट यार मुग्धी अभिसार ॥ २४५ ॥ अथ मुग्धा अभिसारिका बिचित्रा उदाहरन ॥ दोहा ॥ पिय पै जात सखीन संग सलाज सलोनी जोय ॥ ज्यौं ज्यौं नीचो होत अति त्यौं त्यौं ऊंचो होय ॥ २४६ ॥ टीका ॥ सखीन का संग सें पिय पै जाता लाज सहित नायिका जैसे जैसे अत्यंत नीची होय है वैसे तैसे ऊंची होय है यहां सलज जावा सें मुग्धा अभिसारिका नायिका है और नीचा हो वासौं ऊंचो होवो उलटो फल भयो यातें विचित्र अलंकार है ॥ २४६ ॥ अथ प्रथम द्वितीय अधिक लक्षण ॥ दोहा ॥ अधिक अधिक आधार तें आधे वस्तु अधिकाय ॥ द्वितिय अधिक आधेय तें जब आधार बढ़ाय ॥ २४७ ॥ टीका ॥ बड़ा आधार सें आधेय अधिकावे सो पहिलो अधिक है ॥ जब आधेय सें आधार बढे सो दूसरो अधिक है ॥ २४७ ॥ अथ मध्या अभिसारिका प्रथम अधिक उदाहरण ॥ दोहा ॥ सानी लाज सनेह की तिया पिया पै जात ॥ लिहि लखि वढ्यो अलीन मन त्रिभुवन मे न समात ॥ २४८ ॥ टीका ॥ लाज सनेह की सनी ऊई तिया है सो पिया पै जाय है ताकौं देखि करि कै अलीन को मन बढ्यो सो तीनौं भवन मैं नही मावे यहां लाज और सनेह की भरी ऊई तिया है सो पिया पै जाय है यातें मध्या अभिसारिका नायिका है ॥ और त्रिभुवन आधार है तामैं अलीन को मन आधेय नही भयो यातें प्रथम अधिक है ॥ २४८ ॥ अथ प्रौढा प्रेमाभि

सारिका द्वितीय आधिक उदाहरन ॥ दोहा ॥ प्रेम पगी अति मंद गति चली अलीन मकार ॥ उजियारी सुख चंद की भरी गलीन अपार ॥ २४९ ॥ टीका ॥ प्रेम की पगी ऊई अत्यंत मंद गति सें अलीन का वीचि मे चली सुख चंद्रमा की उजियारी गलीन मे अपार भरी यहाँ प्रेम से चली याते प्रौढा प्रेमाभिसारिका नायिका है और सुख चंद्रमा की उजाली आधेय है सो गली आधार मे मा गई याते दूसरो आधिक है ॥ २४९ ॥ अथ अल्प अन्योन्य लक्षण ॥ दोहा ॥ अल्प अल्प आधेय सें अल्प होय आधार ॥ अन्योन्य हि उपकार ते अन्योन्यालंकार ॥ २५० ॥ टीका ॥ अल्प जो आधेय है उसू आधार अल्प होय सो अल्पालंकार है परस्पर उपकार से अन्योन्यालंकार है ॥ २५० ॥ अथ प्रौढा गर्वाभिसारिका अल्प उदाहरन ॥ दोहा ॥ कीरति जा निज भवन मे तुम्हे वुलावत आहि ॥ सुनि सुख भयो सु लाल के मन मे मायो नाहि ॥ २५१ ॥ टीका ॥ राधिका अपना मकान मे हे लाल तुमकों वुलावे है ॥ सुनि कीर के सुख भयो सो लाल के मन मे नहीं माघो यहाँ पति कों अभिमान के वस से वुलावे है याते प्रौढा गर्वाभिसारिका नायिका है ॥ और सुख है सो आधेय है मन आधार है सो सुख छोटा आधेय तें छोटो है याते अल्प अलंकार है ॥ २५१ ॥ अथ प्रौढा कामाभिसारिका अन्योन्य उदाहरन ॥ दोहा ॥ चलत लली के लगि गये कीच लपटि अहि पाय ॥ अहि छबि छाई पगन तें तिन तें छबि भइ पाय ॥ २५२ ॥ टी० लली के चलता कीच मे लपटि कारे के अहि हें सो पगन

मे लागा गया पगन से सपन की छबि छाई सपन से प गन की छबि छाई यहाँ कामांधा तासे पगन मे सर्प लग्या को टांक नही पड्यो याते प्रौढा कामाभिसारिका है और परस्पर उपकार है याते अन्योन्यालंकार है॥ २५२॥ अथ प्रथम द्वितीय विशेष लक्षण॥ दोहा॥ विना ख्यात आधार के रहे आधेय विशेष॥ एक वस्तु कौं वहुत ठौं वरनत दूजो वेष॥२५३॥ टीका॥ विख्यात आधार विना जहाँ आधेय रहे सो प्रथम विशेष अलंकार है॥एक बस्तु कौं बहुत ठाम वरनै सो दूसरो विशेष है ॥२५३॥ अथ परकीयाभिसारिका उदाहरन॥ दोहा॥ दुरि दुरि गुरु वनितान से चली लली हित धारि॥ पै डरि डरि पग मग धरत वन नभ कुसुम निहारि॥२५४॥ टीका॥ गुरु बनितान सें छिपि छिपि कोर के लली है सो हित धारि के चली॥ परन्तु डरि डरि के मग मे पग धरे है वन में आकास को फूल देखि के यहाँ दुरि दुरि के जा वासों परकीया भिसारिका नायिका है और आकास का फूल को बिना आधार वर्नन है याते पहिलो विशेष है ॥२५४॥ अथ कृष्णाभिसारिका द्वितीय विशेष उदाहरन॥ दोहा॥ स्याम वसन भूषन पहरि चली अमावस राति॥ घन वन तम निज मनन में सखिन लखी छबि काति॥२५५॥ टीका॥ काला वसन और भूषन पहरि कै अमावस की राति में चली तव नायिका है सो घन से वन मे तम से अपना मनन मे सखीन ने छबि की छाई ऊई देखी यहाँ काला कपड़ा पहरि वासों कृष्णाभिसारिका नायिका है और

एक वस्तु नायिका की छबि है सो घन बनादि में बरनी याते दूसरो विशेष है ॥ २५५ ॥ अथ तृतीय विशेष प्रथम व्याघात लक्षण ॥ दोहा ॥ अलघु लाभ लघु जतन तें तीतय विशेष सु ख्यात ॥ वरनै हित कर वस्तु सें अहित सु है व्याघात ॥ २५६ ॥ टीका ॥ छोटा जतन सें बडो लाभ हो जाय सो तीसरो विशेष है हितकारी वस्तु सें अहित बने सो व्याघात है ॥ २५६ ॥ अथ शुक्लाभिसारिका तृतीय विशेष उदाहरन ॥ दोहा ॥ रजनी राका सरद की चली सेत सजि साज ॥ जिहि लखि जानी सखिन ने लखी शारदा आज २५७ ॥ टीका ॥ सरद की पून्यों की राति में सुपेद साज साजि कै चली यहाँ जिसकौं देखि कै सखीन ने जानी आज शारदा देखी ॥ यहाँ सेत साज साजि के चली याते शुक्लाभिसारिका नायिका है और नायिका का देखि वासों सारदा को देखिवो अधिक लाभ भयो यातें तृतीय विशेष है ॥ २५७ ॥ अथ दिवाभिसारिका प्रथम व्याघात उदाहरन ॥ दोहा ॥ सुरंग वसन आभरन साजि चली मध्य दिन बाल ॥ मग में घन आये घुमड़ि लखि कुम्हिलानी हाल ॥ २५८ ॥ टीका ॥ लाल वसन आभरन सजि करिके बाल है सो दुपहरा चली गैला में घन घुमडि आया तुरत ही देखि करि के कुम्हिलाई ॥ यहाँ दिन में चल वासों दिवाभिसारिका नायिका है और घन घुमडिवो हित कर वस्तु सें अहित वन्यो यातें प्रथम व्याघात है ॥ २५८ ॥ अथ द्वितिय व्याघात प्रथम कारण माला लच्छन ॥ दो०

काज विरोधी सैं सधै जुग व्याघात बखानि ॥ पुनि पुनि कारन काज ह्वै कारन माला जानि ॥ २५९ ॥ टी० विरोधी सैं कारज सधै सो दूसरो व्याघात बखानो ॥ फेरि फेरि कारन है सो काज होय सो कारन माला अलंकार जानो ॥ २५९ ॥ अथ प्रेष्याभिसारिका उदाहरन ॥ दोहा ॥ मदमाती हँसि बोलती चलती इत उत जोय ॥ मग बतावत चलत सँग हँसि निशि जामिक लोय ॥ २६० ॥ टीका ॥ मद सैं मस्त भई हँसि करिकै बोलती भई इत उत कौं देखती चलती भई नायिका के सँग मैं मारग कौं बतावता भया हँसि करिकै रात्रि मैं जामिक लोग हैं सो सँग चले है ॥ यहाँ हँसती भई इत उत कौं देखती चले है यातें प्रेष्याभिसारिका नायिका है ॥ और चौकीदार मारग का रोकवा वाला नैं मारग कौ बतावो कारज कयौ यातें दूसरो व्याघात है ॥ २६० ॥ अथ गनिकाभिसारिका प्रथम कारन माला उदाहरन ॥ दोहा ॥ चलती सजि भूषन बसन यौं कहती पति धाम ॥ श्रम सैं गुन गुन सैं धन रु धन सैं होत सु काम ॥ २६१ ॥ टीका ॥ भूषन बसन सजि करिकै पति का धाम कौं चलती भई ऐसैं कहे है श्रम सैं गुन होय है गुन सैं धन होय है धन सैं सुंदर काम होय है ॥ यहाँ भूषन बसन सजि करिकै पति का धाम कौं जाय है यातें गनिकाभिसारिका नायिका है और श्रम कारन है गुन काज है फेर गुन कारन है धन कारज है फेरि धन कारन है सुकाम कारज है यातें पहिली कारन माला है ॥ २६१ ॥

**अथ द्वितीय कारन माला एकावली लछन**

**दोहा** ॥ कारन माला दूसरी कारज कारन माल ॥ गहि गहि पद छोंडे जहाँ एकावली रसाल ॥ २६२ ॥ **टीका** ॥ कारज और कारन की माल होय सो दूसरी कारन माला है जहाँ पद कों गह गह करिकै छोड़े सो एकावली है सुंदर ॥ २६२ ॥ **अथ गर्विताभिसारिका द्वितीय कारन माला उदाहरन** ॥ **दोहा** ॥ जानी मन उलसावती कहती भरी उमंग ॥ गुन श्रम संग धन गुन संग हि सकल काम धन संग ॥ २६३ ॥ **टीका** ॥ जानी उई मन की उलसावती उई उमंग की भरी उई कहती है गुन है सो श्रम के संग है धन है सो गुन के संग है संपूर्ण काम है सो धन के संग है ॥ यहाँ धन की बड़ाई करै है यातै गर्विताभिसारिका नायिका है ॥ और पहिले गुन कारज कह्यो फेरि श्रम कारन कह्यो फेरि धन कारज कह्यो गुन कारन कह्यो यातै दूसरी कारन माला है ॥ २६३ ॥ **अथ प्रवत्स्यत्पतिका**

**लछन** ॥ **दोहा** ॥ अगले छिन में जाहि को जैहे पति परदेश ॥ ताहि प्रवत्स्यत्प्रेय सी बरनत सु कवि असेश ॥ २६४ ॥ कातर प्रेछन काकु बच निवेदन संताप ॥ संभ्रम निश्वास पुनि गमन विघ्न को थाप ॥ २६५ ॥ **अथ मुग्धा प्रवत्स्यत्पतिका एकावली उदाहरन**

**दोहा** ॥ आली पीव पयान दुख लखि पारि है परभात ॥ मन तैं मुख मुख तैं नयन अधिक अधिक मुरझात ॥ २६६ ॥ **टीका** ॥ हे आली पीतम का पयान को दुख सबेरे ही जानि पड़ैगा ॥ मन तैं मुख मुख तैं नयन अधि

क अधिक मुरझावे है ॥ यहाँ मुरझावो थोड़ो दुख है या ने मुग्धा प्रवत्स्यत्पतिका नायिका है और मन को छोड़ि करि के मुख मुख को छोड़ि करि के नयन गहे याने एकावली है ॥ २६६ ॥ **अथ माला दीपक अथ स सार लक्षण ॥ दोहा ॥** मिलि दीपक एकावली माला दीपक चार ॥ सरस सरस बरनैं अपर निरस निरस सो सार ॥ २६७ ॥ **टीका ॥** दीपक और एकावली मिल्या पै माला दीपक अलंकार है चार सुंदर ॥ अधिक अधिक बनैं और कम कम बनैं सो सार अलंकार होय है ॥ २६७ ॥ **अथ मध्या प्रवत्स्यत पतिका माला दीपक उदाहरन ॥ दोहा ॥** आन गमनपिय को कहत भो सखि मुख छबि छीन ॥ सखि मुख लखि भो तुरतही राधा बदन मलीन ॥ २६८ ॥ **टीका ॥** सवेरे ही पीतम को गमन कहता सखी को मुख छीन छबि भयो सखी को मुख देखि करि के राधा को मुख तुरत ही मलीन हो गयो यहाँ काम से मुख मलीन भयो लाज से कछु बोली नही याते मध्या प्रवत्स्यत पतिका नायिका है ॥ और सखी को मुख राधा को मुख यह तो एकावली दोनून की अन्वय मलीनता से है ॥ याते माला दीपक है ॥ २६८ ॥ **अथ प्रौढा प्रवत्स्यत्पतिका अथ सार उदाहरन ॥ दोहा ॥** मांगत विदा विदेश कौं सुनि भइ प्रिया उदास ॥ चिंता बढि दृग जल बढे तिन ते अधिक उसास ॥ २६९ ॥ **टीका ॥** पीतम कौं विदेश की विदा मांगतो सुनि करि के प्रिया उदास भई चिंता बढि करि के दृगन मे

जल वढे तिन सें अधिक उसाँस वढे ॥ यहाँ पीतम से बिछुटेवा सों प्रौढा प्रवत्स्यत्पतिका नायिका है और चिंता से हग जल अधिक है तासौं उसास अधिक है याते प्रथम सार है ॥ २६९ ॥ **अथ परकीया प्रवत्स्यत्पतिका द्वितीय सार उदाहरन ॥ दोहा ॥** प्रात परोसी गमन को सुन्यों नारि नै नास ॥ भई भूष तें प्यास सुधि तातें मति अति छाम ॥ २७० ॥ **टीका ॥** सबेरे ही परोसी का गमन को नारि ने नाम सुन्यौं भूष ते प्यास की सुधि छाम भई ताते मति अत्यंत छाम भई ॥ यहाँ परोसी को गमन सुनि वासौं परकीया प्रवत्स्यत्पतिका नायिका है और भूष तै प्यास छाम भई प्यास तै सुधि छाम भई ताते मति अत्यंत छाम भई याते दूसरो सार है ॥ २७० ॥ **अथ यथा संख्य लछरा ॥ दोहा ॥** क्रम से कहे पदार्थ को क्रम से कथन जु होय ॥ यथा संख्य तासौं कहत कवि गुलाव बुध लोय ॥ २७१ ॥ **टीका ॥** जो क्रम से कहे ज्ञये पदार्थ को क्रम से कथन होय ॥ गुलाव कवि कहे है वुध लोग है सो तासौं यथा संख्य अलंकार है ॥ २७१ ॥ **अथ गणिका प्रवत्स्यत्पतिका उदाहरन ॥ दोहा ॥** माँगी विदा विदेश पिय गहि तिय कर कार बीच ॥ केरा मुदरी लीन तिय कर अँगुरिन ते खींचि ॥ २७२ ॥ **टीका ॥** पिय ने विदेश की विदा माँगी तिय का कर को कार का बीचि मे गहि करि के तिय ने करा मूदरी ले लिया कर अंगुरिन से खांचि करि के यहाँ करा मूदरी ले

सौं गारिका अवत्स्यत्पतिका नायिका है॥ और कर मुंदरी कह्या जाही क्रम सौं कर अंगुरी कह्या यांतें यथासंख्य अलंकार है॥२७२॥ अथ आगामिष्यत्पतिका लक्षण॥ दोहा॥ जैहै पिय परदेश में यों गनि दुषित होय॥ सु आगमिष्यत्पे यसी बरनत सब कोइ लोय॥२७३॥ अथ पर्याय लक्षण॥ दोहा॥ क्रम से आश्रय एक के बहु है सो पर्याय॥ क्रम से बहु के एक ही आश्रय द्वितिय गनाय॥२७४॥ टीका॥ क्रम से एक के बहुत आश्रय होय सो पर्याय अलंकार है॥ क्रम से बहुत के एक ही आश्रय होय सो दूसरो पर्याय गनावो॥२७५॥ अथ मुग्धा आगमिष्यत्पतिका प्रथम पर्याय उदाहरन॥ दोहा॥ फरकत भुज दृग वाम बाम भई मुदित मन बाल॥ पियराई मुख को गई आई लाली हाल॥ २७२॥ टीका॥ बाई भुजा बांया नेत्र फरकता गनि कोरे के बाल है सो मन में प्रसन्न भई॥ मुख की पियराई गई तुरत लाली आई यहां वाई भुजा बांया नेत्र फरक्या यांते मुग्धा आगमिष्यत्पतिका नायिका है और पियराई ललाई को मुख एक आश्रय भयो यांते प्रथम पर्याय है॥२७५ अथ मध्या आगमिष्यत्पतिका द्वितीय पर्याय उदाहरन॥ दोहा॥ फरकत भुज पुनि काक ह्वै बोल्यो तिय घर आय॥ लगी दीठि भुज बाम पुनि जमी काक मे जाय॥२७६॥ टीका॥ बांई भुज फरकी फेर काक ही तिय के घर आ करि के बोल्यो बांई भुजा मे दीठि लगी फेर काक मे जा करि के जमी यहां पीतम आवाका

सगुन देखि काम के वसतें दीठि लगाई लाज के वस से अधिक नही रुषाई याते मध्या आगामिष्यत्पतिका नायिका है ॥ और एक दीठि भुजा मे और काक मे लगी याते दूसरो पर्याय है ॥ २७६ ॥ **अथ परिवृति परीसंख्या लक्षण ॥ दोहा ॥** परिवृत्ति सु पलटो करे अधिक न्यून को कोय ॥ परिसंख्या थल आन तजि इक थल जो थित होय ॥ २७७ ॥ **टीका ॥** अधिक न्यून को कोई पलटो करे सो परिवृत्ति अलंकार है ॥ जो और थल कौं तजि करि के एक थल मे थित होय सो परिसंख्या अलंकार है ॥ २७७ ॥ **अथ प्रौढा आगामिष्यत्पतिका परिवृत्ति उदाहरन ॥ दोहा ॥** उवतोंह प्रात उमंग भरि बोली प्रिया प्रवीन ॥ आली अधिक उछाह दे विदा काक ने लीन ॥ २७८ ॥ **टीका ॥** सवेरे उवतों होउ संग मे भरि करि के प्रवीन प्रिया बोली हे आली अधिक उछाह दे करि के काक ने बिदा लीनी यहाँ अधिक उछाह सो प्रौढा आगामिष्यत्पतिका नायिका है और काक ने अधिक उछाह दे करि के विदा लीनी याते परिवृत्ति अलंकार है ॥ २७८ ॥ **अथ परकीया आगामिष्यत्पति ॥ परिसंख्या उदाहरन ॥ दो॰** सुनत परोसिनि को पिया ऐहै आजहि साँझ ॥ रही कंचन ही श्यामता कृशता करि ही माँझ ॥ २७९ ॥ **टी॰** परोसिनि को पिया आज ही साँझ कों आवेगो कालापनो है सो बालन ही मे रह्यो दुबराई कमरि में ही रही यहाँ परोसिनि का पति से परकीया आगामिष्यत्पतिका नायिका है ॥ और कंचन मे श्यामता रही कटि मे कृशता

रही ॥ यातै परिसंख्या अलंकार है ॥ २७९ ॥ **अथ विकल्प अथवा समुच्चय लक्षण ॥ दोहा ॥** सम बल जुगल विरोध को कथन विकल्प बखानि ॥ बहु भावन को संग कथन प्रथम समुच्चय जानि ॥ २८० ॥ **टीका** समान बल दोनूं विरोध को कथन होय सो विकल्प बखानो ॥ बहुत भावन को संग कथवो होय सो प्रथम समुच्चय जानो ॥ २८० ॥ **अथ गनिका आगत मिथ्यपतिका विकल्प उदाहरन ॥ दोहा ॥** अवधि दिवस गनि गावती बोली हिय हर्षानि ॥ आज राति दुख भानि है जमराज कि धन दानि ॥ २८१ ॥ **टीका ॥** अवधि का दिनन कौं गनि करि के गावती जइ हिया मे हर्षा करि के बोली आज राति मैं दुख भाने गो जमराज के धन दानी कष्णा यहाँ गावसौं गनिका आगत मिथ्यत्पतिका नायिका है ॥ और जमराज धन दानी समान बल है तिन मे मारिवो जिवावो विरोध है यातै विकल्प है ॥ २८२ ॥ **अथ आगत पतिका लक्षण दोहा ॥** जाको पिय परदेश तै आयो तबही होय ॥ आगत पतिका नायिका हर्षित जिय मे जोय ॥ २८३ ॥ **टीका ॥** जाको पीतम परदेश तै **तबही** आयो होय सो आगत पतिका नायिका जीव मे हर्षती देखो ॥ २८४

**अथ मुग्धा आगत पतिका प्रथम उदाहरन ॥ दोहा ॥** पिय आये लखि नवल तिय भी हंसी जंभाय ॥ कंपी अनुरागी बहुरि बैठी सि मटिल जाय ॥ २८३ ॥ **टीका ॥** पिय कौं आयो देखि कै नय है सो हर्षी हँसी जंभायो ली कंपी अनुरागी फेरि

टि लज्जा करि कै बेठी यहाँ लाज वासै मुग्धा आगत पतिका नायिका है ॥ और नायिका मे हर्षादिक बहुत भाव है यातै प्रथम समुच्चय है ॥ २८३ ॥ अथ द्वितीय समुच्चय लक्षण ॥ दोहा ॥ हौं पहिले हौं पहल यों बहुत मानि मन माँहि ॥ करै सिद्धि इक काज को द्वितिय समुच्चय आहि ॥ २८४ ॥ टीका ॥ हम पहिलैं हम पहिले ऐसे बहुत है सो मन मे मानि कोर के एक काज को सिद्ध करै सो दूसरो समुच्चय है ॥ २८४

अथ मध्या आगत पतिका द्वितीय समुच्चय उदाहरन ॥ दोहा ॥ पिय आये परदेश सें भेटत परिजन भीर ॥ तनु चष श्रवनन चाह ने वढ़ि तिय करी अधीर ॥ २८५ ॥ टीका ॥ पीतम परदेश तें आये कुटुंब का समूह सों मिलतां तनु चष श्रवन की चाह ने वढि करि कै तिय कों अधीर करी यहाँ पहिले लाज सें धीर धरि रही फेरि काम से शरीरादि की चाह नें वढि कोर के अधीर करी ॥ याते मध्या आगत्पतिका नायिका है और तनु चष श्रवनन की चाह ने वढ़ि करि के अधीरता एक कारज कर्यो यातै दूसरो समुच्चय है ॥ २८५ ॥

अथ कारक दीपक समाधि लक्षण ॥ दोहा ॥ कारक दीपक बहु क्रिया क्रम ते कारक एक ॥ आन हेतु सैं काज की सिद्धि समाधि विवेक ॥ २८६ ॥ टीका ॥ क्रम से बहुत क्रियान को कारक एक होय सो कारक दीपक अलंकार है ॥ और हेतु सें कारज की सिद्धि होय सो समाधि है ॥ २८६ ॥ अथ प्रौढा आगत पतिका का कारक दीपक उदाहरन ॥ दोहा ॥ सजनी क

तो विदेश तें प्रिया पिया ज्यौं आत ॥ दोरी फिरी खरी कही पुनि पूंछी कुशलात ॥ २८७॥ टीका ॥ सजनी ने कही विदेश तें हे प्रिया ज्या पिया आवे हे दोरी फिरी खरी रही फेर कुशल पूछी यहां थरी हर्षी या तें प्रोढा आगत पतिका नायिका है ॥ और दोरी आदि अनेक भाव एक नायिका मे भये याते कारक दीपक अलंकार हे ॥ २८७॥ अथ परकीया आगत पतिका समाधि उदाहरन ॥ दोहा ॥ पारोसी परदेश तें आयो जिहि निशि मांह ॥ घर के सब उत्सवन मे गये राखि घर नाह ॥ २८८॥ टीका ॥ पारोसी परदेश तें आयो जो रात्रि मे घर के सब उत्सवन मे गये ता नायिका कौं घर राखि के जाकी पारोसी सें प्रीति ही ॥ यहां पारोसी का परदेश सें आवा मे परकीया आगत पतिका नायिका हे ॥ और घर कान को जावो अन्य कारज सें मिलाय कारज भयो याते समाधि अलंकार हे ॥ २८८॥ अथ प्रत्यनीक का अर्थापत्ति लछन ॥ दोहा ॥ प्रवल शत्रु के मित्र पै प्रत्यनीक बल घात ॥ यों है तो यह है कहा सो का अर्थापत्ति ॥ २८९॥ टीका ॥ प्रवल शत्रु के मित्र पे बल की घात होय सो प्रत्यनीक अलंकार हे ॥ यों हे तो यह काई हे कैसे होय सो का अर्थापत्ति अलंकार है ॥ २८९॥ अथ गनिका आगत पतिका प्रत्यनीक उदाहरन ॥ दोहा ॥ आवत पति परदेश तें लखि सासरल अनंद ॥ भे प्रसन्न मुख नैन नव घनसार मैंने चंद ॥ २९०॥ टीका ॥ पतिका परदेश से

आवतो गहगान सोहत देखि कै मुख नैन प्रसन्न भये तब चंद्रमा ने कमल मूंदे यहाँ नायक कौं गहगान सोहत देखि वासौं ग निका आगत पतिका नायिका है और चंद्रमा ने सुख का पद्मी कमल न कौं मूद्या याते अल्पनीक अलंकार है ॥२८०॥ **अथ पति स्वाधीना लक्षण ॥ दोहा ॥** रूप प्रेम गुन आदि करि है पति के वस नारि ॥ पति स्वाधीना कहत तिहिं कवि कोविद निर्धारि ॥ २८१॥ **टीका ॥** रूप प्रेम गुन आदि करि कै नारि पति के वस होय ताकौं पति स्वाधीना कहैं हैं कवि कोविद निर्धारि करि के ॥ २८१॥ **अथ मुग्धा पति स्वाधीना काव्यार्थापत्ति उदाहरन ॥ दोहा ॥** आली मुख लखि लाल को रति ह्वै रहे लुभाय ॥ मैं वस भइ तजि लाज सो गिनती गिनी न जाय ॥२८२॥ टी० हे आली लाल को मुख देखि के रति ह्वै लुभा करि कै रहे ॥ मैं लाज कौं तजि करि कै वस भई सो गिनती नहीं गिनी जाय यहाँ लाज कौं मुख माने है पति के वस है याते मुग्धा पति स्वाधीना नायिका है और जी कौं देखि के रति भी लुभा रहे तो मैं काँई ह्वौं ऐसे कह वासौं काव्यार्थापत्ति अलंकार है ॥ २८२॥ **अथ काव्य लिंग लक्षण ॥ दोहा ॥** अर्थ समर्थन योग्य जो तासु समर्थ न होय ॥ काव्य लिंग भूषन तहाँ कवि गुलाब मन होय ॥२८३॥ **टीका ॥** समर्थन योग्य जो अर्थ ताको समर्थन होय तहाँ गुलाब कवि कहै ते काव्य लिंग अलंकार है ॥२८३॥ **अथ मध्या पति स्वाधीना काव्य लिंग उदाहरन ॥ दोहा ॥** मोति लई सी लखि रहो बोलि सकौ सचेत ॥ मोते रीत प्रति [illegible]

या छंत ॥ २८४ ॥ टीका ॥ भोलि लई सी लाखि रहौं हौं
चेत संहित नहीं बोलि सकौं मोसे पति अत्यंत न्यून
है मोहन पति है या वास्ते यहाँ भोलि लई सी काम
है बोलि न सकौं यह लाज है याते मध्या पति स्वाधी
ना नायिका है और मेते रति अति न्यून है यह बात
समर्थन योग्य है ताको समर्थनकियमेरो पति मोहन
है या वास्ते काव्य लिंग अलंकार है ॥ २८४ ॥ अथ
अर्थांत रन्यास लक्षण ॥ दोहा ॥ है सामान्य
विशेष जब तब अर्थांत रन्यास ॥ दूजो गुण वत संग
तें लघु गुरु होय प्रकास ॥ २८५ ॥ टीका ॥ सामान्य
होय फेरि विशेष होय तब अर्थांत रन्यास अलंकार
है ॥ गुण वत संग तें लघु गुरु प्रकास होय सो दूसरो
अर्थांत रन्यास है ॥ २८५ ॥ अथ प्रौढा पति स्वा
धीना प्रथम अर्थांत रन्यास उदाहरन ॥ दो
हा ॥ सब के पति है सुभग पर मो पति सम कहुँ हैन
देखत स्याम सुरूप मुख मो चख तनक रूपैन ॥ २८६
टीका ॥ सब के पति सुंदर है परंतु मेरा पति की स
मान कोई भी नहीं है प्रयास को स्वरूप और मुख
देखतां मेरा चख तनक भी नहीं रूपे यहाँ पति को
इक टक देखि वासौं प्रौढा पति स्वाधीना
और सब के पति सुंदर है यह सामान्य वचन है
मेरा पति की समान कोई भी नहीं है यह
वचन है याते प्रथम अर्थांत रन्यास है ॥ २८६
अथ परकीया पति स्वाधीना द्वितीय
...न ॥ दोहा ॥ रहौं ध्यान धरि

सुनें सुनें हियो ऊलसाय॥ येरी मुरली लाल की मो चित लियो चुराय॥ २८७॥ टीका॥ बिना ही सुन्य ध्यान धरि के रह्यो हो सुन्या सो हियो ऊलसावे है येरी लाल की मुरली नें मेरो चित्त चुरा लियो यहां मुरली का सुन वासें वस भई याते परकीया पति- स्वाधीना नायिका है और कृष्ण के जोग सें मुरलीनें बडाई पाई याते दूसरो अर्थात रन्यास है॥ २८७॥

**अथ विकस्वर प्रोढोक्ति लक्षण॥ दोहा॥** विकस्वरस्तु विशेष पुनि है सामान्य विशेष॥ प्रो- ढोक्ति जु कारन करें अकारनहि गनि वेष॥ २८८॥ **टीका॥** विशेष होय सोमान्य होय फेरि विशे- ष होय सो विक स्वर अलंकार है॥ अकारन कों वे ष गनि के कारन करे सो प्रोढोक्ति अलंकार है॥ २८८

**अथ गनिका पति स्वाधीना विकस्वर उदा हरन॥ दोहा॥** आली लावत लाल धन जगजन की अनुहारि॥ तिहिं ले वारों दुगुनु धन आनन अमल- निहारि॥ २८९॥ **टीका॥** हे आली लाल धनल्या वे है जगत काजन की अनुहारि ताको ले करि वेदु गुन धन वारोंनि मल मुख देखि करि के यहां दुगुनू धन वार वासों गनिका पति स्वाधीना नायिका है और लाल धन लावत यह विशेष है जगत काजन की अनुहारि यह सामान्य है फेरि लाल पै दुगुनू धन वार वो यह बिशेष है यातें विकस्वर है॥ २८९॥

**अथ उत्तमा लक्षण॥ दोहा॥** अन हित कारी पीय पे हित ही करे जु वाम॥ याकी चेष्टा उत्तम हि

जानि उत्तमा नाम ॥३००॥ **टीका** ॥ अनहित कारी पीय पै जो वाम अहित करै॥ याकी चेष्टा उत्तम है याते उत्तमा नाम जानौं ॥३००॥ **अथ उत्तमा प्रौढोक्ति उदाहरन** ॥ **दोहा** ॥ आये प्रीतम प्रात घर लाय महावर भाल॥ तउ तनु जमुन तमाल द्युति लखि भइ हर्षित बाल ॥३०१॥ **टीका** ॥ प्रीतम है सो सवेरे ही घर आया भाल मे महावर लगा करि के तो भी तनु मे जमुना कातमाल की द्युति देखि कै बाल हर्षित भई ॥ यहाँ सापराध नायक कौ देखि के हर्षित भई याते उत्तमा नायका है और जमुना को तमाल अधिक श्यामता को कारन नहो ताकों कारन कर्‌यौ याते प्रौढोक्ति अलंकार है ३०१ **अथ मध्यमा लक्षण** ॥ **दोहा** ॥ पिय के हित तेहित करै अहित अहित तें होय ॥ चेष्टा है व्यवहार सम जानि मध्यमा सोय ॥३०२॥ **अथ संभावना मिथ्या ध्यवसित लक्षण** ॥ **दोहा** ॥ जो यौं होय तु होय यौं सु संभावना जानि ॥ मिथ्या हित मिथ्या कथन मिथ्या ध्यवसिति मानि ॥३०३॥ **टीका** ॥ जो यौं होय तो यौं होय ऐसे होय सो संभावना अलंकार है मिथ्या के वास्ते मिथ्या को कहवो होय सो मिथ्या ध्यवसित मानौं ॥३०३॥ **अथ मध्यमा संभावना उदाहरन** ॥ **दोहा** ॥ प्रात पिया पा परत लखि बोली रिसहि नशाय॥ राति जो न उत जावते तो क्यौं परते पाय॥३०४॥ **टीका** ॥ सवेरे ही पीतम कौं पगन मे पड़तो देखि के रिस कौं नशा करि के बोली जो राति मे उत कौं नही जावते तो पगन मे क्यौं पड़ते।

यहाँ पीतम नै अपराध कर्यो तब रोस कर्यो और पी तम पायन मे पड्यो तब राजी भई यातै मध्यमा नायिका है और जो गति मे उनकौं नही जावते तो पगन मे क्यौं पडते ऐसे कहवासौं संभवना अलंकार है ॥ ३०४ ॥ **अथ अधमा लक्षण ॥ दोहा ॥** हितकारी हू पीय पै अहित करै जो नारि ॥ चेष्टा याकी अधम यों अधमा कही विचारि ॥ ३०५ ॥ **टीका ॥** हितकारी सो पीतम पै जो नारि अहित करै याकी चेष्टा अधम है ऐसैं विचारि करि कै अधमा कही है ॥ ३०५ ॥ **अथ अधमा मिथ्या ध्यवसित उदाहरन ॥ दोहा ॥** पिय कर विनती भाषता वोली अधिक रिसाय ॥ नभ फूलन की माल जोय दै सु तुम्हे पल्याय ॥ ३०६ ॥ **टीका ॥** पीतम कौं सुदर बीनती भाषता अधिक रिस करि कै वोली जो नभ का फूलन की माल कौं धारण करै सो तुमकौं पल्यावै ॥ यहाँ बीनती भाषता कठिन बोली यातै अधमा नायिका है और नायक कौं विश्वास मिथ्या मानि नभ फूलन की माल को धरवो मिथ्या है याते मिथ्या ध्यवसित है ॥ ३०६ ॥ **अथ ललित लक्षण ॥ दोहा ॥** जो कछु प्रस्तुत धर्म से वर्नेनीय ह्वतात ॥ अप्रस्तुत प्रति विंब करि वर्नत ललित सुख्यात ॥ ३०७ ॥ **टीका ॥** जो कछु प्रस्तुत को धर्म को वर्नीवा जोग्य वृतांत होय ॥ अप्रस्तुत को प्रति विंब करि कै वर्नन होय सो ललित है ख्यात जाहर ३०७ ॥ **अथ उत्तमा ललित** [illegible]

दोहा ॥ वर्जंत निशि मैं गवन करि दीनों माल गमाय ॥ और भये वर्जकन के कांहें पकरे पाय ॥ ३०८
टीका ॥ वर्जंता निशि में गमन करि के माल गमाइयो और भया पै वर्जवा वालान के पगन में पड्या सो काई है यहाँ नायक नै पग पकड्या तो भी नही मनी यातै अधमा नायिका है ॥ और माल गुमावा वाला प्रस्तुत को वर्णन करि कै नायक को वृत्तांत जनायो याते ललित अलंकार है ॥ ३०८ ॥ अथ नायक लक्षण ॥ दोहा ॥ सुन्दर शील जु वासु घर केलि कला कुल वान ॥ शुचि उदार गुन वानि तिंहि नायक कहत सुजान ॥ ३०९ ॥ अथ प्रथम द्वितीय प्रहर्षन लक्षण ॥ दोहा ॥ प्रहर्षन सु विन जतन ही वांछितार्थ हो जाय ॥ वांछित तें अधिकार्थ की सिद्धि सु द्वितिय गनाय ॥ ३१० ॥ टीका ॥ बिना जतन ही वाँछित अर्थ हो जाय सो प्रहर्षन है ॥ वाँछित सें अधिक अर्थ की सिद्धि होय सो दूसरो प्रहर्षन है ॥ ३१० ॥
अथ नायक प्रथम प्रहर्षन उदाहरन ॥ दोहा ॥ कर मुरली पट पीत धर शीश मुकट उर माल ॥ वन तैं आवत मग निरखि अति हर्षित व्रज वाल ॥ ३११ ॥ टीका ॥ हाथ में मुरली पीला कपड़ा कौ धारण कर्या अर्या शीश पै मुकट हृदा में माला धरा अर्या वन तै आवता मग में देखि के व्रजवाल अत्यंत हर्षी यहाँ जतन बिना ही नायक कौं देखिवा वाँछित अर्थ होगयो यातैं प्रथम प्रहर्षन है ॥
ति म उ ... ॥ दोहा ॥

परन्यौ पति उपपति सुनौ पर नारिन मे लीन ॥ वैसिक गनिका नाह यौं भाषत त्रिविध प्रवीन ॥ ३१२ ॥ टीका परन्यौं ज्ञयो पति है पेला की स्त्री न मे लीन होयसो उप पति नायक है वेश्या को पति वैसिक है यों तीन प्रकार को भाषे है प्रवीन है सो ॥ ३१२ ॥ अथ पति नायक द्वितीय प्रहर्षन उदाहरन ॥ दो०

धनुष भंजि सब से सरस लखि वाढे निज पीय ॥
प्रापत दुर्लभ लाभ में अति हर्षानी सीय ॥ ३१३ ॥

टीका ॥ सब से सरस धनुष भंजि के अपना पीतम कौ वाढा देखि के दुर्लभ लाभ में प्राप्त हो के सीता अत्यंत हर्षाई ॥ यहां राम चंद्र पति नायक है और राम चंद्र की प्राप्ति वांछित से अधिक है यातैं दूसरो प्रहर्षन है ॥ ३१३ ॥ अथ पति भेद ॥ दो०

अनुकूल रु दक्षिण रु शठ धृष्ट चारि पति मूल ॥ परनी इकही नारि को हितकारी अनुकूल ॥ ३१४ ॥ टी० अनुकूल दक्षिण शठ धृष्ट ये चारि पति के भेद हैं परनी हुई एक ही स्त्री को हितकारी होय सो अनुकूल है ॥ ३१४ ॥ अथ तृतीय प्रहर्षन विषादन लक्षण ॥ दोहा ॥ जतन वस्तु जिहि हेर तें वही मिले सु तृतीय ॥ वांछित तें उलटो मिले विषादन सु गुनानीय ॥ ३१५ ॥ टीका ॥ वस्तु को जतन हेरतां वाही वस्तु मिले सो तीसरो प्रहर्षन है ॥ वांछित सें उलटो मिले सो विषाद न गाणी ॥ ३१५ ॥ अथ अनुकूल तृतीय प्रहर्षन उदाहरन ॥ दोहा ॥

सिय पिय वल वन हित सखी सो ...

तवहीं सने सनेह में आत लखे अग राम ॥ ३१५ ॥ टी० त्रिय है सो पिय कौं बुलावा के वास्ते धाम में सखी को संग देखे ही तवहीं सनेह में सने भये राम मम मैं आते देखे यहाँ राम अनुकूल नायक है और राम का बुलावा कौं सखी की वाट देखता राम ही मिले यातैं तीसरो प्रहर्षन है ॥ ३१५ ॥ अथ दक्षिण विषादन उदाहरन ॥ दोहा ॥ गई बुलावन निजभवन बहुत प्रिया पिय धाम ॥ सब को सम सनमान करि गे वन मैं घनश्याम ॥ ३१७ ॥ टीका ॥ अपना भवन मैं बुलावा के वास्ते बहुत प्रिया है सो पिय के धाम गई ॥ सब को बराबर सन्मान करि कै घन श्याम हैं सो वन मैं गये यहाँ सब को सनमान समान कर्यो यातैं दक्षिण नायक है ॥ और कृष्ण कौं बुलावा गई वे उलटा बन कौं चल्या गया यातैं विषादन है ॥ ३१७ ॥ अथ उल्लास लक्षण ॥ दोहा ॥ गुन दोषन करि एक के आनहि है गुन दोष ॥ चारि भेद उल्लास के वर्नत कवि मति कोष ॥ ३१८ ॥ टीका एक के गुन दोष करि के और कौ गुन दोष होय ॥ उल्लास के चारि भेद वर्ने है ॥ मति के भंडार कवि हैं सो ॥ ३१८ ॥ अथ शठ प्रथम उल्लास लक्षण दोहा ॥ मिठ वचनी कपटी वहै शठ नायक परकास ॥ इक के गुन सें आन कौं गुन होय सु उल्लास ॥ ३१९ ॥ टीका ॥ मीठा वचन बोलवा वाला होय ॥ कपटी होय सो शठ नायक है प्रकास जाहर ॥ नें गुन सें और कौं गुन होय सो प्रथम उल्लास

है ॥३१९॥ अथ शठ प्रथम उल्लास उदाहरन ॥ दोहा ॥ तुव अधरा मृत ध्यान धरि बचे प्रिया निशि प्रान ॥ अब अधरा म्रत ध्यान धरि व्है हो अमर निदान ॥३२०॥ टीका ॥ तेरा अधरन का अम्रत को ध्यान धरि कै हे प्रिया राति में प्रान बचे अब अधरा म्रत पान करि कै अमर होऊंगो निदान निश्चय यहां कपट सें सीधी बात करे है यातैं शठ नायक है और नायिका का अधरा म्रत का गुन सें नायक कों गुन भयो यातैं प्रथम उल्लास है ॥३२०॥ अथ धृष्ट द्वितीय उल्लास लक्षण ॥ दोहा ॥ निलजनि उर अपराध कर नायक धृष्ट गनीय ॥ होय दोष पर दोष सें सो उल्लास द्वितीय ॥३२१॥ टीका ॥ लाज रहित डर रहित अपराध करै सो धृष्ट नायक गनों ॥ पेला का दोष सें दोष होय सो दूसरो उल्लास है ॥३२१॥ अथ धृष्ट द्वितीय उल्लास उदाहरन ॥ दोहा ॥ पायनमारत पाय परि बोले लाल सुजान ॥ तो वियोग मो भाल मैं क्यों विधि लिख्यो अयान ॥३२२॥ टीका ॥ पायन की मारता थका पगान में पडि के सुजान लाल बोल्या तेरा वियोग मेरा भाल मैं अयान विधि ने क्यौं लिख्यो यहां निलजनि उर है यातैं धृष्ट धृष्ट क है और मारिवो नायिका का दोष सें ब्रह्मा का दोष है यातैं दूसरो उल्लास है ॥३२२॥ अथ तृतीय चतुर्थ उल्लास लक्षण ॥ दोहा ॥ इक कारन सें आन की दोष सु तृतिय प्रकास ॥ होय दोष सें [illegible] न जहां है चौथो उल्लास ॥३२३॥ [illegible]

गुन से ग्रौर कौं दोष होय सो तीसरो उल्लास है ज
हां दोष से गुन होय सो चौथो उल्लास है॥३२३॥

## ग्रथ उपपति तृतीय उल्लास उदाहरन॥

दोहा॥ प्रेम रूप गुन रस भरी है वृषभानु किशोरि॥
मिलै निकुंजन एकली सो न सीब की खोरि॥३२४॥

टीका॥ प्रेम रूप गुन रस की भरी ग्रई वृषभानु की
बेटी है सो निकुंजन में येकली नहीं मिलै सो भाग
को दोष है यहाँ राधिका से निकुंजन मे मिलवा की
चाहे है यातै उपपति है ग्रौर राधिका का गुन से
नसीब को दोष है यातै तीसरो उल्लास है॥३२४॥

## ग्रथ वैसिक चतुर्थ उल्लास उदाहरन॥

दो॰ पति में ग्रति रागी रहे धन लालच लगि बाल॥ याही
कारन तै मुदित रहे विहारी लाल॥३२५॥ टीका॥
पति से ग्रत्यंत रागी रहे है धन का लालच मे लगि
कारि के बाल है सो याही कारन से विहारी लाल प्र
सन्न रहे है यहाँ धन लालच वाली से मुदित रहे या
तै वैसिक नायक है ग्रौर धन लालच दोष से विहा
री लाल मे मुदित हो वो गुन है यातै चौथो उल्लास है
३२५॥ दोहा॥ ग्रौर त्रिविधि नायक कहौं मानी
प्रथम [illegible]॥ वचन चतुर है तीसरो [illegible] चतु
र [illegible]॥३२६॥ ग्रथ मानी [illegible] लक्ष
न॥ दोहा॥ मान करै [illegible] मानी नायक सो
[illegible]॥ [illegible] गुन दोष करै जहै गुन दोष न होय
३२७॥ टीका॥ [illegible] से मान करै सो मानी नाय
क [illegible] करि के गुन दोष नहीं होय सो

ज्ञा है ॥ ३२७॥ **अथ मानी अवज्ञा उदाहरन॥**

**दोहा ॥** दोष गनि हठ ठानिवो कित सीखे ये ख्या ल॥ रीझ खीज वर बाल की मन नहिं आनौं लाल॥ ३२८॥ **टीका ॥** दोष ठानि करिके हठ ठानिवो ये ख्याल कहाँ सीखे सुंदर वाल की रीझ खीज है ला-लनमैं नहीं आनौं यहाँ हठ सौं मानी नायक है औ-र नायिका का रीझ खीज गुन दोष नहीं लख्या याते अवज्ञा अलंकार है ॥ ३२८॥ **अथ बचन चतुर अनुज्ञा लक्षण ॥ दोहा ॥** करे बचन में चातुरी बचन चतुर पहिचानि ॥ दोषहि कौं गुन मानि चहै नहाँ अनुज्ञा जानि ॥ ३२९॥ **टीका ॥** बचन में चातु राई करे सो बचन चतुर पहिचानौं दोष कौ गुन मानि के चाह करे तहाँ अनुज्ञा जानौं ॥ ३२९॥

**अथ बचन चतुर अनुज्ञा उदाहरन॥ दो॰** गये सकल घर के अनत मैं हौं रह्यो निदान॥ अब डरि जगि हरि सुमिरि हौं मानि याहि कल्यान॥ ३३०॥ **टीका ॥** सब घर के और ठौर गयेमें ही र-ह्यो निदान निश्चय अब डरपि के जागि के हरि कौं सुमरौं गो याकौं कल्यान मानि के यहाँ पर कोया नायिका कौं सुनावे है मैं अकेलो हौं याते बचनच तुर है ॥ और यकला रहवा डरवा दोष कौं गुन मा नि अंगीकार कर्यो याते अनुज्ञा है ॥ ३३०॥ **अथ क्रिया चतुर लक्षण ॥ दोहा ॥** करे क्रि या मे चातुरी क्रिया चतुर सो वेस ॥ गुन दोषन मे दोष गन कल्यान स है लेस ॥ ३३१॥ [illegible]

राई करै सो क्रिया चतुर नायक है॥ गुन दोषन मैं दो
ष गुन को कल्पना होय सो लेस अलंकार है॥ ३३१॥
**अथ क्रिया चतुर गुन मे दोष लेस उदाहर
न॥ दोहा॥** आली बहुत तियान मे मोहि निरखि
नंद लाल॥ बिहसि कौल शिर धरत निति रूप भयो जं
जाल॥ ३३२॥ **टीका॥** हे आली बहुत तियान मैं मो
को देखि के नंदलाल हैं सो बिहसि के नित्य शिर पै
कमल धरै है ऐसो रूप है सो जंजाल भयो यहाँ ना
यक ने कमल माथा पै धरि के अस्तास जनायो याते
क्रिया चतुर नायक है और चतुराई गुन है ताको दो
ष मान्यो याते लेस है॥ ३३२॥ **अथ प्रोषित दो
स मे गुन लेस उदाहरन॥ दोहा॥** प्यारी बिन
परदेश मे करते प्रान पयान॥ पै यह सोर कठोरता
नित्य जिवावत मान॥ ३३३॥ **टीका॥** प्यारी बिन
परदेश मे प्रान पयान करते परन्तु यह सोर कठो
रता नित्य जिवावै है न प्रान और नही जिवावै है
यहां परदेश मे है याते प्रोषित नायक है॥ और क
ठोरता दोष से जीवो गुन है याते लेस अलंकार
है॥ ३३३॥ **अथ अनभिज्ञ मुद्रा लक्षण॥
दोहा॥** नहि समुझै तिय रसन मैं सो अनभिज्ञ वखा
नि॥ प्रकत अर्थ मे और हू कढै सु मुद्रा मानि॥
३३४॥ **टीका॥** तिय के रसन मैं नहीं समुझै सो अन
भिज्ञ बखानौ॥ प्रकृति अर्थ से और भी कढै सोमुद्रा
अलंकार जानौ॥ ३३४॥ **अथ अनभिज्ञ उदा-
हरन॥** [illegible] चलै प्रवाल नग वन से कोन

भय वैन॥ श्याम कह्यौ क्यौं गर गहत ह्यांतन क-
छू भय है न॥३३५॥ टीका॥ राधिका है सो श्या
म का गला सौं लपटी वन मे भय का वचन कह्
करि के॥ श्याम ने कह्यौ गलो क्यों गहे है ह्यांत
नक भी भय नही है॥ यहां राधा को प्रेम कृष्ण
ने नही जान्यौ सो अनभिज्ञ नायक है॥ और श्य
म गर वन मे॥ इन अक्षरन मैं कारो जहर पानीसे
यह अर्थ निकसे है याते मुद्रा है॥३३५॥ अथ
उत्तम नायक रत्नावली लक्षण॥ दोहा॥
करै जतन तिय मान हर सो उत्तम जिय जानि॥
प्रस्तुत पद क्रम से कहै रत्नावली वखानि॥३३६॥
टीका॥ तिय है सो मान कों हर वाको जतनक
रै सो जीव मे उत्तम जानों क्रम से प्रस्तुत पद कहै
सो रत्नावली वखानों॥३३६॥ अथ उत्तम ना-
यक रत्नावली उदाहरन॥ दोहा॥ वानी श्री
वदली निरखि गौरी को नंदलाल॥ भाषि बचन स-
धुरे सरल खुस करि लीनी हाल॥३३७॥ टीका॥
गौरी की वानी और श्री वदली देखिके नंदलाल
ने मधुरे और सरल बचन भाषि के तुरत खुस कर
ली यहां वाल को प्रसन्न करि लीनी याते उत्तम ना
यक है और बानी श्री गौरी उत्पति पालन प्रलय
के क्रम से निकसी याते रत्नावली अलंकार है॥३३
अथ मध्यम नर्द्धन लक्षण॥ दोहा॥ कर
त न रस रिस रिस वती तिय सौं मध्यम सोय॥
निज गुन तजि संगति गलहि गने सो ...

य ॥ ३३८ ॥ **टीका** ॥ रस वाली तिय सौं प्रेम रोसु नहीं करे सो मध्यम नायक है ॥ अपना गुन कों तजि के संगति का गुन कौं गहे सो तद्गुन अलंकार है ॥ ३३८ ॥ **अथ मध्यम तद्गुन उदाहरन ॥ दोहा ॥** तिय अन वोली लखि तुरत ठठकि रहे व्रजनाथ। पुनि हसती लखि जाय ढिंग भये हरित भरि बाथ ॥ ३३९ ॥ **टीका** ॥ तिय कों तुरत अन वोली देखि के व्रज नाथ ठठकि रहे फेरि हसती देखि के ढिंग जा करि के वाथ भरि के हरित भये यहाँ अनवोली देखि ठठके वोली तब मिले याते मध्यम नायक है और वाथ भर वासे हरे भये सो पीला से कालो मिले तब हरयो होय है याते तद्गुन है ॥ ३३९ ॥ **अथ अधम पूर्व रूप लच्छन ॥ दोहा ॥** केलि समय अधमन लखै लाज भीति तजि देय ॥ पूर्व रूप गहि संग गुन तजि पुनि निज गुन लेय ॥ ३४० ॥ **टीका** ॥ केलि का समय मे लाज भीत तजि दे सो अधम नायक है ॥ संगति का गुन लेकरि फेरि ऊंकूं तजि के अपना गुन कों ले सो पूर्व रूप अलंकार है ॥ ३४० ॥

**अथ अधम पूर्व रूप उदाहरन ॥ दोहा**

पिय लखि शशि वरनी प्रिया होत लाल रंगि राग। पुनि कर पकरत सखिन ने होत सेत तजि राग ॥ ३४१ ॥ **टीका** ॥ पिय कों देखि करि शशि वरनी प्रिया है सो राग मे रंगि के लाल होय है फेरि सखिन ने कर पकरता राग कौं तजि के सेत होय है

यहाँ बिना समय हाथ पकोड़ वासौं अधम ना
यक है और पीतम का रारा का संग सौं लाल रंग
लियो फेर हाथ पकीड़ते आप को सेत रंग लि-
यो याते पूर्व रूप है ॥३५१॥ अथ धीर लालि
ताद्वितीय पूर्व लक्षण ॥ दोहा ॥ सुखी कला नि-
धि निः फिकर धीर ललित जिय जोय ॥ मिटें व-
स्तु तिंहिं गुन रहे पूर्व रूप भिद दोय ॥३५२॥
टीका ॥ सुखी होय कला निधि होय निः फिक
र होय सो जीव मे धीर ललित देखौ जो वस्तु का
मिल्या सूं गुन रह जाय सो पूर्व रूप को दूसरो भे
द है ॥३५२॥ अथ धीर ललित पूर्व रूप
उदाहरन ॥ दोहा ॥ धीर कला निधि सुख स-
दन राम प्रताप प्रकास ॥ अस्त भये रवि के रहत
छाय धरा आकास ॥३५३॥ टीका ॥ धीर और
कलान की निधि सुख का घर जो राम हैं उनका
प्रताप को प्रकास है सो सूरज के अस्त भये पैं
पृथ्वी आसमान में छायो रहे है यहाँ धीर लल
त नायक है और रवि अस्त तम हो वाको कारन
भयो तो भी तम न मिल्यो यातें दूसरो पूर्व रूप
है ॥३५३॥ अथ धीरोद्धत अ तदगुन लक्ष
ण ॥ दोहा ॥ धीरोद्धत गर्वी छली निज गुन वक्ता
होय ॥ अतद्गुन सु संग ऊ भये गुन ताके नहि लेय ॥
३५४॥ टीका ॥ धीरोद्धत है गर्वी है छली है अ-
पना गुन को वक्ता जानौं ॥ संग भी भया पैं ताके गुन
नही लेय सो अतद्गुन अलंकार है ॥३५५॥ अथ

धीरोद्धत अनदगुन उदाहरन ॥ दोहा ॥ गर्वी ललावड़ाय लाहौ शिर मौर कुलीन ॥ वसत राग घर बाल मन तउ अनुराग न लीन ॥ ३४५ ॥ टीका ॥ हे लला गर्वी हौ वड़ाय लाहौ कुलीन को शिर मोर हौ राग को घर जो बाल को मन है उंमें वसे हौ तो भी अनुराग नहीं लियो यहाँ गर्वी कुली है याते धीरोद्धत नायक है ॥ और राग को घर जो बाल को मन है तामें वसै है तो भी अनुराग न ही लियो याते अतद्गुन अलंकार है ॥ ३४५ ॥ अथ धीर शांत अनु गुण लक्षण ॥ दोहा ॥ धीर शांत शुचि श्रुति गुनी विनयी नायक गाय ॥ अनुगुन सो संगति भये पूरव गुन अधिकाय ॥ ३४६ ॥ टीका ॥ शुचि होय श्रुति होय गुनी होय विनयी होय सो धीर शांत नायक गावो संगति भयें पै पूरव गुन अधिकावे सो अनु गुन है ॥ ३४६ ॥ अथ धीर शांत अनु गुण उदाहरन दोहा ॥ धीर शांत शुचि नय सदन लहि संगति रघुवीर ॥ विनयी और हर लखन भो अति विजयी रण धीर ॥ ३४७ ॥ टीका ॥ धीर धीरज वान शांत शुचि पावन नीति के घर लक्षमण है सो रामचंद्र की संगति पा करि कै विनय वान भयो वैरीन को मारवा वारो भयो अत्यंत विजयी भयो रण धीर भयो यहाँ नायक धीर शांत है और लक्ष्मण मैं रघुवीर की संगति सें पहिला गुन अधिक भया याते अनु गुन अलंकार है ॥ ३४७ ॥ अथ धीरोदा-

त्तमी लित लत्तरा॥ दोहा॥ छमी गंभीर सत
ब्रत रु विजयी धीरो दात॥ मीलि नमीलित मैं जहाँ
भेद न तनक लखात॥३४८॥ टीका॥ छमावान
होय गँभीर होय अच्छया ब्रत सहित होय विज
यी होय सो धीरो दात है॥ मीलित मैं जहाँ तनक
भेद नहीं लखावै सो मीलित अलंकार है॥३४८॥
अथ धीरो दात्त मीलित उदाहर॥ दोहा
विजयी छमी गँभीर अति कोप्यो समर मझार॥
तब न लखन के लखि पर्यो चंदन लाल लिलार॥
३४९॥ टीका॥ विजयी विजयवान छमी छमा
वान अत्यंत गंभीर समर का बीचि मे कोप्यो त-
व लछमरा का लिलार मे लाल चंदन को तिलक न
ही देखि पर्यो यहाँ नायक धीरो दात है॥ लिलार
का रंग से चंदन मिलि गयो यातै मीलित है।३४९
अथ दर्शन॥ दोहा॥ देखै तिय पिय हित स
हित दर्शन ताहि बिचारि॥ श्रवन स्वप्न पुनि चि-
त्र कहि सात्तात सु विधि चारि॥३५०॥ अथ सा
मान्य उन्मीलित लत्तरा॥ दोहा॥ सो सा-
मान्य समान मैं नहि न विशेष लखाय॥ जब मी
लित में भेद है उन्मीलित तव गाय॥३५१॥ टीका
समान में विशेषन हो लखावै सो सामान्य है जब-
मीलित मे भेद होय तब उन्मीलित गावो॥३५१॥
अथ श्रवरा दर्शन सामान्य उदाहरन॥
दोहा॥ सुनि गुपाल गुन वाल के सुख अति लाली
गात॥ तब मसाल सुख [illegible]

त ॥३५२॥ टीका ॥ गुपाल के गुन सुनि करि कैबा ल के मुख मैं अत्यंत लाली आवै है तब मसाल ओर वाल को मुख न्यारो नही जान्यो जाय यहां मसाल वाल मे भेद नही याते सामान्य है ॥३५२॥

अथ स्वप्न दर्शन उन्मीलि उदाहरन ॥ दो॰ जागत-स्वप्न सेत ते मिलि रहे केसर लागी भाल ॥ जागत ही जानी परे होत सेत रंग वाल ॥३५३॥ टीका ॥ स्वप्ना का सेत सौं भाल मैं लगी केसर है सो मिलि रहे जागतां ही वाल को सेत रंग होता जानी परे है यहां मिली केसर जानि परी याते उन्मीलित है ॥३५३॥

अथ विशेषक गूढोत्तर लछन ॥ दोहा ॥ है विशेष सामान्य मैं वहे विशेषक मानि ॥ उत्तर दीनें भाव तें गूढोत्तर पहिचानि ॥ ३५४॥ टीका ॥ सामान्य मे विशेष होय वहे विशेषक मानों भाव सैं उत्तर दिया पै गूढोत्तर पहि-चानो ॥३५४॥

अथ चित्र दर्शन विशेषक उदाहरन ॥ दोहा ॥ लखत चित्र नंद लाल को भई चित्र वत नारि ॥ नीठि पिछानी जाति है आवत सास निहारि ॥३५५॥ टीका ॥ नंद को चित्र देखता नारि है सो चित्र की नांई भई उसासन कौं आवता देख के नीठि पिछानी है यहां दो चित्रन मे उसास ले वासौं नी यातें विशेषक अलंकार है ॥३५५॥

अज्ञात दर्शन गूढोत्तर उदाहरन ॥ दो॰

लाल लगाव न लैर वा ज्ञाज हमारी गाय ॥ ३ ५ ६ ॥
टीका ॥ पहल पहल देखि के अभिलाखिनी है सो हिया में हर्ष करि के बोली हे लाल आज हमारी गाय हे सो वछड़ान कों नहीं लगावे ॥ यहां वाछरान कों ने लगावो नाम ले करि भीतर आयो चाहे है याते गूढोत्तर है ॥ ३ ५ ६ ॥ अथ सखी वर्णन ॥ चौपाई ॥ जासें प्रिया दुरावन राखे ॥ ता तिय कों सजनी सम भाखे ॥ मंडन सिक्षा नाके काम उपालंभ परि हास ललामा ॥ ३ ५ ७ ॥ अथ चित्र सूक्ष्म लक्षण ॥ दोहा ॥ प्रश्नहि में उत्तर कढे सो चित्रा लंकार ॥ पर आशाय लखि जहं क्रिया करे सु सूक्ष्म विचार ॥ ३ ५ ८ ॥ टीका ॥ प्रश्न मे उत्तर कढे सो चित्रा लंकार है ॥ पेला का आशय कों देखि के जहाँ क्रिया करे सो सूक्ष्म अलंकार विचारो ॥ ३५८ अथ मंडन चित्र उदाहरन ॥ दोहा ॥ अंजन दे बिंदुली दई नथ पहिराय सुढार ॥ नख सिख साजि सिंगार पुनि का कीनें उपहार ॥ ३ ५ ९ ॥ टीका ॥ अंजन दे करि वे बिंदुली दई सुढार सुंदर नथ पहरा करि के नख सों लेकरि के सिखताई सिंगार साजि के काई उपहार कर्यो हार यहां का उपहार कर्यो हार उपहार कर्यो यह उत्तर निकस्यो याते चित्र अलंकार है ॥ ३ ५ ९ ॥ अथ सिक्षा सूक्ष्म उदाहरन ॥ दोहा ॥ चलि आलि पिय सों मिलन हित करि अति रति हित साधि ॥ यों सुनि सजनी ओर तिय चितई भ्रकी बांधि

३६० ॥ टीका ॥ हे अलि पिय सों मिल वाके वा
स्ते चलि ह्रित कों साधि करि के अत्यंत रति करि
ऐसे सुनि करि के सजनी को ओर तिय हे सो मूं-
दी वाँधि करि के कांकी यहाँ मूँदी वाँधि वासोंये
जनायो कमल मुदैगा जब मिलोंगी याते सूक्ष्म
अलंकार हे ॥ ३६० ॥ अथ पिहित व्याजोक्ति
लक्षण ॥ दोहा ॥ पिहित जानि पर बात को आ
शय सहित जनाव ॥ व्याजोक्ति सु पर हेतु कहि-
जहँ आकार दुराव ॥ ३६१ ॥ टीका ॥ पैला की
बात कों आशय सहित जनावे सो पिहित अलं
कार हे ॥ पैला को हेतु कह करि के जहाँ आकार
कों छिपावे सो व्याजोक्ति अलंकार हे ॥ ३६२ ॥
अथ उपालंभ पिहित उदाहरन ॥ दोहा ॥
प्यारी प्यारी सखिन सों मुकुर भूलि कहाय ॥ यों
कहि अति हर्षाय हिय दीनों मुकुर दिखाय ॥ ३६२
टीका ॥ हे प्यारी प्यारी सखीन सों मुकुर वो हे
सो भूलि कहावे हे ॥ ऐसे कह करि के हिया में अ-
त्यंत हर्षा करि के काच दिखा दियो यहां दर्पन
दिखा के सुरत चिन्ह दिखाया याते पिहित अलं
कार हे ॥ ३६२ ॥ अथ परिहास व्याजोक्ति
उदाहरन ॥ दोहा ॥ पान खवावत बिन सम-
य कह्यो पिया गहि सार ॥ सीत पवन तें परिग
ई आली अधर दरार ॥ ३६३ ॥ टीका ॥ विना-
समय पान खवावता पिया ने सार गह करि केक-
ह्यो शीत का पवन से हे आली अधरन मे दरार

परि गई यहां सखी ने दंत च्छात देखि विना समय पान खवायो यह सखी को परिहास जानि नायिका ने सोन भवन की दरार कह करि आकार छिपायो याते व्याजोक्ति अलंकार है ॥३६३॥ दूती वर्णन ॥ दोहा ॥ तिय पिय के संदेश वच कहै सु दूती बाम बिरह निवेदन मिलव नाहि दै दूती के काम ॥३६४॥ अथ उत्तम दूती गूढोक्ति लक्षण ॥ दो० उत्तम दूती मन हरै भाषि मधुर वर बात ॥ गूढोक्ति तु मिस आन के कहै आन से बात ॥३६५॥ टीका ॥ मधुर और सुन्दर बचन भाषि करि के मन कौं हरै सो उत्तम दूती है ॥ और के मिस से औरसैं बात कहै सो गूढोक्ति अलंकार है ॥३६५॥ अथ उत्तम दूती गूढोक्ति उदाहरन ॥ दोहा ॥ लखि राधे कौं मात ढिंग कहि कीरति से बाम ॥ स्वामिनि आज निकुंज मे करि है कौतुक श्याम ॥३६६॥ टीका ॥ राधिका कौं माता के ढिंग देखि के बाम ने कीरति सें कही है स्वामिनि आज निकुंज मे श्याम कौतुक करै गे यहां मधुर बचन से उत्तम दूती है और राधा की माता से कहै है राधा कौं सुनावै है याते गूढोक्ति अलंकार है ॥३६६॥ अथ मध्यम दूती विवृतोक्ति लक्षण ॥ दोहा ॥ मध्यम दूती परुष मृदु बोलै बचन बनाय ॥ श्लेष छिप्यो प्रगटाय जब तहं विवृतोक्ति कहाय ॥३६७ टीका ॥ कठोर और कोमल बचन बना करि के बोलै सो मध्यम दूती है जब छिप्या हुया श्लेष कौं

प्रगटावे नहीं विवृतोक्ति कहावे है ॥ ३६७ ॥ अथ मध्यम दूती विवृतोक्ति उदाहरन ॥ दोहा ॥ उमगि उमगि बहु दिनन से घेरि रहे सब ठाम ॥ बिषम वात उतपात ते अब हटि हैं घन श्याम ॥ ३६८ ॥ टीका ॥ बहुत दिनन से उमगि के सब ठाम घेरि रहे भयंकर पवन और उतपात ते अब घन श्याम हटेगे यहाँ मीठा कठिन बचन से मध्यम दूती है और घन श्याम काला बादल बिषम पवन से हटे या अर्थ में श्लेष छिप्यो रह्यो परंतु उत्पात शब्द से घन श्याम को अर्थ कृष्ण और बिषम वात को अर्थ निन्दा के वचन निकसे याते विवृतोक्ति है ॥ ३६८ ॥ अथ अधम दूती युक्ति लक्षण ॥ दोहा ॥ कठिन वचन ता परुष कहि अधमा दूती सोय ॥ मर्म छिपावे करि क्रिया युक्ति अलंकृति होय ॥ ३६९ ॥ टीका ॥ कठोर बचन कहि करि के दूतता करे सो अधमा दूती है ॥ क्रिया करि के मर्म कों छिपावे सो युक्ति अलंकार होय है ॥ ३६९ ॥ अथ अधमा दूती युक्ति उदाहरन ॥ दोहा ॥ अमित देखि पिय सों रमी मानि रही अनखाय ॥ वेग चली कहि दूतिका कर की सास बढाय ॥ ३७० ॥ टीका ॥ श्रमित देखि के पिय सों रमी मानि के अनखा रही जलदी चली ऐसे कहि करि के दूतिका है सो सास बढा करि के कही यहाँ सास बढा के कही याते अधमा दूती है और पीतम सों रमिवो सास बढावो क्रिया करि के पीतम सों रमिवो छिपायो याते युक्ति अलंकार है ॥

३७०॥ अथ विरह निवेदन लो- ोक्ति ल-
च्छन॥ दोहा ॥ तिये पिय को जु वियोग दुख भा
षे मन हित मानि ॥ कथे लोक कहना वती सो लोको
क्ति वखानि ॥ ३७१॥ टीका ॥ जो तिय पिय का वि
रह को दुख मन से हित मानि करि के भाषे लोककी
कहना वती कथे सो लोकोक्ति वखानो ॥ ३७१ ॥ अथ
प्रिय विरह निवेदन ोको क्ति उदाहरन
दोहा ॥ निरखत मग तेरो लली तो विन दुखित गुपा
ल॥ चलि जलदी मिलि मति चले आज काल की
चाल ॥ ३७२ ॥ टीका ॥ हे लली तेरो मग देखे हैं तो
बिना गोपाल दुखी हैं जलदी चलि के मिलि आज
कालि की चाल मति चले यहां आज कालि लोको
क्ति है ॥ ३७२ ॥ अथ छेकोक्ति ोक्ति ल-
च्छन ॥ दोहा ॥ और अर्थ लोकोक्ति मे कढै होय
छेकोक्ति ॥ अर्थ फिरै स्वर स्लेष सौं जानि लेऊ व-
क्रोक्ति ॥ ३७३ ॥ टीका ॥ लोकोक्ति मे और अर्थ क
ढै सो छेकोक्ति अलंकार है ॥ स्वर सों स्लेष सों अ-
र्थ फिरै सो वक्रोक्ति जानि ल्यो ॥ ३७३ ॥ अथ प्रि
या विरह निवेदन उदाहरन ॥ दोहा ॥ भई
विकल अति दूवरी बिरह वावरी वाल ॥ भूलिऊ ला
ल लखो न तुम शुक लोचन को चाल ॥ ३७४ ॥ टीका
विकल भई अत्यंत दूवरी भई वाल है सो विरह से
वावरी भई हे लाल तुम भोलापन मे भी नही देखी
हो तो ताका नेत्रन की सी चाल है यहां शुक लो
चन की चाल यह लोकोक्ति है और ई मे यह अर्थ

निकस्यो जैसे सुवो नेत्र वदल ले है तैसे तुम बदल न्यो हो यह छेकोक्ति है ॥ ३७४ ॥ अथ मिलाप वक्रोक्ति उदाहरन ॥ दोहा ॥ लाई आज दृग ज मति रति से लौनी वाल ॥ इहि रस वस ह्वै रमि नि-शा याहि भूलि हो लाल ॥ ३७५ ॥ टीका ॥ आज बडी मति कीरति से सुंदर वाल लाई हों ई का रस मैं वस होकरि के रात्रि मै रमि करि के हे लाल याको भूलो गा अर्थात् नही भूलो गा यह स्वर सौं श्लेष फेर्यो याते वक्रोक्ति है ॥ ३७५ ॥ अथ सखा बर्रानं ॥ दोहा ॥ पीठ मर्द्द विट चेटक रु कर्म सचिव पहिचानि ॥ बहुरि विदूषक पांच बिधि नायक सखा वखानि ॥ ३७६ ॥ अथ पीठ मर्द स्वभावोक्ति लक्षण ॥ दोहा ॥ मानवती हिम नासके पीठ मर्द्द निर्धारि ॥ वर्नन जाति स्वभाव को स्वभावोक्ति लंकार ॥ ३७७ ॥ टीका ॥ मान वती के नाई मनासके सो पीठि मर्द्द नायक है ॥ जाति को और स्वभाव को वर्नन होय सो स्वभावोक्ति अलंकार है ॥ ३७७ ॥ अथ पीठि मर्द्द स्वभावोक्ति उदाहरन ॥ दोहा ॥ मुकुट लकुट पट पीत धरलय ललो घर हाल ॥ पायन पारि मुरारि कौं हर्षित कीनी वाल ॥ ३७८ ॥ टीका ॥ मुकुट और लाकड़ी पीत पट कौं धारण करि के लली के घर तुरत ही ला करि के मुरारि कौं पगन मे पटकि के वालकौं हर्षित करी यहाँ जाति को वर्नन है याते जाति अलंकार है ॥ ३७८ ॥

[illegible] ॥ [illegible] धरि लखि वैठी शिर नाय [illegible] पवन [illegible] ॥

बात बनाय विनोद की लीनी बेग बुलाय ॥ ३७६ ॥ टीका ॥ त्योरी ओर मौंन मरोरि धरि के शिर नवाये ग्रय बैठी देखी के विनोद की बात बना करि केउ लदी बुला लीनी यहां त्योरी मौंन मरोरि धरि वो सुभाव है याते स्वभावोक्ति अलंकार है ॥ ३७६ ॥ अथ विट भाविक लक्षण ॥ दोहा ॥ बिट सो काम कथान मे चतुराई सरसात ॥ भाविक भावी भूत को जहँ वर्णन साक्षात ॥ ३८० ॥ टीका ॥ काम कथान मे चतुराई सरसावे सो विट है भावी भूत को जहाँ साक्षात वर्णनहोय सो भाविक अलंकार है ॥ ३८० ॥ अथ विट भाविक उदाहरन ॥ दोहा ॥ चलौ लाल लालच भरी ललना तुम्है बुलात ॥ लखौ लाडली सदन मे रमा सदन छबि छात ॥ ३८१ ॥ टीका ॥ हे लाल चलौ लालच की भरी भई ललना तुमकों बुलावे है देखौ लाडली का सदन मे रमा कासा सदन की छबि छावे है यहाँ रमा को सदन पहिले हो और आगे रहेगो सो राधिका का भवन मे वर्त्तमान काल मे बन्यो याते भाविक अलंकार है ॥ ३८१ ॥ अथ चेटक नर्म सचिव लक्षण ॥ दोहा ॥ चेटक चतुर मिलाप मे जानि कार तिय चित्त ॥ नर्म सचिव हरि को सखा दे मिलाय तिय मित्त ॥ ३८२ ॥ अथ उदात्त लक्षण ॥ दोहा ॥ पर के श्लाघ्य चरित्र को चिन्ह जनावन हार ॥ बर्नन संपति चरित को द्विविध उदात्त उदार ॥ ३८३ ॥ टीका ॥ पेला का श्लाघ्य चरित्र का चिन्ह को

नन होय सो उदात्त है सो दो तरह को है है उदार॥
३८३॥ अथ चेटक प्रथम उदात्त उदाहरन॥
दोहा॥ लली चली कित जात है भूलि गैल मग मांहि॥ भली भांति घसि देखि हरि रास ठाम यह आहि॥
३८४॥ टीका॥ हे अली कहां चली जाय है गैल भूलि के मग के मांहि भली भांति सों धसि करि के देखि यह हरि को रास ठाम है यहां रास स्थान कृष्ण का श्लाघ्य चरित्र को बर्नन है यातें प्रथम उदात्त है॥
३८४॥ अथ नर्म सचिव द्वितिय उदात्त उदाहरन॥ दोहा॥ ले गोरो रस लेन मिस राधे कों भुलवाय॥ रमानाथ सम सदन थित हरि लखि रही लुभाय॥ ३८५॥ टीका॥ गोरस लेवा का मिस सों राधे कों भुलवाय के ले गयो॥ विष्णु का भवन समान भवन में कृष्ण कों बैठ्या देखि के ललचा रही यहां गोरस लेवा का मिस सों भुलवा करि ले गयो यातें नर्म सचिब है॥ और कृष्ण का संयोग चरित्र को बर्नन है यातें दूसरो उदात्त है॥ ३८५॥ अथ विदूषक अत्युक्ति लछन॥ दोहा॥ वेष रूप बचनादि कों बदलि करे जो हास॥ हरि राधा के मेल में कहत विदूषक तास॥ ३८६॥ टीका॥ बेष रूप बचनादिक कों जो बदलि करिके हास्य करे हरि राधिका का मेल में ताकों विदूषक कहें हैं॥
३८६॥ दोहा॥ अद्भुत कूठ उदारता सूरतादि को होय॥ जहं बर्नन अत्युक्ति सो बहु प्रकार की जो-
... सो बर्नन में है और ... सूरतादि को कूठो अद्भु

वर्नन होय सो बक्जत प्रकार की अत्युक्ति है ॥ ३८७ ॥ अथ विदूषक अत्युक्ति उदाहरन ॥ दो० चढ़ घालीगी निकुंज के वन मे अति शोय लाय ॥ वे वो मूंदि किवार तुम मे कोढ देक्त भुजाय ॥ ३८८ ॥ टीका ॥ वन मे निकुंज के च्यारो ओर मे घणी-लाय लगी है तुम किवार जुडि करि के वेठो मे क-ढि के बुरा द्यो हो यहा लाय को अति शय वर्नन है याते अत्युक्ति है ॥ ३८८ ॥ अथ दूत बर्नन ॥ दोहा ॥ दूत निसृष्टार्थ तु प्रथम द्वितिय मितार्थ उदार ॥ सु संदेश हारक तृतिय कवि गुलाव निर्धार ॥ ३८९ ॥ अथ निसृष्टार्थ निरुक्ति लच्छण ॥ दोहा ॥ जानि दुक्तन को भाव वर दे उत्तर शुभ उक्ति ॥ अन्य अर्थ ह्वै योग तें नामन को सुनिरुक्ति ॥ ३९० ॥ टीका ॥ दोनून को अष्ट भाव जानि के शुभ बचन सें उत्तर दे और का जोग सें नामन को और अर्थ होय सो निरुक्ति है ॥ ३९० ॥ अथ निसृष्टार्थ निरुक्ति उदाहरन ॥ दोहा ॥ तू अति चाहत राम को तोहि अति चाहत राम ॥ तुम हर्षे हो होयगो सांचो रावन नाम ॥ ३९१ ॥ टीका ॥ तू राम को अत्यंत चाहती है तोको रा-म अत्यंत चाहते हैं तुम प्रसन्न हो वो गो सांचो रावन नाम होय गो यहां जानकी का हरन जोग सें रावण को रोवणो सांचो नाम भयो याते निरुक्ति है ॥ ३९१ ॥ अथ मितार्थ प्रतिषेध लच्छण ॥ दोहा ॥ कोथ प्रमाणा काज है बोर सो मितार्थ मा[illegible]

चानि॥ कथन निषेध असिद्ध को प्रति षेध सु उर-
आनि ॥३८२॥ टीका॥ प्रमाण कहि करि के काज
करे सो सिताई है असिद्ध निषेध को कथन होय
सो प्रति षेध हृदा मे आनों॥३८२॥ अथ मित
बे प्रति षेध उदाहरन॥ दोहा॥ चलि निकु-
ज में लखि ताली नाचत दे दे तार॥ सोहन नंद कुमा
र नहि है मन्मथ अवतार॥३८२॥ टीका॥ हे
आली निकुंज में चलि के देखि ताल दे दे करि के नाचे है मोह
न है सो नंद कुमार नहीं हैं कामदेव का अवतार है यहां कृष्ण
को निषेध करि के कामदेव को अवतार ठहरायो यातें ऽतिषेध
अलंकार है॥३८३॥ अथ संदेश हारक विधि लक्षण॥
दोहा॥ सु संदेश हारक कहैं कही बात है सोय॥
सिद्ध करे जब सिद्ध कौं तब बिधि भूषण होय॥
३८४॥ टीका॥ कही बात कौं कहे सो संदेश हा
रक है॥ जब सिद्ध कों सिद्ध करे तब बिधि अलंका
र होय है॥३८४॥ अथ संदेश हारक विधि
उदाहरन॥ दोहा॥ लाल कह्यो करि लालसा
आज रास में आज॥ प्यारी प्यारी होयगी जब दे
है तजि लाज॥३८५॥ टीका॥ लाल ने चाह करि के
कह्यो आज रास में आवो हे प्यारी लाज कौं तजेगी
तब प्यारी होयगी यहाँ प्यारी सिद्ध अर्थ को फेरि
सिद्ध करी यातें बिधि अलंकार है॥३८५॥ अथ हे
तु लक्षण॥ दोहा॥ कारन कारज संग ह्वै हेतु सु
प्रथम पिछानि॥ कारन कारज एक ह्वै हेतु द्वितीय ब-
खानि॥३८६॥ टीका॥ कारन कारज साथ होय सो

पहिलो भेद पिछानौ ॥ कारन कारज एक होय सो दूसरो भेद बखानौं ॥ ३८६ ॥ दोनून के उदाहरन ॥ दोहा ॥ होत दूर दुख तुरत ही लेत श्याम को नाम ॥ हे गुलाब हरि जनन के कृष्ण कृपा सुख धाम ॥ ३८७ ॥ टी० ॥ श्याम को नाम लेना ही तुरत दुख दूर होय है गुलाब कवि कहे है हरि जनन के कृष्ण की कृपा है सोई सुख को घर है यहाँ श्याम को नाम लेना ही दुख दूर होय है ई में कारन कारज संग है यातें प्रथम हेतु है और कृष्ण की कृपा है सोई सुख को घर है ई में कारन कारज एक है यातें दूसरो हेतु है ॥ ३८७ ॥ छप्पय ॥ रसवत १ प्रेयस २ दोय तृतिय ऊर्ज ३ स्वित जानौं ॥ चवथ समाहित ४ नाम पचम भावोदय ५ मानौं ॥ भाव संधि ६ षट भाव शबलता ७ शप्तम कहिये प्रत्यक्ष ८ अनुमान ९ दशम उपमान ११ निर्वाहिये ॥ पुनि शब्द १२ अर्थापत्ति पुनि अनुपलब्धि संभव लहो ॥ रीतिहु १५ सहित सब पंच दश कबि गुलाब भूषण गहो ॥ ३८८ ॥ रस वत लक्षण ॥ दोहा ॥ इक रस रसको अंग है कै स्थाई को होय ॥ कै व्यभिचारी भाव को अंग सु रस वत जोय ॥ ३८९ ॥ टीका ॥ एक रस दूसरा रस को अंग होय अथवा स्थाई भाव का अथवा व्यभिचारी भाव को अंग होय सो रस वत अलंकार है ॥ ३८९ ॥ उदाहरण ॥ दोहा ॥ जयति जयति योगींद्र मुनि कुंभज महा अनूप ॥ देखे तां के चुलुक में कच्छप मत्स्य स्वरूप ॥ ४०० ॥ टीका ॥ जोगींद्र महा अनूप अगस्त्य मुनि सर्वोत्कर्ष वर्तो ॥ जां की चुलु में कच्छप मत्स्य स्वरूप [illegible]

सुनि विषय करीत भाव को अंग अद्भुत रस है या-
तें रसवत है ॥ ५०० ॥ प्रेय लक्षण ॥ दोहा ॥ भा-
व होय अंग भाव को कै रस को अंग चार ॥ सु है प्रेय
कहै याहि कों कवि भावा लंकार ॥ ५०१ ॥ टीका ॥ भा-
व को अंग भाव होय अथवा रस को अंग भाव होय
सो प्रेयो ऽ लंकार है याही कों कवि हैसो भावालंकार कहे है
है ॥ ५०१ ॥ उदाहरण ॥ दोहा ॥ कब वसि मधि
वाराणसी धरि कोपीनहि चीर ॥ हे हर शिव शंकर ज
पत फिरि हौं गंगा तीर ॥ ५०२ ॥ टीका ॥ कोपीन मात्र
चीर धारण करि के कासी मैं वसि के ‚ हे हर ‚ हे शिव हे
शंकर ‚ असे जपतो जवी तीर पै कब फिरौं गो ॥ इहाँ-
शांत रस को चिंता संचारी अंग है यातै प्रेयस है ॥
५०२ ॥ ऊर्जस्वित लक्षण ॥ चंद्रायण ॥ रसा भा
स जँह अंग भाव को होय वर ॥ अथवा भावा भास भाव
को अंग तर ॥ सो ऊर्जस्वित होय भाव रस अनुचितहि
भावा भास रु रसा भास तास सहित लहि ॥ ५०३ ॥
टीका ॥ जहाँ भाव को अंग रसा भाव होय अथवा
भाव को अंग भावा भास होय सो ऊर्जस्वित अलंकार
होय है ॥ अनुचित भाव है सो भावा भास है ॥ और अ
नुचित रस है सो रसा भास है ॥ ५०३ ॥ उदाहरण ॥
दोहा ॥ वन वन भीलन संग रमत तुव बैरिन की बाम ॥
अरु भरि तुव गुन गनत निति प्रबल प्रतापी राम ॥ ५०४
टीका ॥ हे प्रबल प्रतापी राम तेरे बैरीन की स्त्री भी-
लन के संग वन वन में रमती है यहाँ प्रभु विषय कर-
ति भाव को अंग रसा भास है यातें ऊर्जस्वित है ॥ और

तेरे और तेरे गुन सदा गावते हैं ॥ इहाँ प्रभु विषयक रति भाव को अंग भावाभास है। यातें ऊर्जस्वित अलंकार है ॥ ९०४॥ **समाहित लक्षण ॥ दोहा ॥** अंग होय रस को जहाँ भाव शाँति के होय ॥ भाग शाँति अंग भाव को जानि समाहित सोय ॥ ९०५॥ **टी०** जहाँ रस को अंग भाव शाँति होय अथवा भाव को अंग भाव शाँति होय सो समाहित जानो ॥ ९०५॥ **उदाहरन ॥ दोहा ॥** पिय ठाढे भे मान लखि तिय इत रही विजोय ॥ देखत हँसि दीनौं ललन तिय तब दीनों रोय ॥ ९०६॥ **टीका ॥** मान देखि करि के पिय है सो ठाढे ह्वै रहे इत कों तिय है सो विसेस देखि रही ॥ देखते पिय ने हँसि दियो तब तिय ने रोय दियो इहाँ शृंगार रस को अंग कोप शाँति है याते समाहित है ॥ ९०६॥ **भावोदय लक्षण ॥ दोहा ॥** होय अंग रस को जहाँ भावोदय के होय ॥ भावोदय अंग भाव को है भावोदय सोय ॥ ९०७॥ **टीका ॥** भाव को उदय होय सो भावोदय ॥ जहाँ रस को अंग भावोदय होय अथवा भाव को अंग भावोदय होय सो भावोदय अलंकार है ९०७॥

**उदाहरण ॥ दोहा ॥** सुनि गुन सोहन के रहे हिय ऊलसी अति वाम ॥ चहत विचारि बिचारि उर कब मिलि है घन श्याम ॥ ९०८॥ **टीका ॥** सोहन के गुन सुनि के बाम है सो हिया में ऊलसी रहे है ॥ उर में विचारि विचारि के चाहती है घन श्याम कब मिलैं गे ॥ इहाँ शृंगार रस को अंग है औत्सुक्य संचारी को उदय है याते भावोदय है ॥ ९०८॥

भाव संधि लक्षण ॥ चंद्रायण ॥ भाव संधि जहँ अंग रसहि को कै जहाँ ॥ भाव संधि के अंग भाव को बर तहाँ ॥ भाव संधि है जुरें विरुद्ध जु भाव ही ॥ भाव संधि तिहिं नाम समस्त बतावही ॥ ५०९ ॥ टीका ॥ जहाँ रस को अंग भाव संधि होय ॥ अथवा भाव को अंग भाव संधि होय तहाँ भाव संधि अलंकार है ॥ जो विरुद्ध भाव जुरें तिस को सम्पूर्ण कवि भाव संधि नाम बतावे हैं ॥ ५०९ ॥ उदाहरन ॥ दोहा ॥ चलत वीर संग्राम कौं लोष विलषी निज वाल ॥ अरुन वरन तन में उठे विपुल पुलक ततकाल ॥ ५१० ॥ टीका ॥ बीर नैं संग्राम को चलतें विलषी जई अपनी स्त्री देखी ताही समय अरुन वरन तन में बहुत रोम उठे। इहाँ प्रभु विषय करति भाव को अंग रसणी प्रेम रस उतकंठा की संधि है याते भाव संधि है ॥ ५१० ॥ भाव शावलता लक्षण चंद्रायण ॥ भाव शावलता होय अंग रस को मता ॥ कै भावहि को अंग भाव की सवलता ॥ भाव शावलता सो बहु भाव जहँ बहुत ही ॥ उपजें तहाँ सुभाव शावलता कवि कही ॥ ५११ ॥ टीका ॥ रस को भाव अंग भाव शावलता होय अथवा भाव को अंग भाव शावलता होय सो भाव शावलता अलंकार है ॥ जहाँ बहुत भाव उपजें तहाँ कविन नें भाव शावलता कही है ॥ ५११ ॥ उदाहरन ॥ दोहा ॥ बंशीधर बन माल धर हरि उर मोहि रिझाय ॥ कित मैं कित वह कित मिलन सजनी व्है त बनाय ॥ ५१२ ॥ टीका ॥ बंशीधर वनमाल धर हरि ... रहे हैं ॥ ... मैं कहाँ वह । कहाँ मिलाप है

हे सजनी तू क्यौंत बताय हाँ वंशीधर बनमाल धर यह-तो स्मरण॥ कहाँ मैं कहाँ वह यह वितर्क॥ कहाँ मिलन यह दीनता॥ तू क्यौंत बता यह उत्कंठा यह भाव शवलता है सो विप्र लंभ शृंगार रस को अंग है याते भाव शवलता अलंकार है॥४१२॥ अथ प्रमाणालंकार निरुप्यते॥ प्रत्यक्ष लक्षण॥ दोहा॥ इंद्रिय अरु मन ये जहाँ विषय आपनौं पाय॥ ज्ञान करें प्रत्यक्ष तिँहिँ कह गुलाब कवि राय॥४१३॥ टीका॥ जहाँ इंद्रिय और मन ये हैं सो अपनौं विषय पाकरि के ज्ञान करें तिसकौं गुलाब कहे है कविराज है सो प्रत्यक्ष अलंकार कहे है ४१३॥ उदाहरन॥ दोहा॥ लषन सुनहु जिँहिँ कारनैं होत जेज्ञ धनु धारि॥ मन मानत है देखि यह है वह जनक कुमारि॥४१४॥ टीका॥ रामचंद्र की उक्ति हे लक्ष्मण सुनौं॥ जाके वास्ते धनुष उठायवे को जज्ञ होत है मेरा मन मानै है देखि यह वही जनक कुमारी है इहाँ मन नेत्रन सौं प्रत्यक्ष है यातें प्रत्यक्ष अलंकार है ४१५॥ अनुमान लक्षण॥ दोहा॥ कारण के जानैं जहाँ कारज जान्यौं जाय॥ है अनुमान अलंकृति सु कवि गुलाब के भाय॥४१५॥ उदाहरन॥ दोहा॥ चटकाली दधि मथन ध्वनि चरणायुध ध्वनि पाय॥ जानि सर्वरी अंत तिय रहि पिय हिय लपटाय॥४१६॥ टीका॥ चिरीन की ध्वनि दधि मथन ध्वनि मुर्गा की ध्वनि सुनि के राति को अंत जानि के तिय है सो पिय का हिया सौं लपटाय रही॥ इहाँ चटकाली दधि मथन मुर्गा की ध्वनि कारन जानैं ते निशांत कारज जान्यौं

याते अनुमान है ॥ ५२६ ॥ उपमान लक्षण ॥ दो
हा ॥ उपमा को सादृश्य तैं बिन देख्यो उपमेय ॥ जानि
परै उपमान सो अलंकार है ज्ञेय ॥ ५१७ ॥ टीका ॥ उ-
पमान को सादृश्य सैं बिना देख्यो उपमेय जानि परै सो
जानिवे जोग्य उपमान अलंकार है ॥ ५१७ ॥ उदाहर
ण ॥ दोहा ॥ मन्मथ सम सुन्दर लसै रवि सम तेज
विशाल ॥ सागर सम गंभीर है सो दशरथ को लाल ॥
५१८ ॥ टीका ॥ कामदेव की समान सुंदर लसै है सू-
र्य समान विशाल तेज है समुद्र समान गंभीर है सो रा-
म चंद्र है इहाँ कामादि उपमानन सैं रामचंद्र जाने गये
याते उपमान है ॥ ५१८ ॥ शब्द लक्षण ॥ दोहा ॥
जहाँ शास्त्र अरु लोक को बचन प्रमाण वखानि ॥ सो
शब्दालंकार है भाषत सु कवि सुजान ॥ ५१९ ॥ टीका
जहाँ शास्त्र और लोक का बचन का प्रमाण को बरख
न होय सो शब्दाऽलंकार है सु कवि सुजान हैं सो भाष
ते हैं ॥ ५१९ ॥ उदाहरण ॥ दोहा ॥ धर्म विना न-
हि सुख लहै गुरु बिन लहै न ज्ञान ॥ ज्ञान बिना नहि
मुक्ति है पचि पचि मरै अजान ॥ ५२० ॥ टीका ॥
धर्म विना सुख नहि मिलै गुरु बिना ज्ञान नहि मिलै
ज्ञान बिना मुक्ति नहि होय । अजान है सो पचि पचि
के मरै है ॥ इहाँ शास्त्र प्रमान है । यातैं शब्द
है ॥ ५२० ॥ अथ अर्थापत्ति लक्षण ॥ दोहा
जहाँ व्यर्थ भे अर्थ को और जोग सें थाप ॥ अर्थाप-
त्ति अलंकार सु भाषत सु कवि सदाप ॥ ५२१ ॥ टी०
जहाँ व्यर्थ भये अर्थ को और जोग सें थापै सो अर्था

पत्ति अलंकार गर्व सहित सु कवि भाषते हैं ॥३२॥

उदाहरण ॥ दोहा ॥ तिय तेरे कटि है यहै मैं की नौं निर्धार ॥ जो न होय तो को धरै विपुल पयोधर-भार ॥५२१॥ टीका ॥ हे तिय तेरे कटि है यह मैंनें निश्चय कियो है जो नहि होय तो भारी कुच भार कों कौंन धारै है इहाँ नहि यह व्यर्थार्थ कुच धारण योग करि ठहरायो याते अर्थापत्ति है ॥५२१॥ अ-

थ अनुपलब्धि संभव लक्षण ॥ दोहा ॥ जानि परै नहि वस्तु कछु अनुपलब्धि है सोय ॥ जँहँ संभव है वस्तु को संभव नाम सु होय ॥५२२॥ टीका ॥ जहाँ कछु वस्तु नहि जानि परै सो अनुप-लब्धि अलंकार है जहाँ वस्त को संभव होय सो संभ व नामक अलंकार होय है ॥५२२॥ अथ अनुपलब्धि

उदाहरन ॥ दोहा ॥ नहि तेरे कटि सब कहत कुच थिति बिन आधार ॥ इन्द्रजाल यह काम को लोक कर त निर्धार ॥५२४॥ टीका ॥ तेरै कटि नहि है ॥ सब कहते हैं कुचन की स्थिति बिना आधार है ॥ यह का मदेव को इंद्रजाल है यातें लोक निश्चय करते हैं इ-हाँ कटि को अभाव है ॥ यातें अनुपलब्धि है ॥५२४

अथ संभव को उदाहरण ॥ दोहा ॥ सुनी न देखी तुव सदृश हे वृषभानु कुमारि ॥ जानत हो कहुँ होयगी विपुला धरनि विचारि ॥५२५॥ टीका ॥ हे वृषभानु कुमारि । तो समान देखी है न सुनी है परंतु पृथ्वी बड़ी विचारि के जान्यौं हौं कोई हो-यगी । इहाँ वस्तु को संभव है याते संभाव[illegible]

४२५॥ अथ रीतरूप लक्षण ॥ दोहा ॥ सु रीति रूप प्राचीन की उचलि आई जु कहानि ॥ ताको वक्ता प्रथम को नीके न परै पहिचानि ॥ ४२६॥ टीका ॥ जो कोई प्राचीन कहानी चली आई होय ताको प्रथम वक्ता न ही पहिचान्यो परै सो रीति रूप अलंकार है ॥ ४२६॥ उदाहरण ॥ दोहा ॥ हे सीता उर धीर धरि जनि धरि मन अपघात ॥ जीवत सो नर सुख लहै यहै लोक की वात ॥ ४२७॥ टीका ॥ त्रिजटा की उक्ति ॥ हे सीता हृदय में धीरज धरि मन में अपघात मति धरै ॥ जो आदमी जीवे सो सुख पावे यह लोक की बात है इहां जीवत सो नर सुख लहै यह लोक कहानी है ॥ यातें रीतिरूप है ॥ ४२७॥ इति प्रमाणालंकाराः ॥ अथ संसृष्टि शंकर लिख्यते ॥ दोहा ॥ शब्द रु अर्थ के आपस में मिलि जाहि ॥ संसृष्टि रु शंकर तहां ये जुग नाम कहाहिं ॥ ४२८॥ टी० ॥ जहां शब्द और अर्थ के अलंकार आपस में मिलि जाहि तहां संसृष्टि और शंकर ये दो नाम कहावे हैं ॥ ४२८॥ अथ संसृष्टि लक्षण ॥ दोहा ॥ एक अलंकृति को रहे नहि दूसर की चाह ॥ बाँध कहू इक आन को होय नहि किहू राह ॥ ४२९॥ जुदे जुदे भासे सकल अपनी अपनी वास ॥ तिल तंडल की रीति करि है संसृष्टि सु नाम ॥ ४३०॥ टीका ॥ एक अलंकार को दूसर अलंकार की चाह नही रहे और एक अलंकार दूसरे अलंकार को बाधक भी किसी राह सें नहीं

 ॥४३०॥ तिल तंडुल की रीति करि के सब अपनी

अपनी ठोर पर जुदे जुदे भासैं सो संस्टीष्ट नाम है॥४३०॥ अथ संस्टीष्ट भेद॥दोहा॥ अर्थ अर्थ के भूषण रु शब्द शब्द के होय॥ अर्थ अर्थ के होय यौं त्रय संस्टीष्ट विजोय॥४३१॥ टीका॥ अर्थ अर्थ के अलंकार होय और शब्द शब्द के अलंकार होंय और अर्थ शब्द के अलंकार होंय ऐसे तीन संस्टीष्ट देखो॥४३१॥ अथ संकर लक्षण॥दोहा॥ पय पानी की रीति करि होंय परस्पर लीन॥ ताकौं संकर नाम ही भाषत परम प्रवीन॥४३२॥ टीका॥ दूध जल की रीति करि के अलंकार परस्पर लीन होंय ताकौं परम प्रवीन है सो संकर नाम भाषते हैं॥४३२॥ अथ संकर भेद॥ दोहा॥ है अंगा गी भाव १ अरु सम प्राधान्य २ वखानि॥ संदेह ३ रु इकवाचकानुप्रवे ४ चव मानि॥४३३॥ टीका॥ अंगागी भाव संकर है और सम प्राधान्य संकर वखानौं संदेह संकर ३ और एक वाचकानुप्रवेश संकर जानौं ये च्यारि भेद हैं॥४३३॥ अथ अंगागी भाव लक्षण॥ दोहा॥ वीज वृक्ष के न्याय करि इक इक को अंग होय॥ सो अंगागी भाव है कवि गुलाव सोतिजोय॥४३४॥ टीका॥ वीज वृक्ष के न्याय करि के एक अलंकार दूसरे अलंकार को अंग होय सो अंगागी भाव संकर है गुलाब कवि के मत में देखो॥४३४॥

अथ सम प्राधान्य संकर लक्षण॥ दोहा॥ दिन दिन पति के न्याय करि संग प्रगटै सम भासै॥ नाम सम प्राधान्य ही कवि गुलाव कह तास॥४३५॥ टीका॥ दिन स न्याय करि अलंकार साथ ही प्रगटै-

रिके धूसरी देह है॥ क्यों नटे है। पिछानी परे है॥ सुख सों सनेह मैं सनी है॥ इहां यम कछेकानु प्रास शब्दालंकारन को संसृष्टि है॥५३९॥ तृतीय संसृष्टि को उदाहरन॥ दोहा॥ दृग से दृग हैं याहि के मुख सो मुखही आहि॥ कर से कर कुच से कुचहि उपमा उपजे काहि॥५४०

टीका॥ याके दृग से याके ही दृग हैं॥ मुख सो मुख ही है कर से कर ही हैं॥ कुच से कुच ही हैं॥ उपमा कौन कों उपजैं॥ यहां छेकानु प्रास अनन्वय शब्दार्थालंकार की संसृष्टि है॥५४०॥ इति संसृष्टि॥ अथ अंगांगी भाव शंकर उदाहरन॥ दोहा॥ हलत पवन तें तरुन तर दीखत छांह अनूक॥ शशि हरि ने नस गज हने मानहु तिनके टूक॥५४१॥ टीका॥ पवन सें हालते वृक्षन के नीचे जो अनूक छाया दीखती है सो मानों शशि सिंह नें नस रूप हाथी मारे हैं तिनके टूक हैं॥ यहां शशि हरि नस गज रूपक है सो उत्प्रेक्षा को अंग है याते अंगांगी भाव शंकर है॥५४१॥ अथ सम प्राधान्य शंकर उदाहरण॥ दोहा॥ लंघत तुंग पयोधर सुर विनु रण वलि चार॥ मध्य अरुण नायक मनुज नभ श्री मरकत हार॥५४२॥ टीका॥ ऊंचे मेघन कोंउलांडती भई सूर्य्य का घोडान की पंति है सो हमारी रक्षा करो सो मानों मध्य में है लाल मणि जाके ऐसो आकाश लक्ष्मी को पन्ना को हार है॥ इहां श्लेष उत्प्रेक्षा सम सोंति साथ ही प्रगटते हैं साथ ही भासते हैं याते सम प्राधान्य शंकर है॥ नभ श्री में नायिका व्यवहार को आरोप है॥ सो समा सोक्ति है॥ नायक नाम सा-

की और हार की ओप्ता को है ॥ नायको नेतरि अधि हार
मध्यम संग व प्रीति विच्छा ॥ ५५२ ॥ अथ संदेह सं
कर उदाहरण ॥ दोहा ॥ अमृत सिंधु मथि काम
तीन विधि अनुसासन जोय ॥ काढें ससि अकलंक तो
राधा मुख सम होय ॥ ५५३ ॥ टीका ॥ काम और रति है
सो ब्रह्मा की आज्ञा देय के अमृत के समुद्र को मथि
के कलंक रहित चंद्रमा को काढे तो राधा के मुख की समा
न होय ॥ यहां जो यों होय तो यों होय ऐसा
संभावना अलंकार है और ऐसो चंद्रमा होय न राधा
का मुख की बराबरि होय यह मिथ्या वरनि है या
तें मिथ्याध्यवसिति है ॥ ५५३ ॥ पुनः ॥ दोहा ॥
...र्प महा विष उगलतो बसत मूल के मांहि ॥ तो वर फल
जुत सुतरु तें कहा प्रयोजन आहि ॥ ५५४ ॥ टीका ॥
बहुत जहर कों उगलतो ज्यो सर्प मूल में बसे है तो श्रे
ष्ट फल सहित सुंदर वृक्ष सों कांई प्रयोजन है ॥ यहां
प्रस्तुत सर्प वृतांत वरनि में अप्रस्तुत राजा के पास रहि
वे वारे खल को वृतांत की प्रतीत होय है यातें समासो
क्ति है ॥ अथवा प्रस्तुत खल वृतांत जनायवे वा
स्ते अप्रस्तुत सर्प वृतांत कथन है यातें अप्रस्तुत प्र
शंसा है ॥ अथवा वराय सान सर्प के वृतांत कहिवे तें
पास रहिवे वारे खल को वृतांत प्रगट होय है ये दोनू
प्रस्तुत हैं यातें प्रस्तुतांकुर है निश्चय न भयो यातें सं
देह संकर है ॥ ५५५ ॥ अथ एक वाचकानु प्र
वेश संकर ॥ दोहा ॥ हे हरि दीन दयालु में यह मां
गों सिर नाय ॥ तुव पद पंकज आसरे मन मधुकर लगि

